[मुनिवरः कृपायां भगवन्तमधिशेते]

उत्तमानां परोपदेशं प्रति कारणचतुष्टयमस्ति । (१) भगवता वयमुपदेशार्थमेव प्रेषितास्स्म इत्यनुसन्धानम्, (२) उपदेश्यानामभ्यर्थना, (३) अभ्यर्थनाभावेऽपि तदनर्थासहिष्णुता (४) उपदेशं विना स्वात्मधारणाशक्तता चेति । अत्र द्वितीयस्यैकस्य कारणस्य विरहेऽपि अवशिष्टकारणत्रयसत्ताया अक्षतत्वेन तत्कार्यभूतोऽयमुपदेशो निरवद्यगन्ध इति निध्येयम् । परमकारुणिकेन भगवता स्वयमुपेक्षितानपि संसारिजनानुपदेशतो विनेतुं कामयमानस्यास्य मुनिवरस्य कृपातिशयो वाचामभूमिरित्येतावदेव प्रतिपत्तव्यमास्तिकैः । अत एवास्य साक्षाच्छिष्यो मधुरकविराह स्वप्रबन्धे **'अरुळ् कोण्डाडुमडियवरिन्बुर......अरुळ् कण्डीरिव्वुलहिनिल् मिक्कदे'** (कण्णि नुण्.८) (छाया) **'स्वामी श्रीशठकोपसूरिरतुलां विष्णोः कृपां शंसतां भक्तानां स्वकृपाबलं प्रकटयन्......तस्यैतस्य कृपैव भूतल इह प्राबल्यमासीदति'** ।। इति ।

## अवतारिका

### [इस दशक के उपदेश्यार्थ]

**हिन्दी -** इस दशक में आळ्वार संसारियों को देखकर उपदेश करते हैं कि, 'यह पार्थिव शरीर अनित्य है ; इस से अनुभूयमान विषयसुख भी अत्यल्प हैं, अतः इन पर इच्छा रखना सर्वथा अनुचित है । इस के मूल कारण अहंकार ममकारों को भी छोड देना बहुत आवश्यक है । भगवान तो समस्त चेतनाचेतन विलक्षण हैं ; असीमानंदस्वरूपी हैं, सब से मिलकर रहना उन का स्वभाव है ; वे सर्वसम हैं ; उभयविभूतिनाथ हैं । अगर हम अपने तन मन वचनों को लौकिक विषयों से एवं कैवल्यनामक आत्मानुभवानंद से हटा कर उन के चरणारविंदों की शरण में जायेंगे तो इस अपने शरीर के अंत में हमें जरूर मोक्ष मिलेगा' इत्यादि ।।

### [शास्त्रमर्यादा के उल्लंघन के बारे में आक्षेप]

आळ्वार से किये गये इस उपदेश एवं आगे भी बहुशः क्रियमाण उपदेशों के बारे में नाना प्रकार की शंकाएं हो सकती हैं । तथाहि - पूर्वदशक में अतिविलक्षण प्रकार से भगवान का अनुभव कर ब्रह्मानंद पानेवाले आळ्वार वह अनुभव छोडकर मूर्ख संसारियों की ओर क्योंकर अपनी नजर डालते हैं ? क्या आळ्वार उस अनुभव की सीमा पाकर वहां से लौट गये हैं ? अथवा उस से तृप्त होकर दूसरा विचार कर रहे हैं ? अथवा क्या स्वयं गुरु बनकर सब से संमानित होने की इच्छा से उपदेश कर रहे हैं ? अथवा क्या

कोई भी संसारी चेतन उन के पास **'तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया'** (भ.गी.४-३४) इत्याद्युक्तप्रकार से नमस्कार व सेवा पूर्वक उपदेश मांगने आया था ? एवं **'इदं ते नातपस्काय नाभक्ताय कदाचन । न चाशुश्रूषवे वाच्यं न च मां योऽभ्यसूयति'** ।। (भ.गी.१८-६७) इत्यादि शास्त्रों की आज्ञा है कि अमानित्व, अदम्भित्व, आस्तिकत्व, धर्मशीलत्व इत्यादि गुणों से परिपूर्ण शिष्य से सविनय प्रार्थित होने पर उस की ठीक परीक्षा कर, सत्पात्र जान कर, बाद में ही उस को उपदेश देना चाहिए, अन्यथा विद्या का प्रभाव ही घट जाता है और उपदेशक भी पापभागी होता है । परंतु अब लगता है कि आळ्वार इन शास्त्रों को लांघकर अपनी इच्छानुसार ही परोपदेश करते है । यह क्या उचित है ? ऐसे करने की आवश्यकता ही कौनसी थी ?

**[साधारणों को भी साथ लेकर भगवदनुभव करने की इच्छा कारण है]**

ऐसे अनेक प्रश्नों के बडे सुंदर प्रत्युत्तर हमारे आचार्यों से दिये गये हैं । उन का कहना है कि आळ्वार अपना भगवदनुभव छोडकर परोपदेश नहीं करते । परंतु उस के साथ ही करते हैं । अर्थात् यह परोपदेश भी स्वानुभव का ही एक प्रकारांतर है । अतः उन के, भगवदनुभव से निवृत्त होने का प्रश्न ही नहीं उठ सकता । वस्तुतस्तु वे भगवदनुभव से निवृत्त हो ही न सकते । क्यों कि वे स्वयं (२-५-४ में) कहते हैं कि असंख्य कल्पों के बाद भी उन को भगवदनुभव नीरस न बनता है ; उलटा वह क्षणे क्षणे नया नया प्रतीत होता है और उस की मिठास बढती जाती है। और यह भी नहीं कही जा सकती कि भगवान को अपरिच्छिन्न विभूतिमान बतानेवाले आळ्वार उन की सीमा पहुंच कर वहां से लौटे हैं । अपरिच्छिन्न वस्तु की सीमा कैसे होती ? एवं अपने को अति नीच क्षुद्र नरपशु माननेवाले उन के मन में आचार्यगद्दी पर विराजने की इच्छा भी उत्पन्न नहीं हो सकती । अतः उन के इस उपदेश का कारण और ही कुछ है। तथाहि - जैसे महाप्रवाह में अथवा सागर में स्नानादि करने चाहनेवाले अकेले वहां उतरने से घबराते हुए, दूसरों को भी अपने साथी बनाना चाहते हैं, इसी प्रकार भगवद्विषय में उतरने चाहनेवाले भक्तलोग भी अकेले उतरने के अनिच्छुक होकर साथियों को ढूंढने लगते हैं । एवं **'एकस्स्वादु न भुञ्जीत, भुञ्जीत बहुभिस्सह'** इत्याद्युक्त प्रकार से अति विशाल-हृदय ये लोग परमभोग्य अमृत समान भगवान को अकेले भोगना नहीं चाहते हुए दूसरों को भी अपने साथी बनाने की चेष्टा करते हैं । **'बोधयन्तः परस्परम्'** इत्याद्युक्त प्रकार से भक्तलोग आपस में मिलकर जो

भगवदनुभव करते हैं, उस में विशेष रस जरूर है । कहा जाता है कि अत एव परमपद में भी नित्य व मुक्त गण मिलकर ही भगवान का अनुभव करते हैं । ऐसे कारणों से, भगवान का विलक्षण अनुभव करनेवाले आळ्वार भी बीच में साथियों को ढूंढने लगे ; अर्थात् संसारियों पर अपनी नजर डाल कर देखा कि क्या इन में से कोई भी मानव उन का साथी बन सकता है । परंतु संसार के अंतर्वर्ती सभी लोग 'खाना पीना मजा करना' इतने में निरत थे । भगवद्विषय में आळ्वार की जैसी उत्कंठा थी, वैसी ही क्षुद्रविषयांतरों में उन की थी । तापत्रय से संतप्त होते हुए भी वे अपने को अत्यंत आनंदवान मान बैठे थे । उन की यह दुर्दशा देखकर बहुत दु:खी होकर आळ्वार ने उन का उद्धार करना चाहा । वे विचार करने लगे कि यह काम किस प्रकार बन सकता है । तब उन के मन में आया - 'ये संसारी जन बिलकुल मूर्ख नहीं हैं ; जरूर बुद्धिमान हैं ; क्यों कि अपने अपेक्षित सांसारिक सुख और तत्साधनों की परीक्षा कर, ये बुरी को छोडकर, अच्छी वस्तु ही लेते हैं । और ये लोग भगवान की ओर इस लिए नहीं झुक रहे हैं कि ये सांसारिक फलों की अल्पता अस्थिरता आदि नहीं जानते ; भगवद्विषय की श्रेष्ठता से भी ये अपरिचित हैं । अत: इन को इस विषय का कुछ मधुर उपदेश देकर अपने मार्ग में ले लेंगे'। ऐसे सोच कर वे पूर्वोक्त प्रकार से बडे रोचक उपदेश देने में प्रवृत्त हुए हैं ।।

### [असीम कृपा ही शास्त्रमर्यादा तोडने का कारण]

संसारियों की दुर्दशा से दु:खी होकर उपदेश देने के कारण से आळ्वार शास्त्रोक्त उपदेश नियमों का पालन नहीं करते ; अर्थात् शिष्य की योग्यता प्रार्थना इत्यादियों की परवाह नहीं करते । कहने का यह मतलब है कि जो किसी की दयनीय दुर्दशा देखकर स्वयं बहुत दु:खी होकर असीम दया से उस दुर्दशा को मिटाना चाहता है, वह उस समय में किन्ही विधिनिषेधों पर ध्यान नहीं देता । अर्थात् जैसे आळ्वार की भगवद्भक्ति बेहद बहती हुई, लोकविलक्षण होने से **'अत्यंतभक्तियुक्तानां न शास्त्रं नैव च क्रम:'** इत्याद्युक्त प्रकार शास्त्रमर्यादा से बाहर रह गयी ; इसी प्रकार अनंतक्लेशभाजन संसारसागरनिमग्न मानवों की दुर्दशा देखने पर उन के मन में समुत्पन्न दया भी इतनी विलक्षण तथा अधिक थी कि वह सर्वथा शास्त्रमर्यादा छोडकर उच्छृंखल बहने लगी । अत: उस के विषय में बेचारा शास्त्र अपना पराक्रम दिखाने में असमर्थ ठहरा । हमारे पूर्वाचार्य बताते हैं कि इस प्रकार शास्त्रमर्यादा को भी तोड

डालनेवाली सीमातीत दया से परवश होकर उदासीन, शत्रु आदियों को भी उपदेश देनेवाले ये कतिपय व्यक्ति ही हैं - सीतादेवी, प्रह्लादजी, विभीषणजी, श्रीशठकोपसूरि और श्रीरामानुजाचार्यस्वामीजी । इन में से भी अंततः उक्त दो आचार्यों की (अर्थात् श्रीशठकोपसूरि एवं श्रीरामानुजाचार्यस्वामीजी की) कृपा तो सत्य ही हम जैसे अल्पज्ञों की कल्पना से भी बाहर है ।।

**[आळ्वार भगवान से भी अधिक कारुणिक हैं]**

हमारे आचार्य बताते हैं कि उत्तम पुरुष इन चार कारणों से दूसरों को उपदेश देते है - (१) यह मान कर कि भगवान ने इस काम के लिए ही हमें इस संसार में भेजा है ; (२) क्वचित् शिष्यों की सविनय प्रार्थना से ; (३) प्रार्थना के अभाव में भी उन की दुरवस्था देखकर स्वयं दुःखी होने से और (४) किसी को कुछ उपदेश किये विना अपने मन में शांति न होने से । आळ्वार के विषय में कदाचित् उक्त दूसरे कारण के अभाव में भी अन्य तीनों कारण पुष्कलमात्रा में रहते ही हैं । परमकारुणिकत्वेन प्रसिद्ध भगवान से भी अशक्य मानकर परित्यक्त संसारियों का भी उपदेश से उद्धार करने की चेष्टा करनेवाले आळ्वार की दया तो सत्य ही वर्णनातीत है ।।

**वीडुमिन् मुत्तवुम् वीडु शेय्दु**
**उम्मुयिर् वीडुडैयान् इडै वीडु शेय्मिने ।। १ ।।**

**(गाथा) - अन्यत्सर्वं परित्यज्य श्रीशे मोक्षप्रदे हरौ ।**
**समर्पयत चात्मानं यूयं सर्वे मुमुक्षवः ।। १ ।।**

**[प्रतिपदार्थः]**

**विवरणम् - भगवद्व्यतिरिक्तसर्वविषयसङ्गं त्यजत । तथा त्यागं कृत्वा युष्मदीयमात्मवस्तु मोक्षनिर्वाहके भगवति समर्पयत ।।**

**[हेयविषयपरित्यागः मुख्यः]**

भगवद्व्यतिरिक्तविषयवैराग्यमन्तरा भगवद्भक्तेः प्रतिष्ठितत्वासंभवेन प्रथमतः इतरविषयविरक्तिं विधत्ते । इतरविषयसङ्गविधूननपूर्वकम् आत्मसमर्पणं भगवति

कुरुत इत्युपदिष्टम् अनया गाथया । अत्र षट्सहस्रिकायां श्रीकुरुकेशार्याः - **'आत्मसमर्पणं नाम आत्मवस्तुनस्तच्छेषत्वसंवादः'** इत्यनुजगृहुः । तच्छेषतायां विवादप्रहाणमेव समर्पणमित्युक्तं भवति । मूलगाथायां सर्वं त्यजत इत्यनुक्त्वा त्यजत सर्वमित्युक्तम् । शिशुः कश्चन स्वहस्ते यदि सर्पं गृहीत्वा तिष्ठेत्, प्रथमतो 'विजहीहि', 'विजहीहि' इत्युक्त्वा अनन्तरमेव खलु सर्पम् इति कथ्यते । तथैव अत्रापि त्याज्यवस्तुक्रौर्यातिशयं द्योतयति 'त्यजत' इति पुरस्तादुक्तिः। त्यक्तव्यं वस्तु किमित्यपेक्षायां सर्वम् इत्युच्यते । अहंकारममकारदूषितेषु वस्तुबृन्देषु 'इदम् उपादेयम्' 'इदं त्याज्यम्' इति विभागो हि नास्त्येव । कात्स्न्येनैव हि त्याज्यम् । श्रीरामचन्द्रपादाब्जसविधम् आगच्छन् विभीषणः **'त्यक्त्वा पुत्रांश्च दारांश्च,'** (रामा.यु.कां.१७-१४) **'परित्यक्ता मया लङ्का'** (रामा.यु.कां.१९-५) इति खलु सर्वसङ्गपरित्यागम् आचख्यौ । भगवद्विषयस्वीकरणापेक्षया हेयविषयपरित्याग एव मुख्यः इति द्योतितं भवति त्यागस्य प्रथमतः उपदेशेन । त्यजत इति बहुवचनबलेन कृत्स्नभूतलवर्तिनः सर्वेऽपि संसारिणः उपदेशलक्ष्यभूताः इति गम्यते । नहि खलु कश्चन शान्तो दान्तश्च सन् उपेत्य प्रार्थ्य मुनेः उपदेशं लभते । केवलं निरवग्रहेण स्वानुग्रहेण क्रियमाणः उपदेशः सर्वजनतोद्देश्यकः एव हि भवितुमर्हति ।।

**[त्यागमात्रं परमप्रयोजनम्]**

सर्वविषयसङ्गं त्यजतेति कथनानन्तरं तथा त्यागं कृत्वेति यद्वर्तते तदिदं किमावश्यकम् ? 'त्यजत, भजत' इति हि वक्तव्यम् । अथवा 'त्यक्त्वा भजत' इति वक्तव्यम् । त्यजतेति पुरस्तात्कथनम् ; अथ च त्यागं कृत्वेति तदनुवदनं च किमर्थमिति चेत् ; अयमनुवादः त्यागमात्रस्य परमप्रयोजनतां व्यञ्जयितुम् इत्याचार्याः । भोग्यतातिशयशालिनो ह्यर्थस्य भवति आम्रेडनम् । लोके असत्सङ्गदूषितं कमपि बन्धुजनमुद्दिश्य असत्सङ्गवर्जनं सत्सङ्गवरणं चेति द्वितयम् उपदेश्यं भवति आप्तानाम् । सत्सङ्गवरणविरहे सत्यपि असत्सङ्गवर्जनम् अतिप्रधानमिति विभाव्यते खलु । तदेव परमप्रयोजनतया चावधार्यते । तद्वदेव संसारिणां भगवद्विषयस्वीकरणविरहेऽपि असद्विषयप्रहाणम् अभिरामतरमिति मुनिवरो मन्यते । कृतापराधो राजपुत्रः कारागारवासं लम्भितोऽभूत् इति गृह्यताम् । तस्य काराबन्धात् विमोचनं राज्याभिषेचनमिति यद्यपि द्वितयमुद्देश्यम् ; तथाऽपि राज्याभिषेचनादपि बन्धाद्विमोचनम् अत्यन्ताभिमतं खलु ।।

### [द्राविडवाग्वैखरी]

मूलागाथाया उत्तरार्धं द्राविडवाक्सन्निवेशे बहुविधान् अर्थान् सहते । युष्मदीयस्य आत्मनः शरीरस्य च यस्स्वामी तत्सकाशे समर्पयतेति संस्कृतानुवादः संभवितुम् अर्हति । युष्मदात्मानं स्वावसथत्वेन स्वीकृतवान् यः तत्सकाशे समर्पयत इत्यपि स्यात् । युष्मदात्मसमर्पणे समुद्दिष्टे सति स्वामिनि समर्पयत इत्यपि स्यात् । युष्मदात्मानं परमव्योमनिकेतने भगवति समर्पयत इत्यपि स्यात् ।

### [मोक्षनिर्वाहकः परो देवः]

अधस्तात्प्रथमदशके उद्देश्यं दैवतं प्रति नारायणः इति वा विष्णुः इति वा नामविशेषो नैव उद्धाटितः । परात्परः, दृढप्रमाणसिद्धः इत्यादिसामान्यशब्दैरेव निरदिश्यत । तद्वदेव अत्रापि स्वामीति, मोक्षनिर्वाहको भगवानिति च सामान्यत एव निर्देशः क्रियते । विवक्षितो देवताविशेषः को नामेति जिज्ञासातिशयम् उत्पाद्य परस्ताद्वैशद्येन विवक्षति मुनिवरः । दशकेऽस्मिन् दशमगाथायामेव नारायणनाम निर्देक्ष्यति ।

### [स्वात्मनः तदीयताप्रतिपत्तिरेव परमोपायः]

'वीडु शेय्मिने' इति पाठवत् 'वीडु इशैमिने' इति पाठोऽपि सांप्रदायिकः । स्वारस्यातिशयोऽप्यत्र वर्तते । युष्माभिः आत्मसमर्पणं न कर्तव्यम् । तत् क्रियतामिति केनचिदुक्ते तत्र आक्षेपाकरणमेव वरम् इति भावः । **'यमो वैवस्वतो राजा यस्तवैष हृदि स्थितः । तेन चेदविवादस्ते मा गङ्गां मा कुरून्गमः'** ।। (म.स्मृ.८-९-२) इति मनूक्तं श्लोकरत्नमिह स्वादिष्टं व्याख्यायते पूर्वाचार्यैः । गाथाया अस्याः परमतात्पर्यमेतत् - **'योऽन्यथा सन्तमात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते । किं तेन न कृतं पापं चोरेणात्मापहारिणा'** ।। (सनत्सुजातीयम् १-३३) इत्युक्तरीत्या भगवत्स्वामिकात्मद्रव्यापहाररूपमहापातकमूलस्य भवरोगस्य **'अच्युताहं तवास्मीति सैव संसारभेषजम्'** इत्युक्तरीत्या स्वामिविषये स्वात्मनः तदीयताप्रतिपत्तिमन्तरेण नान्यत्किमपि भेषजमस्तीति ।।

### [प्रतिपदार्थ]

**हिन्दी - (भगवद्विषय के अतिरिक्त क्षुद्र विषयसंग) सब छोड दें ; छोड कर, आप की आत्मवस्तु का, मोक्ष के स्वामी भगवान की संनिधि में, अर्पण कर दें ।।**

**[उपदेश के लक्ष्य समस्त मानव हैं]**

इस गाथा में क्षुद्र सांसारिक विषय संग छोडकर अपने आप को मोक्षप्रदाता भगवान के पादरविंद में अर्पण कर देने का उपदेश दिया जाता हैं । अर्पण शब्द का अर्थ तो इतना मात्र है कि अपने को भगवान का शेष मान लेना है । विषयों में वैराग्य उत्पन्न हुए विना इस शेषत्वज्ञान का उदय न होगा ; अतः पहले विषयसंगत्याग का उपदेश दिया जाता है । मूलगाथा में, **'संग छोडें'** कहने की जगह, **'छोडें संग'** कहा गया है । इससे विषयसंग का क्रौर्य सूचित किया जाता हैं । जैसे, यदि कोई बालक हाथ में सांप पकडकर खेलता हो, तो उसे देखनेवाला झट बोलता है 'छोडो, छोडो,' और बाद में कहता है 'सांप' ; इसी प्रकार आळ्वार भी त्याज्यविषय का क्रौर्य दिखाने के लिए प्रथमतः 'छोडें' कहते हैं, प्रश्न किये जाने पर कि 'किस को छोडें' ? कहते हैं - विषयसंग छोडें । श्रीरामचंद्र जी की शरण में आनेवाले विभीषण जी भी, **'त्यक्त्वा पुत्रांश्च दारांश्च,'** (रामा.यु.कां.१७-१४) **'परित्यक्ता मया लङ्का'** (रामा.यु.कां.१९-५) इत्यादि कहते हुए आये थे । इस से यह सूचित किया जाता है कि भगवच्छरण में जाने से भी असत्संग को त्यागना ही मुख्य है । 'छोड दें' इस बहुवचन-प्रयोग से प्रतीत होता है कि आळ्वार भूतलनिवासी समस्त मानवों को लक्ष्यकर यह उपदेश दे रहे हैं । अवतारिका में बताया गया कि किसी की प्रार्थना के विना, केवल अपनी असीम कृपा के परवश होकर ही आळ्वार उपदेश देते हैं । अतः भूतलनिवासी सारे मानव उन की कृपा के एवं उपदेश के लक्ष्य होते हैं ।

**[विषयसंगत्याग ही मुख्य है]**

गाथा का दूसरा पाद 'वीडु शेय्दु' पहले पाद का अनुवादरूप दीखता है, अतः पुनरुक्ति प्रतीत हो सकती है। परंतु इस अर्थ में वक्ता का विशेष आदर प्रकाशित करना इस का प्रयोजन है । एक राजपुत्र किसी अपराध के कारण कैद में रखा गया । तब उस की अपेक्षित वस्तु दो होती हैं - एक तो कैद से छूटना और दूसरी राजगद्दी पर बिठाया जाना । परंतु इन दोनों के बीच में कैद से छूटना उसे इतना मुख्य लगता है कि वह राजकुमार गद्दी के बारे में न सोचते हुए छूट जाने की ही प्रतीक्षा में रहता है । इसी तरह से आळ्वार यहां पर बताना चाहते हैं कि भगवद्विषय का आश्रयण हो या न हो ; असद्विषय का परित्याग करना ही मुख्य है ।

**[द्राविडवाणी की विशेषता]**

उत्तरार्ध का अर्थ नाना प्रकारों से बताया जा सकता है । 'तुम्हारी आत्मा व शरीर, उन दोनों को उन के जो स्वामी हैं उन को अर्पण करो ; अथवा, तुम्हारी आत्मा को, उस में जो वास करते है, उन को अर्पण करो ; अथवा, यदि तुम्हें आत्मसमर्पण करना हो, तो अपने स्वामी को अर्पण करो ; अथवा, तुम्हारी आत्मा का परमपदनाथ को अर्पण करो' । पहले दशक में, जहां परतत्त्व का वर्णन हो चुका, वहां उस परतत्त्व का स्पष्ट नाम नहीं बताया गया ; तथा इस दशक में भी आरंभ में परमपदनाथ इत्यादि सामान्यनामों का उल्लेख करते हुए, आळ्वार आगे जाकर दसवीं गाथा में 'नारायण' नाम बताते हैं ।

**[आत्मवस्तु को भगवदीय मानना चाहिए]**

गाथा के अंत में 'वीडु शेय्म्मिने' का पाठांतर है 'वीडु इशैमिने' । पहले पाठ का अर्थ बताया गया । दूसरे पाठ का यह अर्थ है कि आत्मसमर्पण का अंगीकार करो । इस का यह तात्पर्य है कि वस्तुगत्या आत्मसमर्पण कर देने की आवश्यकता नहीं है ; परंतु इस अर्थ को मान लेना पर्याप्त है - 'हमें भगवत्संनिधि में आत्मसमर्पण करना आवश्यक है' । अत एव मनु ने कहा कि 'तेन चेदविवादस्ते मा गङ्गां मा कुरून् गमः' अर्थात् - 'यदि तुम्हें भगवान से विवाद नहीं है, तो वही बहुत है ; उतने मात्र से तुम कृतार्थ बन जाओगे ; फिर तुम्हें अपने पाप मिटाने के लिए गंगास्नान, कुरुक्षेत्रयात्रा इत्यादि भी करने की आवश्यकता नहीं' । कहने का यह तात्पर्य है कि शास्त्रोक्त पापों में सब से बडा पाप, आत्मापहार, माने भगवान के शेषभूत आत्मवस्तु को स्वतंत्र मानना, ही है । जब हम इस मान्यता से विरत् होंगे, अर्थात अपने को भगवान की वस्तु मान लेंगे, तब हम कृतकृत्य हो जायेंगे ; फिर आत्मसमर्पण करने की भी विशेष आवश्यकता न होगी ।।

**मिन्निन् निलैयिल मन्नुयिर् आक्कैहळ्**
**एन्नुम् इडत्तु इरै उन्नुमिन् नीरे ।। २ ।।**

**(गाथा) - नित्यस्याप्यात्मनो देहास्तटितोऽप्यतिनश्वराः ।**
**अत एव स्वयं यूयं नित्यं स्मरत माधवम् ।। २ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् - शाश्वतिकेन आत्मना परिगृहीतानि शरीराणि तटिदपेक्षयापि अस्थिराणि इत्यमुं विषयं (हे संसारिणः!) यूयमेव मनाग् अवधत्त ।।**

[आत्मनः श्रेयःसम्पादनं उपदिश्यते]

**'संपदस्स्वप्नसंकाशा यौवनं कुसुमोपमम् । तटिच्चञ्चलमायुश्च कस्य स्याज्ज्ञानतो धृतिः'** ।। इत्यस्य श्लोकस्य उत्तरार्धं विशिष्यानुचिन्त्य गाथामिमाम् आह मुनिवरः । गाथायाः अस्या हृदयं द्वेधा निर्वोढुं योग्यम् । अधस्तनगाथया कृतमुपदेशं श्रुतवन्तः संसारिणः, 'अस्तु तावत्, तथैव करिष्यामः ; क्षिप्रं तत्कर्तव्यमिति को निर्बन्धः ? द्रक्ष्यामः क्रमशः' इति मन्येरन्निति कृत्वा 'हा हन्त ! क्षणभङ्गुरतामस्य शरीरस्य नावगच्छथ यूयम् ; **'गृहीत इव केशेषु मृत्युना धर्ममाचरेत्'** इति खलु महान्त उपदिशन्ति ; अतश्च मदुक्तिनिर्वर्तने त्वरितव्यं युष्माभिः' इत्युच्यते इति । अथवा उपदेष्टव्यत्वेन अभिमतेषु अर्थेषु अयमप्यन्यतमोऽर्थ इति कृत्वा उपदिश्यते इति । मन्नुयिर् इत्यनेन आत्मनां नित्यत्वमुच्यते । **'न जायते म्रियते वा कदाचिन्नायं भूत्वा भविता वा न भूयः । अजो नित्यश्शाश्वतोऽयं पुराणो न हन्यते हन्यमाने शरीरे'** ।। (भ.गी.२-२०) इत्यादिप्रमाणप्रतिपन्ना ह्यात्मनः नित्यता । शरीरवदात्मनोऽपि नश्वरत्वे श्रेयस्साधनवैयग्री कस्यापि नोत्पद्येत । 'हे जनाः ! नश्वरस्य शरीरस्य किमपि श्रेयस्संपादयितव्यमिति नाहमुपदिशामि ; शरीरे नष्टेऽपि य आत्मा शाश्वतिको विराजिष्यते, तस्यैव श्रेयस्संपादनम् आशासे' इति सूचितं भवति । **'यूयमेव मनागवधत्त'** इत्यनेन प्रमाणानपेक्षः, सदाचार्योपदेशनिरपेक्षश्च एषः विषयो विवेकिनां स्वत एव सुगमः इत्युक्तं भवति ।।

[प्रतिपदार्थ]

**हिन्दी - शाश्वत आत्मा के (माने नित्य आत्मा से परिगृहीत) शरीर बिजली से भी (अधिक) अस्थिर है ; (हे संसारियों !) इस विषय पर तुम लोग थोडा ध्यान दें ।**

[आत्मवस्तु के कल्याण के लिए ही उपदेश है]

इस गाथा में आळवार संसारियों से कहते हैं कि तुम लोग इस विषय पर जरा-सा ध्यान दें कि जन्ममृत्युरहित, अत एव नित्य आत्मा से ग्रहण किये जानेवाले

देव मनुष्यादि ये सभी शरीर सर्वथा अस्थिर हैं - बिजली से भी अधिक अस्थिर होते हैं । इस का तात्पर्य दो प्रकारों से बताया जा सकता है । तत्त्वशास्त्रों में पहले पहले इसी अर्थ का उपदेश दिया जाता है कि यह शरीर अनित्य है और अपने कर्मानुसार इस शरीर का ग्रहण करनेवाला जीव (आत्मा) तो नित्य है, जैसे भगवद्गीता के प्रारंभ में (दूसरे अध्याय में) भगवान ने उपदेश दिया । अतः आळ्वार भी शरीर की अनित्यता बताते हैं । अथवा पहली गाथा का उपदेश सुनकर किसी ने आळ्वार से कहा कि 'आप का कहना बिलकुल ठीक है ; हम आप के कथनानुसार ही भगवान को आत्मसमर्पण करेंगे ; परंतु उस के लिए उतावली करने की आवश्यकता कौन-सी है ? धीरे धीरे यह काम किया जायगा' । इस का प्रत्युत्तर देते हुए आळ्वार कहते हैं - 'भैया ! शरीर का तो कोई ठिकाना नहीं है । वह बिजली से भी अधिक अस्थिर है । अतः कल की बात छोडकर अभी, जब कि तुम्हारे मन में यह सद्बुद्धि उत्पन्न हुई है, भगवत्संनिधि में आत्मसमर्पण कर डालो' । अत एव शास्त्रों का उपदेश है कि **'गृहीत इव केशेषु मृत्युना धर्ममाचरेत्'** - अतिशीघ्र धर्मकार्य करना चाहिए कि मानों मृत्युदेवता ने आकर हमारी चोटी पकड ली है । **'न जायते म्रियते वा विपश्चित्'** (भ.गी.२-२०) (अर्थात् जीव जन्म लेता नहीं, मृत्यु पाता नहीं) इत्यादि अनेक प्रमाणों से आत्मा का नित्यत्व बताया गया है । यदि शरीर की भाँति आत्मा भी अस्थिर ही होती, तो उसके लिए कुछ श्रेय प्राप्त करने की आवश्यकता भी न होती । अतः आळ्वार कहते हैं कि 'मैं नश्वर शरीर के कल्याण के लिये उपदेश नहीं दे रहा हूं ; परंतु शरीर के विनाश होने पर भी जो आत्मवस्तु स्थिर (नित्य) रहती है, उसी के कल्याण के लिये उपदेश देता हूं । नीरे उन्नुमिन् - तुम ही विचार करो - कहनेका यह तात्पर्य है कि यह बात इतनी स्पष्ट है कि इसे साधारण लौकिक जन भी प्रत्यक्षतः देख कर जान सकते है ; इस विषय में किसी आचार्य से उपदेश पाने की आवश्यकता ही नहीं है ।।

**नीर् नुमदु एन्निवै वेर् मुदल् माय्त्तु**
**इरै शेर्मिन् उयिर्क्कु अदन् नेर् निरैयिल्ले ।। ३ ।।**

**(गाथा) -** **अहं ममेति सर्वं च प्रहत्यैव समूलकम् ।**
**भजध्वं स्वामिनं विष्णुं नात्मनः पूर्तिरीदृशी ।। ३ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् - अहङ्कारममकारौ सवासनं विनाश्य सर्वेश्वरं समाश्रयत ; आत्मनः तत्सदृशी पूर्तिरन्या नास्ति ।।**

[अहङ्कारममकारौ त्याज्यौ]

**'अनात्मन्यात्मबुद्धिर्या अस्वे स्वमिति या मतिः । अविद्यातरुसंभूतिबीजमेतत् द्विधा स्थितम्'** ।। (वि.पु.६-७-११) इत्युक्तरीत्या देहतदनुबन्धिविषयकाहंकारममकारलक्षण-संसारहेतुपरिहरणपूर्वकं भगवन्तं भजत ; न तत्सदृशं हितान्तरमस्तीत्युक्तं भवति । **'संसारार्णवमग्नानां विषयाक्रान्तचेतसाम् । विष्णुपोतं विना नान्यत् किंचिदस्ति परायणम्'** ।। (वि.त.) इति प्रमाणदृष्ट्या गाथेयं कीर्तिता । मूले अहङ्कारममकारौ इति वक्तव्ये 'त्वङ्कार-तवकारौ' इत्येवास्ति कथितम् । स्ववाचा अहं ममेति अनुवादरूपेण कथनमपि अनर्थाय कल्पेत इति मुनिवरस्य हृदयमिव ।।

[प्रतिपदार्थ]

**हिन्दी - अहंकार व ममकारों को जड के साथ (सवासन) छोडकर, सर्वेश्वर भगवान का आश्रय करो ; आत्मा की उस के सदृश पूर्ति (दूसरी) न होगी ।।**

[अहंकार और ममकार त्याज्य हैं]

शरीर को आत्मा समझना अहंकार कहलाता है और शरीर-संबंधी वस्तुओं को (धन, कनक, बंधु-बांधव आदि को) अपनी समझना ममकार है । ये दोनों ही आत्मा को संसार में जकडनेवाली चीज हैं । और संसार से इस आत्मा के उद्धार करने का साधन तो साक्षात् भगवान हैं । अत: आळ्वार का उपदेश है कि अहंकार ममकार छोडकर भगवान का आश्रय लेना ही आत्म कल्याण पाने का सरल व उत्तम उपाय है । इस गाथा के पहले पाद में अहंकार ममकार **(यान्, एनदु)** की जगह **(नीर्, नुमदु)** 'त्वंकार', 'तवकार' का प्रयोग किया गया है । शास्त्रों में ऐसे कहने की रूढि नहीं है । तथापि आळ्वार को अहंकार ममकार इतने खराब व आपत्तिजनक लगते हैं कि वे उन के नाम तक लेना नहीं चाहते ।।

**इल्लदुम् उळ्ळदुम् अल्लदु अवनुरु**
**एल्लैयिल् अन्नलम् पुल्हु पत्तत्ते ।। ४ ।।**

**तस्य रूपं न सन्नासदप्रमेयसुखात्मकम् ।**
**तस्माद्विषयसम्बन्धं परित्यज्य भजाद्य तम् ।। ४ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् - (समाश्रयणीयत्वेन कथ्यमानस्य) तस्य भगवतस्स्वरूपं विकारास्पदत्वेन असच्छब्दवाच्यादचेतनाद्विलक्षणम् ; विकारानास्पदत्वेन सच्छब्दवाच्याच्चेतनादपि विलक्षणम् ; निरवधिकानन्दमयं च ; (तादृशं भगवन्तम्) विषयान्तरसङ्गं विहाय समाश्रयस्व ।।**

**[सारार्थः]**

उपादेयतया उपदिश्यमानस्य वस्तुनो भोग्यताया अप्रदर्शने परिग्रहरुचिः न भवेत् खलु ; अतः तां भोग्यतामाह गाथया अनया । हेयप्रत्यनीकतया कल्याणैकतानतया च चेतनाचेतनविलक्षणस्वरूपः, निरवधिककल्याणगुणविशिष्टतया निरवधिकभोग्यताशाली चायं भगवान् । अतश्च हेयविषयसङ्गपरित्यागपूर्वकं सः सेव्यः इत्युक्तं भवति ।

**[सदसतौ चेतनाचेतनौ तद्विलक्षणः परमात्मा]**

गाथायाः पूर्वार्धे चेतनाचेतनवैलक्षण्यं विवक्षुः मुनिवरः चेतनपदं वा अचेतनपदं वा न प्रायुङ्क्त ; सच्छब्दं असच्छब्दं चैव प्रयुक्तवान् । सदसच्छब्दाभ्यां चेतनाचेतनयोः व्यवहारो वेदान्तिनां गोष्ठीषु सुप्रसिद्धः । **'ज्योतींषि विष्णुर्भुवनानि विष्णुः'** (वि.पु.२-१२-३८) इत्यादिपुराणरत्नश्लोके **'यदस्ति यन्नास्ति च विप्रवर्य'** इति कथितं प्रथितम् । तत्र विष्णुचित्तार्याः एवं व्याचचक्षिरे - **'यतश्चाचिद्वस्तु क्षेत्रज्ञकर्मानुगुणपरिमाणास्पदम्, ततः तत् नास्तिशब्दाभिधेयम्; इतरत् अस्तिशब्दाभिधेयमिति अर्थादुक्तम्'** इति । अतश्च संस्कृतभाषायां सदसच्छब्दाविव द्राविडभाषायाम् उळदु, इलदु शब्दावपि चिदचितोः वाचकौ इति सिद्धम् । भगवतः स्वरूपं नश्वरेण अचेतनवस्तुना न तुल्यम् ; अचित्संसर्गेण **'अहं सुखी, अहं दुःखी'** इत्यध्यवस्यता चेतनवस्तुनाऽपि न तुल्यमित्युक्तं भवति । तर्हि कीदृशमिदमिति चेत् ; **'आनन्दमयः'**, (तै.आन.५-२) **'ज्योतींषि विष्णुर्भुवनानि विष्णुः'** (वि.पु.२-१२-३८), **'समस्तकल्याणगुणात्मको ह्यसौ'** (वि.पु.६-५-८४) इत्याद्युक्तरीतिकम् ।

**[कामीव परिष्वजस्वेत्युक्तिः]**

एतादृशं भगवन्तं सेवस्वेति वक्तव्ये 'पुल्हु' इति तावन्मूले कथितम् । परिष्वजस्वेति तदर्थः । संसारिणः अङ्गनापरिष्वङ्गे भोग्यतातिशयम् अभिमन्यन्ते इति दर्शनात् भगवत्परिष्वङ्गः कीदृशः इति पश्यतेति वदन्निव मुनिवरः परिष्वजस्व इत्याह । अधस्तनगाथात्रयेऽपि उपदेश्यविषये बहुवचनप्रयोगदर्शनात् अत्रापि बहुत्वविवक्षैव सुनिश्चया । संसारिबृन्दस्य संबोध्यमानत्वं बोध्यम् ।।

**[प्रतिपदार्थ]**

**हिन्दी - (हमारे आश्रयणीय) उस भगवान का स्वरूप, (विकारास्पद होने से) असत् कहलानेवाले अचित्पदार्थ से विलक्षण है, (विकारास्पद न होने से) सत् कहलाने वाले चेतन से भी विलक्षण है, (और) निरवधिक आनंदमय है ; विषयांतर संग छोडकर (उस भगवान का) आश्रयण करो ।।**

**[चित् और अचित् ही सत् और असत् हैं उन से विलक्षण परमात्मा]**

इस गाथा में समस्त चेतनाचेतन विलक्षण एवं असीम आनंदमय भगवान का, विषयांतर संगत्याग पूर्वक समाश्रयण करने का उपदेश दिया जा रहा है । श्री विष्णुपुराण में **'यदस्ति यन्नास्ति च विप्रवर्य'** (२-१२-३८), भगवद्गीता के **'नासतो विद्यते भावः'** (भ.गी.२-१६) इत्यादि पद्यों और शास्त्रों में अन्यत्र भी चेतनाचेतनों के वाचकतया सदसच्छब्द प्रयुक्त हुए हैं । इस का कारण भी उसी श्रीविष्णुपुराण में उपवर्णित है । 'हमेशा परिणाम (अथवा विकार) पानेवाली प्रकृति से बने हुए सभी पदार्थ (यानी सभी अचेतन पदार्थ) एक रूप में स्थिर न रहने के कारण असत् कहे जाते हैं ; इस से विलक्षण, अथात्, हमेशा एक ही स्वरूपवाला चेतन तो सत् कहलाता है' । संस्कृत वेदांत में प्रसिद्ध इस परिपाटी से अब आळ्वार भी द्राविडी में सदसत् शब्दों के पर्याय 'उळ्ळदु', 'इल्लदु' शब्दों से चेतनाचेतनों का व्यवहार करते हैं । तथा च भगवान ऐसे सदसत्पदार्थों से विलक्षण बताये गये । शास्त्रों में भी तत्र तत्र भगवान को सदसद्विलक्षण कहा गया है । श्रीरामानुजाचार्य स्वामीजी ने अपने श्रीभाष्यादि ग्रंथों में उपदर्शित श्री विष्णुपुराणादि वचनों के आधार से स्पष्टतया बताया है कि पूर्वोक्त कारण से सदसच्छब्दों का अर्थ चेतनाचेतन है । भगवत्स्वरूप तो सीमातीत आनंदमय है । अतः ऐसे भगवान का आश्रयण करना आवश्यक बताया जा रहा है ।

**[कामी के जैसे गले लग जाओ]**

मूलगाथा में आश्रयण शब्द के बदले में 'पुल्हु' - 'आलिंगन करो' - शब्द प्रयुक्त किया गया है । **'प्राज्ञेनात्मना संपरिष्वक्तः'** (बृ.उ.६-३-२१) इत्यादि उपनिषद्वाक्यों में यह मार्ग बताया गया है । शायद इस का यह तात्पर्य है कि स्त्री पुरुषों के परस्पर आलिंगनजन्य आनंद से परिचित संसारियों को असीम आनंदवाले भगवान के आलिंगन से मिलनेवाले आनंद की परीक्षा कर देखना आवश्यक है । यद्यपि इस वाक्य में क्रियापद एकवचन में है ; तथापि समझना चाहिए कि आळवार पूर्वगाथा की भांति इस में भी भूतलवर्ती समस्त मानवों को यह उपदेश दे रहे हैं ।।

**अत्तदु पत्तु एनिल् उत्तदु वीडु उयिर्**
**शेत्तदु मन्नुरिल् अत्तु इरै पत्ते ।। ५ ।।**

**(गाथा) - त्यक्ते विषयसम्बन्धे मुक्तिस्स्वात्मानुभूतये ।**
**मुक्तिं तां च परित्यज्य कैङ्कर्यार्थं भजाच्युतम् ।। ५ ।।**

**[प्रतिपदार्थः]**

**विवरणम् - प्राकृतविषयसङ्गे प्रणष्टेऽपि केवलात्मभोगरुचिः प्रसज्येत ; तामपि कैवल्यरुचिं विधूय भगवच्छेषतैकरसस्वरूपानुरूपपुरुषार्थलिप्सायां सत्यां विषयान्तरसङ्गविधूननक्षण एव 'भगवद्भोग एव पुरुषार्थः' इति मत्वा भजनं वरम् ।।**

**[सारार्थः]**

आत्यन्तिकभगवदनुभवविरोधिभूतस्य स्वरूपाननुरूपस्य कैवल्यमोक्षस्यापि हेयताज्ञापनपूर्वकं स्वरूपानुरूपभगवदनुभवप्रावण्यमेव वरम् इत्युपदिश्यते गाथयाऽनया ।

**[कैवल्यमोक्षोऽपि अनादरणीयः]**

**'लोको भिन्नरुचिः'** इति न्यायेन जनानां रुचिरुच्चावचा । ऐहलौकिकं समग्रैश्वर्यं केचन कामयन्ते । **'ते तं भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालम्'** (भ.गी.९-२१) इत्युक्तं विशङ्कटं स्वर्गभोगम् अन्ये कामयन्ते । तथा आत्मानुभवरूपकैवल्यमोक्षमपि केचन

कामयन्ते । आत्मा हि संसारसागरे निमग्नो यदा पङ्कदिग्धो मणिरिव स्वकीयनैसर्गिकप्रभाविमुक्तो मालिन्याभिभूतो भवति, स एव संतीर्णसंसारार्णवस्सन् विधूतपङ्कसङ्गमणिवत् समिन्धानस्वाभाविकप्रभापुञ्जः स्पृहणीयो भवेत् । तादृशं स्वात्मानमेव अनुभोक्तुं केषांचन कामना जायते । ते एव केवलाः इति कैवल्यमोक्षेच्छवः इति च कथ्यन्ते । परमभोग्यभगवदनुभवैकशीलानामात्मनाम् एषः कैवल्यमोक्षोऽपि हेयो भवति । अत एव श्रीवत्साङ्कमिश्रैरनुगृहीतं वरदराजस्तवे - **'भोगा इमे विधिशिवादिपदं च किं च स्वात्मानुभूतिरिति या किल मुक्तिरुक्ता । सर्वं तदूषजलजोषमहं जुषेय हस्त्यद्रिनाथ ! तव दास्यमहारसज्ञः'** ।। (८१) इति । कैवल्यस्यापि अपुनरावृत्तिलक्षण-मोक्षतायाः शास्त्रसम्मतत्वेन आत्मभोगे प्रवृत्तानां यावदात्मभावि तस्मिन्नेव क्षोदीयसि भोगे निष्णाततताया अवर्जनीयत्वापत्त्या तत्र रुचिमात्रमपि मा भूदिति परमकृपया उपदिशति मुनिवरः ।।

**[प्रतिपदार्थ]**

**हिन्दी - प्राकृत विषय-संग के नष्ट हो जाने पर भी केवल आत्मभोग में रुचि होगी ; उसे भी छोडकर, शाश्वत भगवद्भोग पाने की यदि तुम्हारी इच्छा हो, तो (विषयांतर-संग छोडने के समय ही) भगवच्छेषत्व को ही पुरुषार्थ मानते हुए उन का आश्रयण करो ।।**

**[कैवल्य मोक्ष भी त्याज्य है]**

इस गाथा में निरंतर भगवदनुभव विरोधी कैवल्यभोग रुचि छोडकर भगवान का आश्रय लेने का उपदेश दिया जा रहा है । **'भिन्नरुचिर्हि लोकः'** इत्याद्युक्त रीति से लोगों की रुचि भिन्न भिन्न होती है । तथा हि - कई लोग इस भूतल पर लभ्य परिपूर्ण ऐश्वर्य पाना चाहते हैं और कई लोग तो सारे संसार के अंतर्गत समस्त भोगों को भी अल्प व अस्थिर मान कर सर्वथा प्रकृतिवियुक्त आत्मा का परिपूर्णानुभव करना चाहते हैं । यह भाव है - यह चेतन स्वभाव से अत्यंत परिशुद्ध एवं ज्ञानानंद स्वरूपी है । ऐसे इस को, किसी कारणवश प्रकृति से संबद्ध हो जाने के कारण, कीचड में पडे हुए हीरे की तरह, अपना प्रकाश खोकर अज्ञ व दुःखी होना पडता है । और यदि इस का प्रकृति-संबंध रूप यह मल अलग हो जाता है, तो फिर इस के स्वाभाविक ज्ञानानंद स्वरूप का प्रकाश हो जाता । यद्यपि ब्रह्मादि चतुर्दश लोकांतर्गत समस्त भोगों की अपेक्षा यह आत्मानुभव अवश्य श्रेष्ठ है, तथापि भगवदनुभवरूप परिपूर्ण

साम्राज्य से यह आत्मानुभव भी बहुत अल्प है और भगवच्छेषत्वरूप आत्मस्वरूप के यह विरुद्ध भी है । इस कारण से हमारे आचार्य इस को त्याज्य मानते हैं । अत एव श्रीकूरेशस्वामीजी ने श्री वरदराजस्तव में 'भोगा इमे' इत्यादि पद्य में अनुगृहीत किया - **'हे वरदराज भगवन्! आप के दास्यरूप महारस का ज्ञाता मैं, इस संसारके समस्त ऐश्वर्य, परलोक में ब्रह्मा, शिव, इंद्र आदि की पदवी और केवलात्मानुभव नामक मोक्ष, इन सब को खारे पानी के समान मानता हूं'** । एक प्रकार से स्वर्गादिभोग से भी यह कैवल्य भयंकर है । क्यों कि स्वर्गादिभोग भोगनेवाला मानव उस के समाप्त होने के बाद, फिर मनुष्यजन्म प्राप्त कर, भगवान का आश्रयण करके उन्हें प्राप्त कर सकता है । किन्तु कैवल्य मोक्ष पानेवाले को यह अवकाश न मिल सकता ; क्यों कि कैवल्य प्राप्त करने पर अनंत काल तक उसी में पडे रहना पडता है ; वहां से लौटने की अनुमति नहीं होती । अतः आचार्यों का उपदेश है कि बडी सावधानी से इस आपद से बचना चाहिए ; अर्थात् भूलकर भी कैवल्यमोक्ष की इच्छा न करनी चाहिए ।।

**पत्तिलन् ईशनुम् मुत्तवुम् निन्ननन्**
**पत्तु इलैयाय् अवन् मुत्तिल् अडङ्गे ।। ६ ।।**

**(गाथा) -** **नाथोऽपि सर्वलोकानां निस्सङ्गो भाति माधवः ।**
**एकरूपोऽस्ति सर्वत्र निस्सङ्गस्तं भजानिशम् ।। ६ ।।**

**[प्रतिपदार्थः]**

**विवरणम् - सर्वेश्वरोऽपि सङ्गस्वभावस्सन् सर्वसमो विराजते ; त्वमपि विषयसङ्गरहितस्सन् तस्य भगवतः सर्वेषु कैङ्कर्येषु अन्वयं प्राप्नुहि ।।**

**[परात्परस्य समरूपस्नेहस्वभाववत्त्वम्]**

भगवति परमपुरुषेऽनुसंधीयमानं परात्परत्वं सर्वथा जघन्यानां संसारिणाम् उद्वेगाय खलु कल्पेत ; तत्तादृशः परात्परो भगवान् कथम् अतिनीचानाम् अस्माकं भोगार्हो भविता इति शङ्का ह्यवर्जनीया, तादृशीं शङ्काम् अपोहति सेयं गाथा । अत्र षट्सहस्रिकासूक्तिरेषा -

**'भगवन्तं यद्यपि वयं वृणीमहे, स तु सर्वेश्वरः खलु ; स किमस्मान् विषयीकुर्यात् इत्यत्राह ; सर्वेश्वरोऽपि सन् आश्रितेषु सर्वेष्वपि समरूपस्नेहस्वभावस्सः, ततश्च त्वमपि तद्विषये स्नेहस्वभावो भूत्वा तद्विषयकसर्वशेषवृत्तिषु अन्वयम् अवाप्नुहि'** इति ।

**[भगवान् सौशील्येन परत्वेन च विशिष्टः]**

गाथाया उपक्रमे स्थितं पत्तिलन् इति पदं स्नेहविरहितः इत्यर्थकमिति भायात् । अस्तु तावदर्थस्सः । सङ्गस्वभावः इत्यर्थोऽपि तस्य पदस्य शोभनः । आश्रितै सह ऐकरस्येन वर्तनमेव तस्य स्वभावः इत्युक्तं भवति । भगवान् वासुदेवो यदा कंसवधार्थं मधुरापुरम् अयासीत् तदा कुब्जासमर्पितदिव्यचन्दनानुलिप्तगात्रस्सन् पुष्पलिप्सया मालाकारगृहं स्वयमेव ययौ । तदात्वे स भक्तवरो माल्यकृदाह - **'प्रसादपरमौ नाथौ मम गेहमुपागतौ । धन्योऽहमर्चयिष्यामि......'** (वि.पु.५-१९-२१) इति । श्लोकरत्नमिदमिह पूर्वाचार्यैः अतिमधुरं व्याख्यायते । अत्र पूर्वार्धे गाढदृष्टिर्निधेया । कृष्णबलरामौ अत्र विवक्षितौ इति द्विवचनम् । प्रसादपरमत्वं नाथत्वं चेति द्वितयम् अत्रोच्यते । प्रसादः परमः ययोः तौ इति प्रसादपरमौ । प्रसादो नाम सौशील्यपरमकाष्ठा । सैव भगवति भृशं शोभते । नाथत्वं तु अवर्जनीयतया स्थितम् । परत्वविरहे सति न खलु सौशील्यं प्ररोचनं भविष्णु । उपरि 'मम गेहमुपागतौ' इत्यनेनापि विशेषणेन तदेव सौशील्यमूर्जितं क्रियते । एतौ हि शेषिणौ शेषभूतं मां स्वसविधे समाहूय कर्तव्यम् आज्ञापयितुं प्रभवन्तौ अपि हन्त मम गेहमुपागतौ - इति तावद्विद्धो भवति माल्योपजीवनः ।

**[भगवान् संसारिषु अधिकं सक्तः]**

गाथादौ वर्तमानस्य **'पत्तिलन्'** इति पदस्य सङ्गविरहित इत्यर्थः सर्वेषां प्रथमप्रतीतिगोचरो भवति । तमिमम् अर्थं श्रीभट्टपादा आद्रियन्ते । **'वासुदेवोऽसि पूर्णः'** इत्युक्तरीत्या समस्तकल्याणगुणात्मको ज्ञानानन्दामलस्वरूपो नित्यसूरिपरिषत्प्रभुरपि सः सर्वेश्वरो नित्यसूरिषु प्रेमवान् न भवति ; परं तु अस्मादृशेषु संसारिष्वेव सर्वेषु प्रेमवान् भवति । अतः त्वमपि विषयान्तरेषु प्रेमविधुरस्सन् तस्मिन्नेव प्रेमवान् भूत्वा वासुदेवस्सर्वमिति तमेव सर्वस्वं प्रतिपद्येथा इत्यर्थ इत्याहुः ।।

**[प्रतिपदार्थ]**

**हिन्दी - ईश, भगवान भी (अथात् भगवान ईश होते हुए भी) भक्तों से मिलने के स्वभाववाले हैं ; (और) सर्वसमविराजते हैं ; (अथवा चेतन के सर्वविध बंधु**

**होकर विराजते हैं) ; (अतः तुम भी), (विषयांतर) संग छोडकर भगवान की सर्वविध सेवा करने में निरत हो जाओ ।।**

**[भगवान हमेशा भक्तों से मिलने उत्सुक हैं]**

भगवान के महत्व जाननेवालों के मन में यह शंका होती है कि उक्तप्रकार के असदृश वैभववाले भगवान, हम जैसे सब से निकृष्ट पामरजनों से मिलकर क्या हमारी सेवा भी स्वीकार करेंगे ? इस का समाधान करना प्रकृत गाथा का उद्देश्य है । इस में यह बताया जाता है कि परात्पर होते हुए भी, भगवान ऐसे स्वभाव के हैं कि वे हमेशा भक्तों से मिलने के लिये उत्सुक रहते हैं और इस विषय में अपने भक्तों में पक्षपात भी नहीं करते । अतः हमारी ही प्रतीक्षा में रहनेवाले भगवान से मिलना, उन्हें चाहना, तदर्थ सांसारिक विषय-वासना छोड देना और उन की सेवा में निरत होना - ये सभी हमारा कर्तव्य है ।

**[भगवान अत्यन्त सौशील्यविशिष्ट हैं]**

गाथा के उपक्रम में पत्तिलन् शब्द का साधारण अर्थ तो 'संगरहित' होता है । परंतु हमारे पूर्वाचार्यों के व्याख्यानों में समादृत अर्थ है 'संगस्वभाववाले' । अर्थात आश्रितों से मिलना ही भगवान का स्वभाव है । इस जगह श्रीविष्णुपुराण का यह पद्य हमारे आचार्यों से उदाहृत है और सविस्तर व्याख्यात है - **'प्रसादपरमौ नाथौ मम गेहमुपागतौ । धन्योऽहमर्चयिष्यामि इति माल्योपजीवनः'** ।। (वि.पु.५-१९-२१) धनुर्याग के बहाने से जब बलराम जी के साथ श्री कृष्ण मथुरापुरी बुलाये गये, तब मथुरा में प्रवेश कर राजमार्ग में चलते हुए उन्होंने एक धोबी का सिर काट डालकर उस से सुंदरवस्त्र छीनकर स्वयं पहन लिए ; कुब्जा पर अनुग्रह कर उस से अर्पित सुगंधि, सुवर्ण चंदन से अपने को अलंकृत किया । बाद में पुष्पमाला धारण करने की इच्छा से दोनों भाई मालाकार का घर ढूंढ कर वहां पहुँच गये । तब इन के दर्शन से अत्यानंदित हुए उस मालाकार का यह वचन है - 'प्रसादपरमौ - प्रसाद माने सौशील्य ही जिनका मुख्य (अथवा प्रधान) गुण है, ऐसे ; नाथौ - सर्वस्वामी श्री बलराम व कृष्ण, मम गेहमुपागतौ - अत्यल्प मेरे घर पर पधारे हैं । अतः परमधन्य मैं इन की खूब सेवा करूंगा' । मालाकार को अपने पास बुलवाकर उस से भगवान सेवा ले सकते थे ; तथापि उन्हों

ने ऐसा न किया ; किंतु अपना सौशील्य प्रकाशित करते हुए स्वयं मालाकार के घर पधारे । अतः भगवान के इस गुण से मालाकार अपहृतचित्त हो गया । इस पद्य का पूर्वार्ध प्रकृत गाथा के पहले पाद से मिलता-जुलता है । भगवान में परत्व एवं सौशील्य नामक दो गुण हैं । इन में सौशील्य ही प्रधान है, परत्व नही । परत्व तो उन में इसलिए है कि उस गुण के विना सौशील्य अर्थशून्य एवं तिरस्कारजनक हो जायगा । कहने का तात्पर्य यह है कि जिस व्यक्ति में परत्व हो, उसी का सौशील्य श्रेष्ठ गुण माना जाता है ; परत्व-हीन व्यक्ति का सौशील्य अर्थशून्य एवं दोषरूप गिना जाता है । अतः भगवान में परत्व सौशील्य गुण को सार्थक बनाता रहता है ।

**[भगवान संसारियों को अधिक चाहते हैं]**

पत्तिलन् शब्द का जो साधारण अर्थ, 'संगरहित' बताया गया, यह भी श्री पराशरभट्टार्य स्वामीजी से समादृत था । तब इस का यह तात्पर्य है कि भगवान् जब संसार मंडल के अंतर्गत चेतनों की चिंता करने लगते हैं, तब वे नित्यसूरियों से संग छोड देते हैं और संसार में पधारते हैं । अतः यहां संसारियों को उपदेश दिया जा रहा है - 'जैसे भगवान अपने असाधारण परिजन परिचारकादि का भी संग छोडकर तुम से मिलने पधारते हैं, इसी प्रकार तुम भी अपना विषय संग छोडकर, उन से ही प्रेम करो' ।।

**अडंगु एळिल् सम्पत्तु अडङ्गक्कण्डु**
**ईशन् अडङ्गु एळिल् अह्देन्नु अडङ्गुह उळ्ळे ।। ७ ।।**

**(गाथा) - ऐश्वर्यं सर्वमालोक्य रम्यं तस्य विभूतिगम् ।**
**ईशस्येत्येव मत्वा त्वं तत्र चैकीभवानिशम् ।। ७ ।।**

**[प्रतिपदार्थः]**

**विवरणम् - कात्स्न्र्येन परमभोग्यां भगवद्विभूतिमखिलाम् अवेक्ष्य 'सर्वाऽप्येषा विभूतिः अस्मत्प्रभोः खलु' इति मत्वा (त्वमपि) भगवच्छेषभूतविभूतिमध्ये अन्तर्भव ।।**

**[अतिक्षुद्राणामपि भगवान् सन्निहितः]**

स भगवान् सङ्गस्वभावो भवतु कामम् । अपरिच्छिन्नोभयविभूतिविशिष्टो हि सः । अतिक्षुद्राणां क्षोदिष्टोपकरणानां चास्माकं स कथं सन्निहितो भवेत् इत्येवं

भृशमाविलहृदयान् संसारिजनान् प्रति कथ्यते गाथेयम् । भगवान् अपरिच्छिन्नविभूतिकः इति तु सत्यमेव । सर्वाङ्गरमणीयां सर्वामपि तदीयां संपदमवलोक्य **'इयं सर्वाऽपि संपत् सर्वेश्वरस्य अस्मत्पितुर्हि विभूतिः'** इत्यनुसंधाने कृते अथ आविलमनस्कताया नाल्पोऽप्यवकाशः इति निपुणतरम् उपपाद्यते ।

**[सम्बन्धपरिज्ञाने सङ्गः इत्यत्रोदाहरणम् - १]**

अत्र लौकिककथाद्वयम् उदाहरन्ति पूर्वाचार्याः । क्वचन कश्चित् वणिजां वरिष्ठः आसीत् । स च वाणिज्येन विशेषतस्संपिपादयिषुः अर्थराशिं द्वीपान्तरयात्राम् अकामयत । सोऽयं निजपत्न्याम् अन्तर्वल्न्यां सत्यां प्रतस्थे द्वीपान्तरम् । अथ द्वित्रमासेभ्यः परस्तादन्तर्वत्नी सा प्रसुषुवे कुमारम् । स च कुमारः क्रमादभिवर्धते । अवगतपुत्रोत्पत्तिवृत्तान्तो वणिक् अतितराम् आनन्दकन्दलितान्तरङ्गोऽपि यथाकामं स्वदेशं प्रत्यावर्तितुम् अपारयन् वाणिज्ये वैयग्र्येण तत्रैव द्वीपान्तरे कालम् अतिवाहयति । कुमारस्तु समेधमानवयाः स्वयमपि निजं कुलकृत्यमेव बहु मन्वानो वाणिज्ये एव निष्णातः कालं नयति । कुमारो विंशे वयसि पदं निदधे । अद्यापि अदसीयः पिता द्वीपान्तरमेव अधिवसति वाणिज्यविवशः । पितेव स्वयमपि कमपि द्वीपमुपगम्य पण्यभारान् आनीय स्वदेशे वाणिज्यं कर्तुकामः पुत्रो द्वीपान्तरं गत्वा वस्तूनि संगृह्य नौकाध्वना समागच्छति । यस्यां नौकायामयं समायाति तस्यामेव तदीयः पिताऽपि दिष्ट्या समायाति सह बहुभिः पण्यपूलकैः । यदा च सेयं नौका निजम् अवस्थानघट्टं प्रापत्, तदा वणिक्पुत्रोऽयं सपण्यभारः अवरोहणसज्जोऽभूत्; तथा पिताऽपि च सः । नौकावतारस्थले सन्निहिते यस्मिन् स्थले पुत्रकोऽयं स्वकीयान् पण्यभारान् अवरोपयितुं सन्नह्यति, तत्रैव स्थले तदीयः पिताऽपि स्वानीतवस्तुवर्गम् अवतारयितुम् इच्छति । उभावपि एतौ अज्ञातपरस्परसंबन्धौ - अस्मदीयोऽयं पुत्रः इति न जानाति पिता, ममायं जनकः इति न जानीते पुत्रः, संबन्धज्ञानस्य का प्रसक्तिः अनयोः ? यदयं पिता पुत्रप्रसवात् प्रागेव प्रस्थितो द्वीपान्तरम्, नाद्यावधि पुत्रमुखम् अपश्यत् । अत एव कोऽप्ययं वैदेशिको वणिगिति पुत्रो मन्यते ; पिताऽपि तथैव मन्यते पुत्रम् । स्थलविषयको विवादः तयोः विजजृम्भे ; मयैवेदं स्थलं प्रथमतः पर्यवेक्षितमिति द्वावपि अश्रान्तमाक्रोशन्तौ चिरं कलहायेते । अथ द्वयोरप्यनयोः पितृपुत्रभावसम्बन्धं विजानन् तटस्थः कोऽपि वणिगुभयोरपि सम्बन्धम् आवेद्य, **'पितृपुत्रयोर्युवयोः किमिदमकाण्डकलहताण्डवम्'** इति सस्मितम् आचचक्षे । पश्चात् किं प्रवृत्तं स्यादिति मन्यध्वे ? यदा च सम्बन्धोऽवगतः, सद्य एव द्वयोरपि वस्तुजातमेकस्वामिकम् अभूत् । कलहश्च प्रशान्तः । एवमेतत् ।

**[उदाहरणम् -२]**

अपरा चेयं बालककथा - कश्चन राजपुत्रोऽर्भकः बाह्यानि उपवनादीनि दिदृक्षते स्म । राजपुरुषः तं बहिर्नीत्वा वैनोदिकवस्तूनि प्रदर्शयन् अटति स्म । तदा विलक्षणपुष्पफलद्रुमादिशोभितः कश्चन महान् आरामः चक्षुर्विषयतां गतः ; आरामद्वारे च खड्गहस्तौ द्वारपालौ अवलोक्य अर्भकोऽयं मनागिव चकितः राजपुरुषसकाशे वदति - 'महानुभाव ! आरामान्तः प्रविश्य दिदृक्षा मम बलवती वर्तते ; भयानकरूपयोः द्वारपालकयोः हस्ते यत्किंचिद्धनं प्रदाय मामन्तर्नेतुं शक्नोति वा भवान्' ? इति । स तावदारामो वस्तुतो महाराजस्य । स्वपितुरेव इदमुद्यानम् इति अनभिज्ञानात् अर्भकः एषः चकितः एवमुवाच । अथ राजपुरुषः आह - 'आयुष्मन् ! तव पितुरेव खल्वयमारामः, निश्शङ्कमन्तःप्रवेष्टुम् अर्हसि' इति । अनन्तरमर्भकः अधिकारधोरण्या खल्वन्तःप्रविशति । एतेन किमवगतम् ? संबन्धज्ञानविरहे सति भीतिः, तत्सत्त्वे तु महती धीरता, धृष्टता चेति । एवमेव भगवता संबन्धसद्भावम् अविज्ञाय वयं क्लिश्यामहे ; संबन्धज्ञाने सति हि संपन्ने क्लेशगन्धस्यापि न प्रसक्तिः इत्युक्तं भवति ।।

**[अस्मिन्विषये श्रीभाष्यश्रीसूक्तिः]**

अत्रेयं भूमाधिकरणश्रीभाष्यश्रीसूक्तिरपि अवधेया **'कर्मवश्यानां क्षेत्रज्ञानां ब्रह्मणोऽन्यत्वेनानुभूयमानं कृत्स्नं जगत् तत्तत्कर्मानुरूपं दुःखं च भवति । अतो ब्रह्मणोऽन्यतया परिमितसुखत्वेन दुःखेन च जगदनुभवस्य कर्मनिमित्तत्वात्कर्मरूपा-विद्याविमुक्तस्य तदेव जगत् विभूतिगुणविशिष्टब्रह्मानुभवान्तर्गतं सुखमेव भवति । यथा पित्तोपहतेन पीयमानं पयः पित्ततारतम्येन अल्पसुखं विपरीतं च भवति ; तदेव पयः पित्तानुपहतस्य सुखायैव भवति । यथैव राजपुत्रस्य पितुः लीलोपकरणम् अतथात्वेनानुसन्धीयमानं प्रियत्वमनुपगतं तथात्वानुसन्धाने प्रियतमं भवति, तथा निरतिशयानन्दस्वरूपस्य ब्रह्मणः अनवधिकातिशयासङ्ख्येयकल्याणगुणाकरस्य लीलोपकरणं तदात्मकं चानुसन्धीयमानं जगन्निरतिशयप्रीतये भवत्येव'** (श्री.भा.१-३-७) इति ।।

[प्रतिपदार्थ]

**हिन्दी - पूर्णतया परमभोग्य (भगवान की) सारी संपत्ति देखकर मानना चाहिए कि 'यह सारी संपत्ति हमारे प्रभु की है', फिर भगवान के शेषभूत (उक्त संपत्ति) के अंदर समाविष्ट हो जाओ ।**

**[अतिक्षुद्रों को भी भगवान सन्निहित हैं]**

पूर्वगाथा में भगवान मिलनसार बताये गये । फिर भी उन के उभयविभूतिनायकत्वरूप ऐश्वर्य को देखकर किसी को यदि शंका हो कि ऐसे ऐश्वर्यपूर्ण भगवान अतिक्षुद्र हम लोगों से कैसे मिल सकते हैं, इस का प्रत्युत्तर इस गाथा से दिया जाता है । मान लो कि 'यह रमणीय व विशाल विभूति मेरे पिता की है', फिर तुम भी उस में संमिलित हो जाओ; बाद में चिंता न होगी ।

**[संबंध ज्ञान से संग - उदाहरण १]**

इस प्रकरण में हमारे आचार्य दो कथाएं बताते हैं । किसी एक नगर में एक धनवान सेठ रहता था । वह कदाचित् व्यापार करने के लिए द्वीपांतर में चला गया और कार्यवश बहुत वर्षो तक वहाँ रह गया । उस के जाने के समय उस की पत्नी गर्भवती थी ; बाद में उस के एक बालक पैदा हुआ । सेठ को यह वृत्तांत ज्ञात हुआ । घर से वह ठीक ठीक पत्रव्यवहार भी करता रहा । परंतु अनेक वर्षों तक वह स्वदेश नहीं लौट सका । बहुत समय के बाद वह देश-देश के अनेक पदार्थ लेकर स्वदेश लौटा । यहां पर उस सेठ का पुत्र भी बडा होकर व्यापार करने के लिए विदेश गया और बहुत सामान के साथ स्वदेश के लिये रवाना हुआ । परंतु दैवयोग से ऐसी घटना घटी कि ये दोनों - पिता व पुत्र - एक जहाज से स्वदेश लौट रहे थे । जहाज के बंदरगाह पहुंचने पर सब लोग अपना अपना सामान उतारने लगे । ये दोनों सेठ भी उस बंदरगाह पर दैवयोग से एक जगह अपना सामान उतारकर, धीरे धीरे उन्हे अपने स्थान ले जाने के लिए विचार कर रहे थे । इन्हें आपस में परिचय न था ; अर्थात् पिता अपने पुत्र से अपरिचित था ; और पुत्र भी अपने पिता को नहीं पहचानता था । इस प्रकार, उन अपरिचित दो व्यक्तियों ने जब एक ही स्थान पर अपना अपना सामान उतारा, तब सहज ही उन में संघर्ष हुआ ; बहुत वाद-विवाद चला । उतने में वहां पर एक वृद्ध उपस्थित हुआ जिस को इन दोनों के बारे में ठीक ठीक जानकारी थी । आपस में झगडते हुए इन्हें देखकर वह हँस पडा और बोला कि 'बाप-बेटे दोनों क्या एकदम पागल बन गये हो, जो ऐसे लडते हो' ? इतने से ही दोनों ने अपना परस्पर संबंध जान लिया । फिर क्या हुआ ? दोनों की संपत्ति एक हो गयी और दोनों सानंद वार्तालाप करते हुए स्वस्थान पहुँचे ।

**[उदाहरण २]**

दूसरी कथा यह है - एक राजपुत्र एक दिन घूमने के लिए महल से निकला । इधर उधर घूमते घूमते वह एक उपवन के द्वार पर पहुँचा । उपवन बाहर से बडा सुंदर दीख पडा और राजपुत्र के मन में अंदर जाकर देखने की इच्छा हुई । परंतु द्वार पर दो चौकीदार खडे थे, जो राजकुमार की दृष्टि से भयंकर थे । उन से डरते हुए राजकुमार ने अपने मन की इच्छा दबा कर अन्यत्र आगे बढना चाहा ; परंतु उपवन देखने की इच्छा ने उसे ऐसे करने से रोक दिया । उस के साथ एक नौकर था ; राजपुत्र ने उस के पास अपनी इच्छा व्यक्त की । नौकर ने विनती की 'प्रभो ! यह उपवन श्रीमान के पिताजी का ही है ; ये चौकीदार भी आप के ही नौकर हैं ; अत: सरकार विना संकोच उपवन में प्रवेश कर सकते है । 'यह सुनकर अत्यंत प्रसन्न राजकुमार ने उन चौकीदारों को बुलवाकर आज्ञा दी - 'मुझे इस बगीचे की सारी विशेषताएं दिखला दो' । इन दोनों कथाओ में अपने पिता का संबंध न जानने के कारण उनकी संपत्ति के बारे में पुत्र के मन में ईर्ष्या, भय आदि उत्पन्न हुए ; संबंध ज्ञान हो गया, तो पुत्र उस संपत्ति का निस्संकोच अनुभव करने में समर्थ हुआ । ठीक इसी प्रकार हम भी भगवान के साथ अपने संबंध के परिचय न होने से, द्वेष, ईर्ष्या, भय, संशय आदि नाना प्रकार की दु:खद भावनाओं के वश बनते हैं । यदि हम भी संबंध जान लेते फिर किसी प्रकार का दु:ख न होता ।

**[इस विषय में श्रीभाष्यश्रीसूक्ति]**

अत एव भूमाधिकरण श्रीभाष्य में (१-३-७) श्री स्वामीजी ने अनुग्रह किया 'कर्मपरवश संसारी मानव इस जगत को परब्रह्म से संबंधरहित स्वतंत्र वस्तु मानता है । अत: उस को यह प्रपंच, उसके कर्मानुसार दु:खद, नीरस, अल्पसुखकारक इत्यादि प्रतीत होता है । कर्मरूपी इस संकोच को दूर करने पर तो, यही प्रपंच गुण ऐश्वर्यविशिष्ट परब्रह्म में अंतर्भूत होकर सुखद प्रतीत होता । जैसे पित्तरोगवाले से पिया जानेवाला दूध, उन के पित्त के अनुसार, अल्पसुखद अथवा दु:खद होता है ; स्वस्थ को तो सुखद ही होता है । जैसे राजपुत्र को अपने पिता के लीलासाधनभूत पदार्थ तत्त्व न जानने पर अप्रिय लगते हैं और तत्व जाननेपर प्रिय लगते हैं । ठीक इसी प्रकार, ऐसे अनुसन्धान किया जाय कि यह जगत् अपरिमितानंदस्वरूपी, सीमातीत अतिशयवाले अनंतकल्याणगुणाकर भगवान की लीला का साधन है एवं तदात्मक है, तो इस जगत् से सीमातीत आनन्द ही होता' ।

**उळ्ळम् उरै शेयल् उळ्ळ इम्मून्नैयुम्**
**उळ्ळि क्केडुत्तु इरैयुळ्ळिल् ओडुङ्गे ।। ८ ।।**

**(गाथा) - मनोवाक्कायरूपं च सार्थकं करणत्रयम् ।**
**मत्वा त्वं भव निस्सङ्गस्तस्मिन्सर्वेश्वरे भव ।। ८ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् - मनोवाक्कायरूपेण वर्तमानं त्रितयं परिशील्य करणत्रयमपि विषयान्तरप्रवणमेव हन्ता अस्तीति ज्ञाने सति तत्प्रावण्यम् अपोह्य स्वामिभूतस्य भगवतो विषये प्रावण्यं वह ।।**

**[करणत्रितयमुपकरणम्]**

भगवति कैङ्कर्यं कीदृशैः उपकरणैः कर्तव्यमित्याशङ्कायाम् उच्यते गाथैषा । नूतनतया उपकरणान्वेषणप्रयासो माभूत्; स्वतस्सिद्धानां वाङ्मनःकायात्मनाम् उपकरणानां भगवत्परिचर्यार्थपरिकल्पितत्वानुसन्धानपूर्वकं तेषां करणानां भगवद्व्यतिरिक्तविषयेभ्यः विनिवर्तनं कर्तव्यम् इत्युपदिश्यते । मानसिकेन ध्यानेन, वाचिकेन स्तवेन, कायिकेन किंचित्कारेण च केवलं समाराध्यो भगवान् इत्युक्तं भवति ।

**[करणत्रितयं भगवति प्रवर्तय इत्युक्तिः]**

**'विचित्रा देहसंपत्तिरीश्वराय निवेदितुम् । पूर्वमेव कृता ब्रह्मन् हस्तपादादिसंयुता'** ।। (वि.त.) इति वचनमिह स्मर्तव्यम् । करणत्रयस्थितिपर्यालोचना प्रथमतः कर्तव्या । अस्मदीया मनोवाक्कायाः कीदृशे कर्मणि व्यापृताः सन्तीति तावद्विमर्शनीयमथ । विमर्शे तु अपथे प्रवृत्तिरेव गम्येत स्वतः । अथ च सा प्रवृत्तिः विलोपनीया । कुर्वद्रूपाणां करणानां कुत्रचित् प्रवृत्तिः अवर्जनीया स्यात् । स्वरूपप्राप्तं भगवद्विषयप्रवर्तनं तेषां क्रियताम् इत्युपदेशसारः ।।

[प्रतिपदार्थ]

**हिन्दी - मन, वाणी व शरीर रूप से विद्यमान इन तीनों के बारे में भी ठीक सोचकर (उन की विषयांतरप्रवणता) मिटाकर अपने स्वामी भगवान के विषय में लगा दो ।**

**[त्रिकरण ही उपकरण हैं]**

'कौन से उपकरण लेकर भगवान की सेवा करनी चाहिए' ? - इस प्रकार पूछे जाने पर आळ्वार अब कहते हैं - 'अभी हमें उपकरण ढूंढने की आवश्यकता है ही नहीं ; क्यों कि स्वयं भगवान ने हमें तन मन वाणी नामक तीन साधन दिये हैं । परंतु तुम लोग इन के वास्तविक उपयोग पर ध्यान न देकर इन्हें क्षुद्र सांसारिक विषयों में लगा रहे हो । अब मुझ से उन का सच्चा स्वरूप (यानी उपयोग) समझकर उन से भगवान की सेवा करो ; तुम्हारा कल्याण होगा' ।

**[त्रिकरण से भगवान की सेवा]**

भगवान ने चेतनों को इस लिए शरीर व इंद्रियों दी हैं कि उन से ये चेतन भगवान की सेवा कर कृतार्थ बन जाय । परंतु दौर्भाग्य की बात है कि यह चेतन यह रहस्य न जानता हुआ, भगवत्सेवार्थ दिये गये उन शरीर व इंद्रियों को क्षुद्र सांसारिक विषयों में लगाकर, दुःख पाता है । अतः अब आळ्वार यह उपदेश देते हैं कि उक्त उपकरण-प्रदाता भगवान का अभिप्राय ठीक समझकर उन की सेवा कर धन्य बन जाओ ।।

**ओडुंग अवन् कण् ओडुङ्गलुम् एल्लाम्**
**विडुम् पिन्नुम् आक्कै विडुम्पोळुदु एण्णे ।। ९ ।।**

**(गाथा) - आश्रिते च त्वया तस्मिन्नश्यन्ति प्रतिबन्धकाः ।**
**शरीरत्यागकालन्तु प्रतीक्षस्व ततः परम् ।। ९ ।।**

**[प्रतिपदार्थः]**

**विवरणम् - भगवति सर्वेश्वरे करणत्रयप्रावण्ये समासञ्जिते सति ज्ञानानन्दादि-संकोचाः सर्वे विमुच्येरन् ; अथ च वर्तमानशरीरस्य वियोगकालम् प्रतीक्षस्व ।।**

**[भगवत्सेवनं उपक्रमे एव प्रतिबन्धनिवर्तकम्]**

भगवद्भजनविरोधिबाहुल्यम् अनुचिन्त्य खिन्नानां संसारिणां खेदनिवृत्तये गीयते गाथैषा । विरोधिनिवृत्तिसमनन्तरं भगवत्सेवा कर्तव्या वा, भगवत्सेवानन्तरं

विरोधिनिवृत्तिर्भवति वेति विमर्शे, भगवत्सेवनम् अन्तरा विरोधिनिवृत्तेः असंभवात् विरोधिनिवृत्त्यनन्तरं भगवतस्सेवनमित्येतदसंभवपराहतम् । सेव्यमानेन औषधेन रोगनिवृत्तिरिव, क्रियमाणेन भगवत्सेवनेन विरोधिनिवृत्तिरित्येव सुवचत्वात् भगवत्सेवानन्तरं विरोधिनिवृत्तिरित्यपि न । भगवत्सेवनस्य यावदात्मभावित्वेन तदनन्तरमिति वक्तुं योग्यः काल एव नास्ति । वर्तमानकालावच्छिन्नभगवत्सेवनेन विरोधिनिवृत्तिः अभिमता । लोके व्याधिनिवृत्तये सेव्यमानेषु औषधेषु कानिचन व्याधिं न निवर्तयन्ति । कानिचन प्रातिकूल्यपरुषाणि व्याधिम् अभिवर्धयन्ति । कतिचित्तु स्वसेवनसमनन्तरं क्रमशो व्याधिम् अपगमयन्ति । स्वसेवनोपक्रमकाले एव आनुकूल्यप्रदर्शनक्षमाणि औषधानि तु मृग्याणि । पराशरमहर्षिणा **'भेषजं भगवत्प्राप्तिः'** इति भेषजत्वेन प्रतिपादितं भगवत्सेवनं तु उपक्रमसमय एव विरोधिनिवर्तनक्षमं भवतीति विशेषः । **'मेरुमन्दरमात्रोऽपि राशिः पापस्य कर्मणः । केशवं वैद्यमासाद्य दुर्व्याधिरिव नश्यति'** ।। (वि.ध.७८६) इत्यनुभवरसिकाः आचक्षते । लोके भिषगन्यो भेषजमन्यत् । अत्र तु भिषगेव स्वयं भेषजमपि भवतीति बोध्यम् । **'निर्वाणं भेषजं भिषक्'** । (वि.स.ना)

**[सर्वविधविरोधिनिवृत्तिर्भवतीत्युक्तिः]**

स्वरूपानुरूपे कर्मणि क्रियमाणे स्वरूपविरोधिबृन्दं सकलम् अपैति । प्राप्ते कृत्ये कृते सति अप्राप्तमखिलम् अनुपदमेव व्यपैति । मूले 'ओडुङ्गल्' इत्यनेन अविद्याकर्मवासनारुचिप्रभृति सकलं विवक्षितम् । भगवति आभिमुख्यमात्रेण स्वरूपसंकोचकसर्वविधविरोधिनिवृत्तिः प्रतिपादिता भवति ।

**[मृत्युः हेयशरीरनाशः]**

अथ उत्तरार्धस्य हृदयम् । **'प्रायो ह्यकृतकृत्यत्वात् मृत्योरुद्विजते जनः । कृतकृत्याः प्रतीक्षन्ते मृत्युं प्रियमिवातिथिम्'** ।। (महा.भा.आश्व.प.४) इति प्रमाणमनुसृत्य प्रोक्तमुत्तरार्धम् । विरोधिषु निवृत्तेषु हेयशरीरनाशो निस्सन्देह एव ; स तावत् स्वयमेव उपनमतीति नैर्भर्यम् आलम्बनीयम् इत्युक्तं भवति । हेयशरीरनाशं प्रति किं चिन्तनीयम् अस्तीत्यपि शब्दार्थो भवति । भगवदनुभवकुतूहलेन हेयदेहनिवृत्तिकालं प्रतीक्षस्व इत्यपि ।

### [प्रतिपदार्थ]

**हिन्दी - (उक्त प्रकार सर्वेश्वर) भगवान में (अपने करण) लगा देने पर सभी तरह के संकोच (अर्थात् अविद्या इत्यादि) निकल जाएँगे ; उस के बाद, (वर्तमान) शरीर छोडने के समय की प्रतीक्षा करो ।**

### [भगवद्भजन के आरंभ से विरोधिनाश]

भगवद्भजन विरोधियों की चिंता कर भयभीत होनेवाले से आळ्वार कहते हैं कि भगवद्भजन में लगने मात्र से ये सभी विरोधी नष्ट हो जाते हैं और हमारा इष्ट पूर्ण हो जाता है । इस विषय में सामान्यतः यह शंका होती है कि विरोधिनिवृत्ति और भगवद्भजन, ये दोनों अन्योन्याश्रित प्रतीत होते है ; जैसे कि विरोधियों के रहते हुए भगवान का भजन न बनेगा ; अतः कहना पडता है कि विरोधिनिवृत्ति के बाद ही भगवद्भजन होगा । परंतु कुछ विचार करने पर प्रतीत होगा कि विरोधिनिवृत्ति का उपाय तो भगवद्भजन ही है, दूसरा कोई नहीं । इस प्रकार भगवद्भजन के सिद्ध होने पर ही विरोधी निवृत्त होंगे । इस तरह इस विधान से, अन्योन्याश्रयरूप दोषाक्रांत होने के कारण, न तो विरोधियों की निवृत्ति होगी, न तो भगवान का भजन ही होगा । इस का समाधान यह है कि भगवद्भजन एक ऐसी विलक्षण शक्तिवाली चीज है कि उस के आरंभ मात्र होने पर, विरोधी सब नष्ट हो जाते हैं, क्रमशः भजन निर्विघ्न रूपमें आगे बढता है और अंत में सिद्धि भी मिल जाती है । अतः विरोधि से डरने की आवश्यकता नहीं है । स्वरूपानुरूप काम करने पर स्वरूपविरुद्ध सभी दोष अपने आप निकल जाते हैं । विरोधी शब्द से चेतन के ज्ञान व आनंद के संकोच करनेवाले अविद्या, कर्म, वासना, रुचि इत्यादि सब को समझना चाहिए । तथा च, यह तात्पर्य सिद्ध हुआ कि जब यह चेतन भगवान का अभिमुख होता है, तभी इस के अविद्यादि उक्त सभी विरोधी छूट जाते हैं ।

### [हेय शरीर की निवृत्ति ही मृत्यु है]

गाथा के उत्तरार्ध से यह अर्थ बताया जाता है कि भगवद्भजन के प्रभाव से विरोधियों का निवृत्त होना निश्चित है, तब उस के लिए कोई चिंता करना अनपेक्षित है ; विरोधियों के पूर्णतया निवृत्त होने के साथ, उन में प्रधान भूत इस शरीर की भी निवृत्ति सिद्ध ही है । अतः इस शरीर निवृत्ति के समय की प्रतीक्षा मात्र करते रहना ही

ये परमभागवताः तेषां संबोधनं मन्तव्यम् । तेषु च कोकिलसाधर्म्यं बहुधा निर्वाहम् इति । कतिपयान्निर्वाहप्रकारान् प्रदर्शयाम इह । (१) कोकिलाः प्रायः पुन्नागवृक्षवासिनो भवन्तीति शठकोपमुनीन्द्रः गोदादेव्यादिगाथाभिः अवगम्यते । एवमस्मदीयाः पूर्वाचार्याः श्रीरङ्गदिव्यक्षेत्रे पुन्नागवृक्षतल्लजच्छायाम् उपाश्रित्य जीवितवन्त इति श्रीपराशरभट्टार्य-सूक्त्यावबुध्यते ; (श्रीरङ्गराजस्तवे) **'श्रीरङ्गराजकरनम्रितशाखिकाभ्यो लक्ष्म्या स्वहस्तकलितश्रवणावतंसम् । पुन्नागतल्लजमजस्रसहस्रगीतिसेकोत्थदिव्य-निजसौरभमामनामः'** ।। (पूर्वशतके.४९) इति श्लोकरत्ने प्रतिपादितो विलक्षणो विशेषोऽत्रानुसन्धेयः । अत्र **'अजस्रसहस्रगीतिसेकोत्थदिव्यनिजसौरभं'** इति पुन्नागविशेषणं ऐतिह्यविशेषगर्भितम् । तदात्वे पूर्वाचार्याः श्रीरङ्गनिवासिनः सर्वेऽपि तत्र चन्द्रपुष्करिणीतः विराजमानपुन्नागवृक्षच्छायाम् उपाश्रित्य सहस्रगीतिमूलप्रवचनं तदर्थप्रवचनं च कुर्वन्तः आसतेति । सहस्रगीतिव्याख्यायाम् अयमर्थस्तत्रतत्र प्रकाशितोऽस्ति । तथा च तत्पुन्नागाश्रिताः बहुश्रुताः इह कोकिलत्वेन विवक्षिताः । (२) कोकिला वनप्रियाः कथ्यन्ते अमरसिंहेन । वनशब्देन बृहदारण्यकाद्युपनिषद्वनं विवक्षितम् ; तत्प्रियाः आचार्याः इहाभिप्रेताः । (३) कोकिलेषु परभृतत्वं च प्रथितम् ; एवम् आचार्याधीनपोषणाः शिष्याः इह विवक्षिताः । (४) कोकिलाः प्रथमतश्चूतकिसलयखादनेन कषायितवदनास्सन्तः अथ पनसफलमधुरसचूषणेन तृप्ताः भवन्तीति श्रीपरकालमुनीन्द्रः स्वकीये बृहत्सूक्ते (५-३-४) कथयति । एवं प्रथमतः काव्यनाटकादिग्रन्थेषु सामान्यशास्त्रेषु च व्यासङ्गेन कषायितहृदयाः भूत्वा अथाध्यात्मशास्त्रव्यासङ्गेन हृष्यन्तोऽधिकारिविशेषाः इह विवक्षिताः । (५) **'वसन्तकाले संप्राप्ते काकः काकः पिकः पिकः'** इति कवयोऽपि ननु कथयन्ति । वसन्ततौ पिकाः विशेषतः स्वकण्ठनादं प्रदर्शयन्ति यथा, तथा समयविशेषेषु अतिमधुरगम्भीरवाग्विशेष-प्रपञ्चनेन रसिकजनहृदयान्यावर्जयन्तो वाग्मिन इह विवक्षिताः । (६) **'पिकः कूजति पञ्चमम्'** इत्यभिधीयते ; **'रे रे कोकिल ! मा भज मौनं किञ्चिदुदञ्चय पञ्चमरागम् । नो चेत्त्वामिह को जानीते काककदम्बकपिहिते चूते'** ।। इति पण्डितराजश्च प्राह । पिककूजितं पञ्चमध्वनिरिति व्यपदिश्यते । येषां वाग्विततिश्चतुर्वेदतोऽप्यधिका सती **'किमयंपञ्चम वेदाविर्भावविशेषः' !** 'इत्युल्लेखयोग्या विजृम्भते ते विवक्षिता इह । (७) सुभाषितकौस्तुभे वेङ्कटाध्वरी प्राह' - **'वाचाटोक्तौ वागमृते वा सुकवीनां स्तोकप्रज्ञास्तुल्यदृशो हन्त भवन्ति । गोमायूनां कोकिलयूनामपि शब्देष्वेकाकारा मानसवृत्तिर्महिषाणाम्'** ।। इति ।

एवं अरसिकजनदुरवबोधान् रसिकजनैकहृद्यान् वाग्विभवान् ये बिभ्रति ते महाविद्वांसोऽत्र विवक्षिताः । एवंविधाः व्यङ्ग्यार्थविशेषाः निशितमतिभिः वर्णिभिः उन्नेयाः ।

### [ पुण्डरीकाक्षे गाढानुरक्तिः ]

(मदीयसरसीरुहाक्षभगवत्सविधे) **'पतिं विश्वस्य'** (महा.ना.उ.११-३) इत्याम्नातरीत्या सर्वलोकसाधारणे भगवति मदीयत्वोक्तिः प्रेमविशेषप्रयुक्ता । प्रेमभङ्गम् उत्पाद्य विश्लिष्टेऽपि तस्मिन् मदीयत्वेन व्यपदेशः गाढरूढप्रेमकरणनिबन्धनः इत्याचार्याः । संश्लेषकाले स भगवान् पराङ्कुशनायिकाम् इमां प्रति **'त्वदीयः एव खल्वयं जनः'** इत्यसकृदभ्यदधादिव ; अत एव विश्लेषव्यथायामपि मदीयः, मदीयः इतीयम् उक्तिः अनुवर्तते इत्यपि रसघनं व्याचक्षते । (सरसीरुहाक्षभगवत्सविधे) इति कथनं तस्य असाधारणचिह्नप्रदर्शकम् । **'कः पुण्डरीकनयनः ? पुरुषोत्तमः कः ?** (स्तो.र.१२) इति भगवद्यामुनाचार्याः पुण्डरीकनयनत्वं पुरुषोत्तमत्वव्याप्यं खलु आचचक्षिरे । **'तस्य यथा कप्यासं पुण्डरीकमेवमक्षिणी'** (छां.उ.१-६-७) इत्युपनिषदपीह स्मर्तव्या । संश्लिष्य बहिःप्रस्थानकाले सः भगवान् स्वकीयभास्वरनयनकमलेन परिपूर्णकटाक्षम् आरचय्य प्रययौ ; अत एव इदमुच्यते ।

### [ वैमुख्यकारणं किमिति प्रश्नः ]

(मदर्थं दूततया गत्वा सन्देशप्रापणे किं वश्छिन्नम् ?) उन्मस्तकसंश्लेषानुभवो यदा आवयोर्जातः तदा एवं दूतप्रेषणप्रसक्तिः स्यादिति हन्त ! मनसापि न चिन्तितं मया ; तादृश्यहमिदानीं अहह ! दूतप्रेषणव्यग्रा भवामि । मां पश्यत । किमहं न दयनीयास्मि ? किमहं भगवन्तमिह आनेतुम् आभ्यर्थये ? केवलं मदुक्तिप्रापणमेव हि प्रार्थये । **'वाचा धर्ममवाप्नुहि'** (रामा.सुं.कां.३-९-१०) इति सीतापि ननु जगाद । एवं वाचिकोपकारकरणेन का हानिः भवित्री भवताम् । उत्तमोत्तमपुरुषार्थलाभो हि भविता वः । ( किमहो ! युष्माकं प्रकृतिः विपर्यस्ताऽभूत्) प्रार्थितानां कोकिलानाम् आभिमुख्यानवेक्षणेन खिन्ना सती एवं कथयति । इयता कालेन पुरुषकारकृत्यैकनिरूपणीयतया स्थितानां युष्माकं कथमिवाधुना एवम् उपेक्षण शीलत्वम् उदियाय ? तद्विश्लेषानन्तरं किं यूयमन्ये संवृत्ताः ? इति पृच्छ्यते ।

### [ सन्देशः ]

एवमुक्तेषु कोकिलेषु आभिमुख्यं प्रदर्श्य क्षमां च याचित्वा **'सन्देशार्थः कः ? कथ्यताम्'** इत्यनुयुक्तवत्सु कथयति आचरितपूर्वपापेत्यादि । जन्मान्तरेषु मया कलितानि

दुरितानि अनवधिकानि स्युः ; तत्फलतयैव भगवत्पादमूले कैङ्कर्यप्रच्युतिः अभूदिति सत्यम् अवधारयामि ; विश्लेषस्यास्य कश्चिदन्तो नास्तीति विज्ञापयत इत्युक्तं भवति ।

**[ प्रतिपदार्थ ]**

**हिन्दी - हे जत्था बनाकर रहनेवाले कोकिल ! मेरे कमलनयन भगवान के पास मेरे दूत के रूप में पहुँचकर संदेश सुनाने से तुम्हें कौनसी हानि होगी ? क्या तुम्हारा स्वभाव ही बदल गया ? पहले के अपने पापों के फलस्वरूप अभी तक उन के श्रीपादों की सेवा करने के भाग्य से मैं विरहित रही । क्या मुझे अब भी उन से विरहित ही रहनी चाहिए ? (यही संदेश है ।)**

**[ कलुषित मनवालों का कार्यम् ]**

पूर्व गाथा में बकी से भगवान के पास संदेश ले जाने की प्रार्थना की गयी ; संदेश का प्रकार तो नहीं बताया गया । अब प्रकृत गाथा में कोकिलों को संबोधित कर वह संदेश बताया जाता है । यहाँ यह शंका होगी कि पूर्व गाथा में संबोधित बकी से ही यह संदेश कहना उचित था ; उसे छोडकर कोकिलों से कहना कैसे उचित होगा । इस का आचार्यों से अनुगृहीत समाधान यह है कि कलुषित मनवालों का काम ही ऐसे असंबद्ध होता है । यह भाव है - भगवद्विषयक असीम प्रेमवाली नायिका का मन अब विरहदुःख से बहुत कलुषित हो गया है । इस से वह ठीक नहीं समझ सकती है कि मैं किस से कौन सी बात कर रही हूँ ; इस गडबडी में वह परस्पर विरुद्ध बात कह रही है । पामर के अभिमत क्षुद्र लौकिक विषयों की अपेक्षा भगवद्विषय की यही विशेषता है कि वह ऐसा विलक्षण कालुष्य पैदा करता है । अत एव यतिराजविंशति के प्रारंभ श्लोक में श्रीवरवर मुनि स्वामीजी ने श्रीशठकोपसूरि का विशेषण दिया - **'श्रीमाधवाङ्घ्रिजलजद्वयनित्यसेवाप्रेमाविलाशयपराङ्कुश'** (१) (श्रियःपति के पादारविंदों की सेवा करने के अत्यधिक प्रेम से कलुषचित्त परांकुशमुनि) । यद्यपि **'रमणीयं प्रसन्नाम्बु सन्मनुष्यमनो यथा'** (रामा.बा.कां.२-५) (यह तीर्थसत्पुरुषों के मन की भाँति अत्यंत रमणीय व प्रसन्न है) इत्यादि रामायणोक्त प्रकार परमसात्त्विक साधुओं का मन सर्वथा स्वच्छ ही रहता है ; तथापि यहाँ भगवद्विषयक प्रेमातिशय से कलुषचित्त रहना आळ्वार के लिए भूषण है, न तु दूषण ।

**['कोकिल'शब्द से आचार्य ही उद्दिष्ट हैं]**

(जत्था बनाकर रहनेवाले कोकिल) पुकारने से परस्पर विश्लेष के सहन न करते हुए नित्य मिलकर ही रहनेवाले परमभक्ताग्रेसर संबोधित किये जाते हैं । श्री कूरेश स्वामीजी इन का वर्णन इस प्रकार करते हैं - **'कैङ्कर्यनित्यनिरतैर्भवदेकभोगैः नित्यैरनुक्षणनवीनरसार्द्रभावैः । नित्याभिवाञ्छितपरस्परनीचभावैः मद्दैवतैः परिजनैस्सह संगसीय'** ।। (श्रीवैकुंठस्तव-७७) यह तात्पर्य है - हे भगवन ! आप के भक्त हमेशा आप के कैंकर्य करने में ही निरत होते हैं, आप के ही अनुभव करने के इच्छुक हैं, क्षणे क्षणे नये नये दिखनेवाले आप के अनुभव रस से आर्द्र भाववाले हैं, सर्वदा एक दूसरे के दास होने की इच्छा करनेवाले हैं । वे ही मेरे प्राप्य देव हैं । मैं इस प्रकार के आप के भक्तों से मिलना चाहता हूँ । ऐसे भक्तों को कोकिल कहना भी कारणवश ही है । तथा हि - श्री शठकोपसूरि और गोदा देवी कहते हैं कि कोकिलपक्षी पुंनागवृक्ष पर रहते हैं । हमारे आचार्यलोग भी श्रीरंगक्षेत्र में मंदिर के अन्दर चंद्रपुष्करिणी के तट पर स्थित एक दिव्य पुंनागवृक्ष के नीचे विराजकर सहस्रगीति का अध्ययन, चर्चा इत्यादि करते थे । श्री पराशरभट्टार्य स्वामीजी से विरचित श्रीरंगराजस्तव (पूर्वशतक-४९) में इस का बडा सुंदर वर्णन किया गया है - **'श्रीरङ्गराजकरनम्रितशाखिकाभ्यो लक्ष्म्या स्वहस्तकलितश्रवणावतंसम् । पुन्नागतल्लजमजस्रसहस्रगीतिसेकोत्थदिव्यनिजसौरभमामनामः'** ।। (श्रीरंगनाथ भगवान अपने श्रीहस्त से इस पुंनागवृक्ष की ऊँची शाखा को झुकाते हैं ; तब लक्ष्मीजी उस से अपने कर्णालंकार पुष्प (अथवा पल्लव) गुच्छ, जो निरंतर सहस्रगीति ध्वनि के सेचन पाने से मनोहर दिव्य सुगंध से भरा हुआ है, लेती हैं ।) सहस्रगीति-व्याख्यान आदि पूर्वाचार्यों के दूसरे ग्रंथों में भी तत्रतत्र यह अर्थ उपवर्णित है कि उक्त पुंनागवृक्ष के नीचे विराजकर महात्मा लोग नानाप्रकार की शास्त्रार्थचर्चाएँ किया करते थे । तथा च ऐसे बहुश्रुत भक्तों को कोकिल कहना उचित होगा । (२) संस्कृत साहित्य में कोकिल **'वनप्रिय'** पुकारा जाता है ; वन शब्द सुनते ही वेदांती लोग 'बृहदारण्यक' नामक उपनिषद का स्मरण करते हैं ; तथा च उक्त एवं तत्सजातीय अन्य उपनिषदों के प्रिय ज्ञानी महात्मा लोग वनप्रिय अथवा कोकिल कहलाते हैं । (३) कोकिल को परभृत कहते हैं - अर्थात् कोकिल अपने माँ-बाप से नहीं, वरन दूसरों (माने काकों) से पोषित किये जाते हैं ; इस से आचार्य से पोषित शिष्य की सूचना की जाती है ।

(४) श्री परकाल **'बृहत्सूक्त'** में कहते हैं कि कोकिल पहले आम के पल्लव खाकर अपना मुख कडवा बना लेते हैं और बाद में पनस फल का मधुर रस चूसकर तृप्त होते हैं ; आचार्यलोग भी बचपन में काव्यनाट्य ग्रंथों तथा तर्कव्याकरणादि सामान्यशास्त्रों के अभ्यास से कषायित हृदय बनते हैं और फिर अध्यात्मशास्त्राभ्यास से हर्षित होते हैं । (५) **'वसन्तकाले सम्प्राप्ते काकः काकः पिकः पिकः'** इत्याद्युक्त प्रकार कोकिल वसंत ऋतु में अपने सुमधुर कंठनाद से, काकों से अपनी विशेषता का परिचय देते हैं ; वाग्मी आचार्यलोग अवसर प्राप्त कर अपनी मधुर व गंभीर वाणी से साधारण जनता से अपना वैलक्षण्य दिखाते हैं । (६) कोकिलों की वाणी पंचमस्वर कहलाती है ; ज्ञानी महात्माओंका वाणी चार वेदों से भी श्रेष्ठतया बढकर सुननेवालों की प्रशंसा का पात्र बनती है कि क्या यह पंचम वेद है । (७) वेंकटाध्वरी नामक कवि ने अपने 'सुभाषितकौस्तुभ' नामक ग्रंथ में कहा है - **'जैसे सृगाल और कोयल की वाणियों को भैंस एकसमान मानते हैं, ठीक ऐसे ही मूर्ख लोग मूर्खों की वाणी और सुकवि के वागमृतों को एकसमान मानते हैं'** । इस प्रकार महाविद्वान आचार्य भी अरसिकों के दुरवबोध, किंतु रसिकों के सादर प्रशंसनार्ह दिव्यवाग्वैभववाले होते हैं । ऐसे अनेक प्रकारों से आचार्यों और कोकिलों का साम्य समझ लेना चाहिए ।

### [ पुंडरीकाक्ष पर गाढानुराग है ]

(मेरे कमलनयन भगवान) **'पतिं विश्वस्य'** (महा.ना.उ.११-३) इत्यादि वेदवाक्योक्त प्रकार समस्त लोकों के स्वामी भगवान को **'मेरे भगवान'** कहना विलक्षण प्रेम का कार्य है । प्रेम का भंग करते हुए वहाँ से पधारकर अब नायिका को विरहदु:ख देनेवाले भगवान को **'मेरे भगवान'** कहना इस गाढानुराग का ही काम है । अथवा संश्लेषकाल में भगवान इस परांकुश नायिका से वारंवार कहलवाता है कि **'यह वस्तु (भगवान) तुम्हारी ही है'** इत्यादि । अत: नायिका के मन में यह अर्थ सुदृढ प्रतिष्ठित हो गया है कि **'भगवान मेरे हैं'** । अत: वियोग में भी यही शब्द रटती है । भगवान को कमलनयन कहने से उन का असाधारण लक्षण बताया जाता है । परतत्वनिर्णय करनेवाले श्री यामुनाचार्य स्वामीजी ने **'कः पुण्डरीकनयनः'** (स्तो.र.१२) कहते हुए कमलनयन को ही पुरुषोत्तम बताया । **'तस्य यथा कप्यासं पुण्डरीकमेवमक्षिणी'** (छां.उ.१-६-७) इत्यादि प्रसिद्ध कप्यासश्रुति

भी यही अर्थ बताती है । संश्लेष के बाद दूर पधारने के समय भगवान ने नायिका को अपने नयनकमलों के परिपूर्ण कटाक्ष का पात्र बना दिया था, उसी का स्मरण करती हुई नायिका अब भगवान को यह विशेषण देती है । (मेरे दूत के रूप में जाकर संदेश सुनाने से तुम्हें कौनसी हानि होगी) जब हमें असीम आनंददायक संश्लेष चलता था, तब मैं ने अपने मन में कभी नहीं सोचा कि शीघ्र ही मुझे दूतप्रेषण करने की दुर्दशा होनेवाली है ; ऐसी मैं अब इस दूतप्रेषण के कार्य में लगी हूँ । मेरी दुर्दशा देखो तो सही । क्या मुझ पर दया नहीं करोगे ? क्या मैं तुम से भगवान को इधर लाने की प्रार्थना कर रही हूँ ? नहीं, उन को मेरी विनती सुनाने की ही प्रार्थना कर रही हूँ । सीताजी ने भी हनुमानजी से कहा - **'वाचा धर्ममवाप्नुहि'** (रामा.सुं.कां.३९-१०) (भगवान को यह मेरी दुर्दशा सुनाकर, तुम इस वाचिक सेवा से धर्म के भागी बनो) इस प्रकार यदि तुम भी मेरे लिए वाचा उपकार करोगे, तो उस से तुम्हें कौनसी हानि होगी ? कुछ नहीं । परंतु अत्युत्तम पुरुषार्थ ही मिलेगा । इतनी प्रार्थना सुनने पर भी प्रसन्न न होनेवाले कोकिलों से दु:खी नायिका पूछती है - (क्या तुम्हारा स्वभाव ही बदल गया ?) अभी तक पुरुषकार करने में ही निरत तुम्हें अब यह विमुखता कहाँ से आयी ?

## [संदेश]

यह सुनकर कोकिल नायिका के अभिमुख हुए और क्षमा माँगकर बोले - **'कहो, भगवान के लिए तुम्हारा क्या संदेश है'?** अत: अब नायिका संदेश का प्रकार बताती है (पहले किये गये पापों के फलतया) इत्यादि से । पहले के अनेक जन्मों में मैं ने बहुत पाप किए ; उन के फलतया ही मुझे अभी भगवान की सेवा से वंचित रहना पडा । मैं ठीक ठीक यह अर्थ जानती हूँ । अब मैं इतना ही जानना चाहती हूँ क्या इस मेरे वियोग दु:ख का कभी अंत होगा या नहीं । यही मेरा संदेश है ।

**विदियिनाल् पेडैमणक्कुम् मेन्नडैय अन्नङ्गाळ्**
**मदियिनाल् कुरळ् माणाय् उलहिरन्द कळ्वर्क्कु**
**मदियिलेन् वल्विनैये माळादोवेन्नु ओरुत्ति**
**मदियेला मुळ् कलङ्गि मयङ्गुमा लेन्नीरे ।। ३ ।।**

**(गाथा) - कान्तासङ्गमभाग्यवैभवयुता हंसाः ! स्वयं मन्दगा**
**यूयं वामनमेव वञ्चकममुं दृष्ट्वा मदीयां दशाम् ।**
**ब्रूत, स्त्री किल काचिदद्य दुरितं किं मे महद्दुस्सहं**
**हा ! हा ! हन्त ! विनश्यतीति नितरां चित्तेऽस्ति सम्मोहिता ।। ३ ।।**

[ प्रतिपदार्थः ]

**विवरणम् - विधितः परिगृहीतगृहस्थाश्रमप्रवेशाः ! ललितगतिविभ्रमशालिनो भो राजहंसाः ! मतिबलेन वामनवटुरूपमास्थाय कृतजगद्विक्षणवञ्चकभगवत्सविधे- 'मतिहीनाया ममैकस्या एव दुरितं किमनश्वरम्' ? इति पृच्छामीत्यभिधाय 'काचिदद्वितीया ललना व्यक्तिः आन्तं क्षुभितप्रज्ञासर्वस्वा सती व्यामुह्यति' इति कथयत ।।**

[ निर्वेदप्रकाशनम् ]

अधस्तनगाथायां पूर्वाचरितपापफलभूतो विश्लेष एव वा मम नित्यानुभाव्य इति प्रस्तावस्समजनि । तदुपरि **'अवश्यमनुभोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्'** (ब्र.वै.प्र.खं.२६-७०) इति प्रमाणगतिम् अनुचिन्त्य **'कृतकर्मफलोपभोगः प्राप्त एव ननु'** इति भगवान् प्रत्युत्तरयेदपीति मत्वा तत्रोत्तरमिव सन्दिशति राजहंसद्वारा । श्रीविष्णुपुराणे - श्रीकृष्णवेणुगानगोष्ठीप्रवेशभाग्यविधुरायाः गुरुजनचकितायाः कस्याश्चन गोपिकायाः (चिन्तयन्तीति कृतनामधेयायाः) चर्याम् उपवर्णयन् पराशरो महर्षिः प्राह - **'तच्चित्तविमलाह्लादक्षीणपुण्यचया तदा । तदप्राप्तिमहादुःखविलीनाशेषपातका । चिन्तयन्ती जगत्सूतिं परब्रह्मस्वरूपिणम् । निरुच्छ्वासतया मुक्तिं गतान्या गोपकन्यका'** ।। (वि.पु.५-१३-२१-२२) इति । तस्याः महानुभावायाः पुण्यपापरूप-कर्मसन्तानस्य क्षणमात्रविनष्टतां शृणुमः ; किमहं तादृशभाग्यभाजनं न भवामि ? किमहो ममैकस्या एव कर्मसमुच्चयो द्राघीयान् भूत्वा यावच्छरीरपातम् यावदात्मभावि वा अनुभाव्यो भवितेति भगवन्तं पृच्छतेति दूतत्वेन प्रेषयितुम् इष्टाः केचन हंसाः कथ्यन्ते पराङ्कुशनायिकया ।

[ गृहस्थाश्रमोऽप्याचार्याणां बहुमतः ]

विधितः परिगृहीतगृहस्थाश्रमप्रवेशाः इति राजहंसविशेषणं प्राथमिकम् । विधितः - शास्त्रोक्तप्रक्रियया इत्यर्थः । यथाविधि गृहस्थाश्रमे वर्तमाना भोः इत्यामन्त्रणेन कश्चन

शास्त्रार्थो बोध्यते । इतरेषां समये संन्यासिनां तदनुबन्धानामेव च मुक्तिप्राप्तिः इति निर्णयो वर्तते । श्रीवैष्णवसंप्रदाये तु न तथा । यतीनामिव गृहस्थानामपि मुक्तिप्राप्तिः अव्याहतेति नः सम्प्रदायः । अत एव भगवद्रामानुजमुनीन्द्रैः तत्पुनरवतारभूतैः श्रीजामातृमुनीन्द्रैरपि संन्यासिनः इव गृहस्थाः अपि बहव आचार्याः पीठपतित्वं प्रपिताः प्रथन्ते । **'निवृत्तरागस्य गृहम् तपोवनम्'** इति महर्षयोऽपि प्राहुः । कालिदासो निबध्नाति - रघुमहाराजः स्वसविधमुपागतं वरतन्तुशिष्यं कौत्सं प्रति - **'अपि प्रसन्नेन महर्षिणा त्वं सम्यग्विनीयानुमतो गृहाय । कालो ह्ययं सङ्क्रमितुं द्वितीयं सर्वोपकारक्षममाश्रमं ते'** ।। (रघु.वं.५-१०) इति पप्रच्छेति । अत्र सर्वोपकारक्षमत्वेन गृहस्थाश्रमस्य विशेषणम् अवधेयम् । अत्र व्याख्याता **'यथा मातरमाश्रित्य सर्वे जीवन्ति जन्तवः । वर्तन्ते गृहिणस्तद्वदाश्रित्येतर आश्रमाः'** ।। इतीदं मनुवचनम् उदाहरति । (गृहिणः इति द्वितीयान्तं पदम् ।) एवं नाम प्रशस्तो गृहस्थाश्रमोऽप्याचार्याणाम् अनुमतमेवेति द्योतनार्थमत्र विधितः परिगृहीतगृहस्थाश्रमप्रवेशाः इति विशेषणं विन्यस्तम् ।

**[विशेषार्थाः]**

विधितः इति पदमिह बहुभावगर्भम् । भो राजहंसाः ! यूयं यथाविधि विवाहसम्पादनेन अप्रच्युतभोगाः नित्यानन्दभरिताः वर्तध्वे ; पापिन्या मम तु गान्धर्वेणैव विवाहेन भगवत्सङ्गो जातः ; अत एव नित्यविश्लेषतः परितप्ये । यद्यहमपि यथाविधि परिणीतपरमपुरुषा स्याम्, तर्हि नैव स्यात् खलु युष्मत्पादपतनम् इत्येको भावः । अपरश्च **'दैवं दिष्टं भागधेयं भाग्यं स्त्री नियतिर्विधिः'** (अ.को.१-४-२८) इति कोशरीत्या भाग्यार्थको विधिशब्दः । मम भाग्येनेति यावत् । दयिताविश्लिष्टो दाशरथिर्यदा सुग्रीवमहाराजं सहायम् अकामयत, तदा सः प्रणष्टराज्यदारादिकः आसीत् ; अतः प्रथमतः तत्क्लेशाः परिहर्तव्या बभूवुः रामचन्द्रस्य ; मम तु न तादृशं दौर्भाग्यम् । ममैव भाग्येन यूयं सहचरसहिता रमध्वे । अहमपि यूयमिव यथा सहचरसहिता स्याम्, तथा करणं युष्माकं धर्म इति । एवमर्थविशेषाः प्रतिपदम् उन्नेयाः । विस्तरभयात् उपरि गच्छामः ।

**[हंसा इत्याचार्या विवक्षिताः]**

**ललितगतिविभ्रमशालिनो भोः** - हंसानां गतिलालित्यं सुप्रसिद्धम् । अन्यापदेशो ह्येषः । स्वापदेशे आचार्याणां सच्चरितसुभगत्वं विवक्षितम् । हंससाधर्म्यम् आचार्येषु

बहुधा निर्वहणार्हम् । **'अनन्तपारं बहु वेदितव्यं अल्पश्च कालो बहवश्च विघ्नाः । यत्सारभूतं तदुपाददीत हंसो यथा क्षीरमिवाम्बुमध्यात्'** ।। (उत्तरगीता) इत्युक्तरीत्या सारासारविवेककुशलः प्रथितो हंसः । **'सारासारविवेचने पटुमुखो हंसो यथा'** इति कवयोऽप्याहुः । एवं **'असारमल्पसारं सारं सारतरं'** च परित्यज्य रत्नाकरे अमृतमिव शास्त्रेषु सारतमं भजन्तो महामतयः इह हंसत्वेन विवक्षिताः । किञ्च **'न बध्नाति रतिं हंसः कदाचित् कर्दमाम्भसि'** । (वि.ध.९-११) इति यथा हंसाः पङ्किलस्थलादुद्विजन्ते तथा आचार्या अपि संसारकर्दमदवीयांसः । अपि च, भगवानपि शास्त्रोपदेशाय हंसवपुः परिजग्राह ; एवं शास्त्रोपदेशौपयिकदिव्यमङ्गलविग्रहशालिनो गुरुवराः । विलक्षणविवाहघटनायां प्रसिद्धो हंसः (नैषधीयचरिते) ; एवं पराङ्कुशमुनीन्द्रपरमपुरुषयोस्संश्लेषघटनायां समर्था विवक्षिताः ।

**[ वामनावतारविशेषः ]**

अथ सन्देशो यं प्रति प्रापणीयस्तस्य वर्णनम् आतन्यते मतिबलेन वामनवटुरूपम् आस्थाय कृतजगद्भिक्षणस्य भगवतः इति । मतिबलेनेति चारुतरम् उक्तमिह । महाबलेः दौरात्म्यविशेषान् यदा वासवो व्यजिज्ञपत्, तदा वालिन इव तस्यापि वधः प्राप्तः । दीर्घदर्शी भगवान् **'परमौदार्यधर्मविशेषविशिष्ट एष न हन्तव्यः ; उदारसविधे भिक्षुकत्वेन गमनम् उचितम् ; तदा तस्यापि स्वरूपं सिध्यति, वासवस्यापि समीहितं सिध्यति'** इति प्रतिपद्यमानो हि वामनवटुरूपभिक्षुवर्ष्म पर्यगृह्णात् । महाबलिमनोहरणवर्णसौन्दर्यातिशयप्रदर्शनार्थं वामनता । भिक्षाया लाभे अलाभेऽपि समुचितवृत्तिकत्वप्रदर्शनाय भिक्षणस्य औचित्याय च ब्रह्मचारिता । कार्यसिद्धये भिक्षुकता । तदिदम् अन्वग्राहि भट्टपादैः - **'दैत्यौदार्ययाच्ञाविहतिमपनयन् वामनोऽर्थी त्वमासीः'** इति । अतिबलेनेत्यत्र अन्यदप्याकूतमतिमनोहरम् । **'स्मृतिर्व्यतीतविषया मतिरागामिगोचरा । बुद्धिस्तात्कालिकी प्रोक्ता प्रज्ञा त्रैकालिकी मता'** इति शास्त्रज्ञाः । आगामिगोचरा हि मतिः । स भगवान् वामनवटुरूपभिक्षुरूपः समभूद्यत् तन्न देवेन्द्रकार्यार्थमन्यार्थं वा ; एतादृशेन चरित्रेण पराङ्कुशनायिका वशीकृता भवित्रीति सदुपायरूपेण तत्सर्वम् अकरोदिव इति भगवद्रामानुजनिर्वाहः इत्याचार्याः । श्रीपराङ्कुशमुनिवाचम् अनुसृत्य कथयन् श्रीपरकालमुनीन्द्रोऽपि बृहत्सूक्ते **'पुरा वामनवटुरूपमाश्रित्य भिक्षणं कृतवतः प्रभोरेव चर्यायामहं चित्तपारवश्यमवापम्'** (९-४-२) इत्याह ।

**[बुद्धिक्षोभप्रदर्शनम्]**

अथ सन्देशप्रकारविज्ञापनम् उत्तरार्धे मतिहीनाया ममैकस्या एवेत्यादि । मतिहीनायाः इति कथने हार्दो भाव एषः ; मतिसद्भावे मम भगवद्विषये अवगाहनमेव नोदियात् । मुहुः क्लेशानुभवायैव कल्पेत भगवद्विषयावगाहनमिति मया न ज्ञातचरं मतिविरहादेव खलु । ये नाम लौकिकाः जनाः भगवद्विषयवासनामेव जानन्ति, ते तावत् सांसारिकनानाविषयोपभोगेन सन्ततहर्षप्रकर्षशालिन एव सन्तः एवंविधदुःखगन्धवैदेशिकाः विराजन्ते ; तद्वदेवाहमपि वर्तितुम् अर्हा सत्यपि, हन्त ! भगवद्विषयेऽवगाहनादेव खल्वेवं दुःखभागिनी भवामि । यदा भगवान् मां स्वयमेव स्वीकर्तुमाजगाम, तदैव **'भगवन्नपयाहि ; तव क्षणिकसंश्लेषसुखमपि मा भूत्, पश्चाच्चिरं विश्लेषव्यथापि मा भून्मम'** इति वक्तव्यमासीत् मया । तथा प्रोच्य वैराग्येऽवलम्बिते ममापि हिंसा न स्यात्, मया युष्माकमपि हिंसनं न स्यात् भो हंसाः ; हाहा ! अहं मतिविरहिता सती स्वयंकृतानर्थभागिनी अभूवमिति परिक्लिश्यते पराङ्कुशनायिका । अथवा, तस्मान् भगवति विश्लेषोन्मुखे सति सदुपायैस्तस्य गमनं निरुध्य निर्बन्धतस्तं सहैव अवस्थापयितुम् अशक्ता अभूवं मतिदौर्बल्यादिति खिद्यते ।

**[सुकृतमेव दुष्कृतशब्देनापदिश्यते]**

ममैव क्रूरपापं किमु अक्षय्यम् इति कथनस्य हार्दो भाव एषः ; श्रीशठकोपमुनीन्द्रस्य वस्तुतो न किमपि पापमस्ति । सुकृतमेव दुष्कृतशब्देना अपदिशति । भगवतः संश्लेषो वा स्यात् विश्लेषो वा स्यात्, नात्र कापि भिदा ; संश्लेषे विश्लेषे च अविशेषैणेव हि गुणानुभवो बोभवीति । प्रत्युत संश्लेषकालादपि विश्लेषकाले अत्यन्तम् अतिशयेनापि गुणानुभवो भवति । ततश्च **'मम सुकृतमिदमक्षय्यं भूयात्'** इत्याशास्यते । भावोऽयं प्रकरणाननुगुणस्सन्नपि मुनीन्द्रहृदयगतो भृशम् अभिरामः एव । तत्र तत्रैषा वाचनिकतयाऽपि उद्घाट्यते ।

**[श्रीपराङ्कुशमुनीन्द्रः अद्वितीयः]**

काचिदद्वितीया ललनाव्यक्तिः आन्तं क्षुभितप्रज्ञासर्वस्वा सती व्यामुह्यतीति कथयत - काचिदद्वितीया व्यक्तिरिति परमशोभनं वचनमिदम् । सन्देशदातृव्यक्तिविशेषनामधेयं किं न वक्तव्यमिति चेत्, नैव वक्तव्यम् ; अद्वितीया व्यक्तिरिति कथनं पर्याप्तम् ;

संसारमण्डले एवं नाम परितप्यमाना व्यक्तिः पराङ्कुशमुनीन्द्रात् अन्या न कापि भवितुम् अर्हतीति स एव भगवान् स्वयं ज्ञास्यति । यतो हि व्यक्त्यन्तरे एतादृशज्ञानप्रेमबीजावापः तेन नैव कृतः, तत एव 'परितप्यमाना व्यक्तिस्सा का नाम' ? इति स नैव प्रक्ष्यति ; मद्विश्लेषेण व्यथमाना व्यक्तिः पराङ्कुशमुनिरेव इति स ध्रुवं जानीयादेव इति योऽयं निर्णयो मुनीन्द्रमनसि विराजते सोऽयमद्भुतः । एवंविधं हृदयमवगत्य पूर्वाचार्याः यद्व्याचचक्षिरे तत् अत्यद्भुतम् । **अद्वितीया -** यथा परं ब्रह्म एकमेवाद्वितीयम्, तथा स एष मुनिवरश्चैक एव अद्वितीयः । संसारिणस्तावत् अशनाच्छादनैकगवेषणतत्पराः भगवद्विषयविमुखाः, मुमुक्षवः तु ग्रन्थकालक्षेपनिरताः । मुक्ताः नित्याश्च विश्लेषानभिज्ञानेन संश्लेषरसस्यापि अनभिज्ञाः । भगवांस्तु सर्वज्ञोऽपि परत्वेन अवलिप्तः **'सो अङ्ग ! वेद यदि वा न वेद'** इत्युक्तरीत्या स्वस्यानुभावं स्वयं ज्ञातुम् अशक्तः । ततः सर्वेषाम् अयमेकः मुनिवरः संसारमण्डल्याम् द्वितीयः । सरोमुनिप्रभृतयोऽपि अन्ये दिव्यसूरयः नैवं रसविदः । वस्तुतः ते मुनिवरस्य अस्य अवयवभूताश्च ।

**[ भगवद्विश्लेषेण सर्वथा क्षोभः व्यामोहश्च ]**

**आन्तं क्षुभितप्रज्ञासर्वस्वा सती व्यामुह्यति -** आदौ भगवता दत्ता या प्रज्ञा सा प्रेमरूपा इति हेतुना क्षुभिता बभूवेति कथयत । अशोकवनिकायां वैदेही **'मां नयेद्यदि काकुत्स्थस्तत्तस्य सदृशं भवेत्'** इति येनाध्यवसायेन प्राह सोऽध्यवसायः वेण्युद्ग्रथनवेलायां नैव खलु आसीत् ; तदवस्थाऽहमस्मीति कथयत । 'बहिः किञ्चित् क्षुभितत्वेऽपि क्रमशः प्रसन्नता स्यात् इति स कथयेत् ; आन्तं क्षुभितम् इति कथयत' । 'मत्प्रदत्तप्रज्ञायाः क्षोभे सत्यपि स्वेनाभिवर्धितायाः प्रज्ञायाः क्षोभो नैव भविता' इति स कथयेत् ; क्षुभितप्रज्ञासर्वस्वा इति कथयत । मृतोऽयं जन इत्यपि युष्माभिः सुवचम्', 'तर्हि तत्रागत्य अहं किं कर्तास्मि' इति स कथयेत् ; व्यामुह्यति इति कथयत । मुमूर्षुदशापन्नाऽस्मीति कथयत इति यावत् ।

**[भगवते निवेदनमात्रस्य फलम्]**

**कथयत -** कथनमात्रेण यूयं कृतकृत्याः भवत । कथितेऽपि यदि स न आगन्ता, तस्यैव हि अवद्यम् । आर्तध्वनिं न सहेत सः ; अतः कथयत । कथनेन भवतां स्वरूपसिद्धिः, तस्य गुणसिद्धिः, मम तु सत्तासिद्धिः । एतावतश्च निदानं युष्माकम् उक्तिमात्रम् ।

[ प्रतिपदार्थ ]

**हिन्दी - विधिपूर्वक गृहस्थाश्रम पानेवाले सुंदर गमनवाले हे राजहंसों ! मतिबल से वामन ब्रह्मचारी का रूप धारणकर जगत की भिक्षा माँगनेवाले कपटी भगवान से कहो कि - 'कोई एक अद्वितीय नायिका पूछ रही है कि क्या मतिहीन मुझ एक का ही पाप अनंत है' ? और पूर्णरूप से क्षुब्ध सारी मतिवाली होकर, हाय ! मोह पा रही है ।**

[ निर्वेद का प्रकाशन ]

पिछली गाथा में यह प्रश्न किया गया कि 'क्या पूर्वजन्मकृत पाप के फलस्वरूप मुझे यह वियोग ही नित्य अनुभाव्य होगा' ? फिर नायिका को लगा कि शायद भगवान उस के प्रश्न का यह उत्तर देंगे कि **'अवश्यमनुभोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्'** (ब्र.वै.प्र.का.२६) इत्यादि प्रमाणानुसार प्रत्येक मानव को अवश्य ही अपने कृत पुण्यपाप फलों का अनुभव करना चाहिए । अत: वह प्रकृतगाथा में राजहंसों के द्वारा पूर्वोक्त भगवद्वचन का प्रत्युत्तररूप संदेश भेजती है । श्रीविष्णुपुराण में रासक्रीडा वर्णन के प्रकरण में एक गोपी का चरित्र वर्णित है, जो दूसरी गोपियों की भाँति उस रासगोष्ठी में प्रवेश नहीं कर सकी । तथा हि - जब एक शरत्पूर्णिमा की रात श्रीकृष्ण ने संकेतस्थल पधारकर अपनी दिव्य मुरळी बजायी, तब सभी गोपियाँ उधर आ गयीं ; परं तु एक गोपी गुरुजनों से डरती हुई घर से बाहर निकल न सकी । तब वह अपने कमरे में बैठकर आँख बंद कर श्रीकृष्ण का ध्यान करने लगी । बडे योगी की तरह उस की भी समाधि-जैसी अवस्था हुई । उस ने अपने मन से भगवान का परिपूर्ण अनुभव किया और महान आनंद पाया ; जिससे उस का सारा पुण्य नष्ट हो गया । उतने में उस के मन में भगवान के साक्षात् दर्शन पाने की इच्छा उत्पन्न हुई ; परं तु हाय ! वे न मिले । उससे उस गोपी के मन में इतना अधिक दु:ख हुआ और उस से उस का सारा पाप नष्ट हो गया । इस प्रकार अपने समस्त पुण्यपापों के (माने कर्म के) नष्ट हो जाने पर, वह गोपी सर्वथा परिशुद्ध होकर शरीर छोडकर परमपद चली गयी । ये हैं विष्णुपुराण के वचन - **'तच्चित्तविमलाह्लादक्षीणपुण्यचया तथा । तदप्राप्तिमहादु:खविलीनाशेषपातका । चिन्तयन्ती जगत्सूतिं परब्रह्मस्वरूपिणम् । निरुच्छ्वासतया मुक्तिं गताऽन्या गोपकन्यका ।'** (वि.पु.५-१३-२१,२२) सुखदु:ख देना

ही पुण्यपापों का काम है । प्रकृत गोपी के (जिसे हमारे आचार्य 'चिन्तयन्ती' कहते हैं) एक क्षण के मानसिक भगवदनुभव से उसके सारे पुण्य का फल महान आनंद मिल गया ; और दूसरे क्षण में भगवद्वियोग से उस को सारे पापों का फल महान दुःख मिला । तथा च बहुत शीघ्र ही वह अपने कर्मबंधन से मुक्त हो गयी । अब श्री शठकोपनायिका पूछती है कि क्या मेरा विरहदुःख चिन्तयन्ती के दुःख से कम है, जो एक क्षण में नष्ट नहीं होता ? क्या मुझ एक का ही पाप इतना प्रबल है, जो इस शरीर के रहने तक अथवा इस आत्मा के रहने तक न मिटेगा ? यह प्रश्नरूप संदेश इस गाथा में हंसों के द्वारा भेजा जाता है ।

**[ गृहस्थाश्रम भी आचार्यों का अभिमत है ]**

हंसों का यह विशेषण है विधि से गृहस्थाश्रम पानेवाले । विधि शब्द का अर्थ है शास्त्रविधि से, अर्थात् शास्त्रोक्त नियमों के अनुसार । इस से एक बडे सुंदर शास्त्रार्थ की सूचना की जाती है । तथा हि - दूसरे संप्रदायवाले मानते हैं कि संन्यासी ही मोक्ष पा सकते हैं । अपने (माने श्रीवैष्णव) संप्रदाय में यह नियम नहीं है और संन्यासियों की भाँति गृहस्थ भी मोक्ष पा सकते हैं । अत एव श्रीरामानुजस्वामीजी से तथा उन के अपरावतार श्रीवरवरमुनिस्वामीजी से प्रतिष्ठापित (क्रमशः ७४ व ८) गादिपतियों में संन्यासियों के साथ कितने ही गृहस्थ आचार्य भी विराजते हैं । ऋषियों का वचन है कि **'निवृत्तरागस्य गृहं तपोवनम्'** (माने हार्द वैराग्य के बिना केवल संन्यासी का वेषधारण करके अरण्य में जाने से कोई लाभ नहीं है ; विरक्त के लिए गृह ही तपोवन के सदृश होगा ।) कालिदास कवि ने भी स्वविरचित रघुवंश महाकाव्य में रघु-कौत्स संवाद में गृहस्थाश्रम को **'सर्वोपकारक्षम'** कहा । इस का यह तात्पर्य है कि गृहस्थ ही ब्रह्मचारी, संन्यासी आदियों की सेवा कर सकता है ; दूसरे आश्रमवाले, गृहस्थ की मदद से अपने अपने धर्म का ठीक अनुष्ठान कर सकते हैं ; अतः गृहस्थाश्रम सब का उपकार करनेवाला है । यहाँ पर रघुवंश के व्याख्याता मनुस्मृति का एक पद्य उद्धृत करता है, जिसका यह अर्थ है - जैसे समस्त प्राणी माता के आश्रय से जीवन करते हैं, वैसे ही दूसरे सभी आश्रमवाले गृहस्थ के आश्रित होते हैं । तथा च प्रकृत में इस अर्थ की सूचना की जाती है कि उक्तप्रकार श्रेष्ठ गृहस्थाश्रम का स्वीकार करना भी आचार्यों के लिए उचित है ।

### [ विशेष अर्थ ]

**'विधि से गृहस्थाश्रम पानेवाले'** कहने के भाव अनेक प्रकार होते हैं । एक यह है - 'हे राजहंस ! तुम शास्त्रोक्तप्रकार विवाहित हो, अतः तुम्हारा संयोग नित्य है आनंद भी नित्य है । मेरा तो भगवान से गांधर्व विवाह ही हुआ । फलतया मुझे नित्यवियोग ही प्राप्त हुआ है । यदि मैं भी तुम्हारी भाँति उन से शास्त्रोक्त प्रकार विवाहित होती, तो विरह से संतप्त होकर उन को संदेश पहुँचाने के लिए अब तुम्हारे पैर न पकडती' । विधि शब्द का भाग्य भी एक अर्थ है । तब यह भाव हुआ - मेरे भाग्य से ही अब मुझे प्रेयसी के साथ रहनेवाले तुम (राजहंस) दूत के रूप में मिले हो । अर्थात्, जब सीतावियुक्त श्रीरामचंद्रजी ने ऋश्यमूक पर्वत पर सुग्रीव से सहायता माँगी, तब वह वानर, पत्नी राज्यादि खोकर दुःखी, और उस अवस्था में सहायता करने अशक्त था ; अतः श्रीरामचंद्रजी को पहले उस को दुःख मिटाकर प्रसन्न करना पडा । परं तु मेरे भाग्य से तुम प्रेयसी से संयुक्त ही रहते हो । अतः मुझ को अपनी भाँति प्रियसंयुक्त बनाना तुम्हारा धर्म होगा । ऐसे और भी अनेक अर्थ समझने योग्य हैं, ग्रंथविस्तर भय से छोड दिये गये हैं ।

### [ 'हंस'शब्द का भाव आचार्य हैं ]

**सुंदर गमनवाले हे हंस ! -** हंसगति की प्रशंसा करना कविसंप्रदाय है । इस से व्यंग्यरीति से आचार्यों का श्रेष्ठ चारित्र्य बताया जाता है । 'हे सदाचरणवाले आचार्य' ! उस उक्त संबोधन का भाव है । अनेक प्रकारों से आचार्यों में हंस का सादृश्य बताया जा सकता है । तथा हि - हंस का यह स्वभाव प्रसिद्ध है कि वह दूध व पानी के मिश्रण से दूध अलग कर सकता है । इसी प्रकार आचार्य भी शास्त्रों से असार, अल्पसार इत्यादि अर्थ छोडकर सारतम अर्थ का ही ग्रहण कर सकते हैं । **'न बध्नाति रतिं हंसः कदाचित्कर्दमाम्भसि'** (वि.ध.९-११) इत्युक्त प्रकार स्वच्छपानी में ही विहार करनेवाला हंस कभी भी कीचड को पसंद नहीं करेगा ; एवं आचार्य भी संसाररूपी कीचड से उद्वेग पाते हैं । एक समय ज्ञानोपदेश करने के लिए भगवान ने हंसावतार लिया था ; आचार्य भी उपदेश देने आवश्यक दिव्य मंगल विग्रहवाले होते हैं । नलोपाख्यान में हम पढते हैं कि एक हंस विलक्षण स्त्रीपुरुष दमयंती व नल के विवाह का कारण हुआ ; आचार्य भी इस चेतन के भगवान के साथ होनेवाले विवाह के निमित्त बनते हैं ।

## [ वामनावतार की विशेषता ]

संदेश के लक्ष्य भगवान का वर्णन किया जाता है - **मतिबल से वामनब्रह्मचारी का रूप धारणकर** इत्यादि से । यहाँ मतिबल शब्द बडा सुंदर है । जब महेंद्र ने अपने विषय में महाबलि के अपराधों का वर्णन किया, तब वाली की भाँति उस का वध करना आवश्यक मालूम पडा । किंतु भगवान ने दूसरा ही एक विचार किया - 'देवेंद्र को दु:ख देने पर भी महाबलि में औदार्य नामक एक महान गुण है ; अत: इस का वध करना अनुचित है । भिक्षुक के रूप से उस के पास जाकर उस के औदार्य को प्रकाशित करूँगा और महेंद्र की इच्छा को भी पूर्ण करूँगा' । ऐसे विलक्षण विचार से भगवान एक अत्यद्भुत रूपवाले वामन ब्रह्मचारी बन गये । महाबलि के मन के अपहरण करने के लिए वामन रूप लेना पडा ; भिक्षा लेने योग्य, भिक्षा मिलने या न मिलने की दोनों अवस्थाओं में हर्षदु:खों के बिना समचित्त रहनेवाले आश्रम, ब्रह्मचर्य को स्वीकार करना पडा ; और कार्यसिद्धि के लिए भिक्षुक वेष का आश्रयण करना पडा । अर्थात् उस समय भगवान के परिगृहीत उस विलक्षण वामन ब्रह्मचारी के रूप का एकैक अंश भी एकैक विलक्षण प्रयोजन के लिए था । यह था भगवान का मतिबल । अथवा, इस शब्द का दूसरा एक अत्यद्भुत भाव बताते हैं । साधारणतया लोग मानते हैं कि मति, बुद्धि, प्रज्ञा इत्यादि सभी शब्द पर्याय (माने समानार्थक) हैं ; परं तु प्राज्ञ इन में एकैक शब्द के अर्थ में भी थोडा थोडा अंतर बताते हैं । **"स्मृतिर्व्यतीतविषया मतिरागामिगोचरा । बुद्धिस्तात्कालिकी प्रोक्ता प्रज्ञा त्रैकालिकी मता"** ।। (पूर्वकाल की वस्तु का ज्ञान स्मृति है ; भविष्यत्कालिक वस्तु का ज्ञान मति है ; इत्यादि ।) इस प्रमाण के अनुसार भावि वस्तु जाननेवाले ज्ञान के मति कहते हैं । अब भगवान को मतिबलवाले कहने का यह भाव हुआ कि उन्होंने भविष्य के किसी विषय के विचार करके ही वामन ब्रह्मचारि-वेष का ग्रहण किया, न तु तत्काल महेंद्र की रक्षा करने के लिए । भगवान ने अपनी मति से जान लिया था कि भविष्य में एक शठकोपनायिका का अवतार होगा, जो इस वामनवेष तथा चरित्र से आकृष्टचित्त होकर मेरे (भगवान के) वश होगी । अर्थात् श्रीशठकोपनायिका को अपने वश करने के लिए ही भगवान ने परमसुंदर वामन ब्रह्मचारी के रूप का ग्रहण किया । आचार्य कहते हैं कि यह अर्थ श्रीरामानुजस्वामीजी से बताया गया । यह तो अवश्य ही आळ्वार का हृदयानुसारी है ; क्यों कि भगवान के अवतारादि

सभी चेष्टितों को अपने (आळ्वारों के) लिए अनुष्ठित मानना आळ्वारों का स्वभाव है । श्रीपरकालसूरि ने अपने बृहत्सूक्त में गाया कि "पूर्वकाल में वामनब्रह्मचारी के वेष से भिक्षा माँगनेवाले प्रभु की चेष्टा में मेरा मन परवश हो गया" । (९-४-२)

**[ बुद्धिक्षोभ को प्रकटित करना ]**

गाथा के उत्तरार्ध से प्रापणीय संदेश बताया जाता है **मतिहीन एक का** इत्यादि से । अपने को मतिहीन कहनेवाली नायिका का यह भाव है - यदि मैं मतिमती होती तो भगवद्विषय में प्रवेश ही नहीं करती ; क्यों कि मति के अभाव से ही मैं यह समझ न सकी कि भगवान पर प्रेम करनेवाले को नित्य विरहदु:ख ही भोगना पडेगा । भगवद्विषयक वासना से दूर भी दरिद्र लौकिक जन नानाविध क्षुद्रविषयों का उपभोग करते हुए, ऐसे कठोर विरहदु:ख से सर्वथा विरहित होकर कैसे आनंद में मग्न रहते हैं ! मुझे भी ऐसा ही आनंद मिलनेवाला था ; परं तु हाय ! दौर्भाग्य से मैं इस भगवद्विषय में प्रवेश कर अब दु:खी हो रही हूँ । जब शुरू में भगवान केवल अपनी इच्छा से मेरा स्वीकार करने के लिए यहाँ पधारे, तभी मुझे उन से यह कहना था कि 'हे प्रभो' ! कृपा कर यहाँ से दूर जाते रहो ; मैं एक क्षण का तुम्हारा संश्लेष सुख भी नहीं चाहती और बाद में अनंत काल तक तुम्हारा वियोग दु:ख भी पाना नहीं चाहती । तुम्हारा संबंध ही मुझे अनपेक्षित है ; अत: दूर चले जाओ । 'हे हंस' ! उस समय में यदि ऐसे बोलकर वैराग्य का अवलंबन करती, तो मुझे अब यह मानसिक पीडा नहीं मिलती और मेरे कारण तुम्हें भी यह संकट न होता । परं तु अब कहने से क्या लाभ है ? उस समय अपनी मति खोने से अब मैं स्वयंकृत अनर्थ की भागी होकर दु:खी हूँ । अथवा श्रीशठकोपनायिका का यह दु:ख होगा कि **'जब मेरे साथ रहनेवाले भगवान मुझे छोडकर दूर पधारने को तैयार हुए, तभी उचित उपायों से उन को रोकना था । परं तु हाय ! मतिहीन मैं वह काम नहीं कर सकी'** ।

**[ पुण्य ही पाप कहा जाता है ]**

**क्या मेरे पाप ही अनंत हैं** कहने का यह अर्थ नहीं समझना चाहिए कि वास्तव में ही आळ्वार का भी कुछ पाप है । किंतु अब वे पुण्य को ही पाप कह

रहे हैं ; क्यों कि अब के विरह का कारण पुण्य है, न तु पाप । तथा हि - आळ्वार के लिए भगवान के संश्लेष व विश्लेष दोनों एक समान हैं ; दोनों में कोई विशेष अंतर नहीं है । क्यों कि दोनों अवस्थाओं में उन का भगवद्गुणानुभव एक समान ही होता है । अथवा विश्लेष काल में संश्लेष काल की अपेक्षा अधिकतया गुणानुभव होता है । अत: अब आळ्वार अपनी ऐसी इच्छा प्रकाशित करते हैं कि संश्लेष से भी अधिकतया परमविलक्षण भगवदनुभव देनेवाले इस विश्लेष का हेतु मेरा पुण्य ही (जिसे मैं विपरीत लक्षणा से पाप कहती हूँ) अक्षय बनी रहे । यद्यपि यह भाव प्रकरण के अनुकूल नहीं प्रतीत होता है, तथापि आळ्वार के हृदयानुसारी है ही ; और तत्र तत्र इस की सूचना भी मिलती है ।

### [आळ्वार अद्वितीय हैं]

**एक अद्वितीय नायिका पूर्णरूप से क्षुब्ध सारी मतिवाली होकर मोह पा रही है** - संदेश भेजनेवाली नायिका अपने नाम धाम आदि का परिचय न देती हुई अपने को 'अद्वितीय व्यक्ति' कहती है । यह बहुत सुंदर निर्देश है । भगवान ठीक जान सकते हैं कि इस विशाल संसारमंडल में आळ्वार के सिवाय और कोई व्यक्ति विश्लेष से इतना दु:ख न पाएगी ; क्यों कि अन्य किसी भी व्यक्ति में उन्हों ने (भगवान ने) ऐसा प्रेमबीज नहीं बोया । अत: उन्हें दूत से यह पूछने की आवश्यकता न रहेगी कि 'दु:खपीडित व्यक्ति कौन है ? कहाँ है' ? इत्यादि । अर्थात् आळ्वार अपने मन में यह अत्यद्भुत व सुदृढ विश्वास रखते हैं कि भगवान संदेशाक्षर सुनते ही समझ लेंगे कि 'मेरे वियोग से दु:ख पानेवाले आळ्वार ही हैं' । आळ्वार के ऐसे अध्यवसाय की और उसे ठीक जानकर ऐसे सुंदर व्याख्यान करनेवाले हमारे पूर्वाचार्यों की प्रतिभा की कौन पर्याप्त प्रशंसा कर सकेगा ? **अद्वितीय** - वेद घोषित करता है - **'एकमेवाद्वितीयं ब्रह्म'**, (छां.उ.६-२-१) ऐसे आळ्वार भी अद्वितीय हैं ; अर्थात् आळ्वार जैसे कोई व्यक्ति उभयविभूतियों में भी नहीं मिल सकती । तथा हि - संसारी लोग अन्न वस्त्र कमाने में निरत रहकर भगवान के परिचय से भी दरिद्र हैं । मुमुक्षु जन केवल ग्रंथकालक्षेप में निरत हैं । परमपदस्थ नित्य व मुक्त लोग, जो भगवान के नित्यानुभव किया करते हैं, विश्लेषण के तो सर्वथा अनभिज्ञ होते हैं और कहना पडता है कि अत एव वे संश्लेष रस के भी अज्ञाता हैं । भगवान सर्वज्ञ होते

हुए भी अपने परत्व से मस्त रहते हैं और **"सो अङ्ग ! वेद यदि वा न वेद"** (भगवान अपनी महिमा जानते अथवा न जानते भी होंगे) इत्याद्युक्त प्रकार स्वयं अपने अनुभाव के प्रकार नहीं जान सकते । अतः यह बात सर्वथा सत्य निकली कि आळ्वार उभयविभूति में अद्वितीय हैं । अब अन्य आळ्वारों की बात रहती है । परं तु कहना पडता है वे भी आळ्वार जैसे रसवेत्ता नहीं हैं । अत एव उन के दिव्यप्रबंधों को सहस्रगीति की जैसी मान्यता नहीं मिली है । अथवा अन्य आळ्वार श्रीशठकोपसूरि के अवयव ही माने जाते हैं ; अतः वे इन से अलग नहीं हैं ।

**[भगवान के विश्लेष से क्षोभ और व्यामोह]**

**पूर्णरूप से क्षुब्ध सारी मतिवाली होकर -** हे हंस ! भगवान से कहो कि प्रारंभ में उन्होंने मुझे जो ज्ञान दिया, वह शुष्क ज्ञान न होकर प्रेम रूप था ; अतः उसी कारण से क्षुब्ध हो रही हूँ । अशोकवनिका में सीताजी यह अध्यवसाय रख बैठी थीं कि **'मां नयेद्यदि काकुत्स्थः तत्तस्य सदृशं भवेत्'** (रामा.सुं.कां.३९-३९) (यदि भगवान, स्वयं यहाँ पधारकर अपने तीक्ष्ण बाणों से सारी लंका को क्षुभित कर, मेरा उद्धार करें, तो वही उन के योग्य होगा ; अर्थात् इस विषय में मुझे उतावली न बननी चाहिए) परं तु एक दिन वे यह अध्यवसाय छोडकर आत्महत्या करने में उतर गयीं । अब कहो कि मेरी भी ऐसी दुर्दशा हो गयी है । भगवान शायद तुम्हें यह प्रत्युत्तर देंगे कि आळ्वार के थोडा विवेक खोने से कुछ नहीं होगा ; क्यों कि फिर वे धीरे-धीरे ठीक हो जाएँगे । अतः उन्हें स्पष्ट बता दो कि पूर्णरूप से उन की मति क्षुब्ध हो गयी । फिर भगवान कहेंगे कि आळ्वार की मेरी दत्त मति क्षुब्ध हो गयी होगी ; उन की अपनी स्वाभाविक मति तो अभी भी ठीक होगी ही । अतः उन से कहो कि सारी मति क्षुब्ध हो गयी । यद्यपि तुम कह सकते हो कि 'वह नायिका मर ही गयी,' क्यों कि मेरी दशा कुछ ऐसी ही है । तथापि यह सुनकर वे शायद कहें कि 'तो, फिर मेरे वहाँ जाने से क्या होगा ? अतः इतना ही कहो कि' वह मरने को तैयार है ।

**[संदेश देने मात्र से होनेवाले लाभ]**

**कहो -** संदेश सुनाने मात्र से तुम कृतकृत्य बन जाओगे । यह सुनने के बाद भी यदि वे न आएँगे, तो वह उन्हीं का दोष होगा । वस्तुतस्तु वे आर्तनाद का सहन

नहीं करेंगे ; अतः उन से कहो । कहने से तुम्हें स्वरूपसिद्धि, उन्हें गुणसिद्धि और मुझे सत्तासिद्धि भी मिलेगी । इतने फलों का कारण तुम्हारा कथनमात्र होगा ।।

**एन्नीमैं कण्डिरङ्गि इदुतहा देन्नाद**
**एन्नील मुहिल्वण्णर्क्कु एन्शोल्लि यान्शोल्लुहेनो**
**नन्नीमैं यिनियवर्कण् तङ्गादेन्नोरु वाय्च्चोल्**
**नन्नीलमहन्निल्हाळ् नल्हुदिरो नल्हीरो ।। ४ ।।**

**(गाथा) - विश्लेषासहतां विलोक्य च मम स्वैरं कृपावानसौ**
**नासीत्किं मयि नीलमेघसुतनुश्चेत्येव वाचं मम ।**
**यूयं केचन पक्षिणोऽद्य मम सद्भावोऽपि तस्मिन् विभौ**
**कान्ते नैव हि तिष्ठतीति वचनं ब्रूथैव वा? नैव वा ? ।। ४ ।।**

**[ प्रतिपदार्थः ]**

**विवरणम् - भोः मेचकक्रौञ्चपक्षिणः ! मदीयां परिस्थितिम् अवेक्ष्य निर्वेदं प्रकाश्य 'एवं नाम विश्लेषणमनुचितम्' इति प्रतिपत्तिविहीनस्य मदीयस्य नीलबलाहकसवर्णस्य भगवतोऽहं हन्त ! कं वा सन्देशं दिशेयम् ? (निष्फलसन्देशप्रापणे नास्ति मम समुत्साहः ।) तथापि एवं सन्देष्टुमिच्छामि - "इतः परं तद्व्यक्तौ सत्ता न घटेत" इति । एवंविधमेकं वाक्यं तत्सविधे विज्ञापयिष्यथ वा न वेति न जाने ।**

**[ 'क्रौञ्च'शब्देन महान्तो विवक्षिताः ]**

नीलक्रौञ्चपक्षिविशेषानुद्दिश्य सन्देशो गाथायाम् अस्यां निबध्यते । कुररी नाम पक्षिविशेषः प्रसिद्धः । क्रौञ्चपक्षी अपि तज्जातीयः । सहचरविश्लेषम् अणुमात्रमपि न सहते विहगोऽयमिति द्राविडग्रन्थैः बहुभिः प्रतीयते । सहचरवियोगतः सदा रोदनमेव पक्षिणोऽस्य निरूपकमिति निगदन्ति । **'कुररि ! विलपसि त्वं वीतनिद्रा न शेषे'** (भाग.१०-९०-१५) इत्यादि भागवतश्लोकतोऽपि सुगममेतत् । एवं भगवद्विश्लेषकातराः तीव्रभक्तियुक्ताः महान्तः इह विवक्षिताः ।

**[ 'अवेक्ष्य'शब्दविशेषार्थः ]**

पराङ्कुशनायिका स्वकीयपरिस्थितिमवेक्ष्य दयामकुर्वते निर्घृणाय भगवते हन्त! किमस्ति वक्तव्यमिति प्रथमतो वैराग्यमाविष्कृत्य, अथापि किमपि कथयानीति कथयति उत्तरार्धेन । पुरा कोऽपि द्रमिडपण्डितः श्रीपराशरभट्टार्याणां सविधे काञ्चित् आशङ्काम् उदघाटयत् - "इदं तावद्दशकं विश्लेषकालिकम्, न तु संश्लेषकालिकमिति व्यक्तम् । एतदीयायाः परिस्थितेः श्रवणमेव खलु योग्यं विश्लेषकाले ; अवेक्ष्येति कथमिह कथ्यते ? निशम्येति खलु युक्तम्" इति । सद्यः एव भट्टार्याः प्रत्यूचिरे । तत्सारांश एषः - विश्लेष कालिकपरिस्थितिः अत्र न विवक्षिता ; अपि तु भगवता बहुशः क्षात्कृता संश्लेषकालिकी परिस्थितिरेव विवक्षिता । गाढाश्लेषदशायामपि मध्ये मध्ये आश्लेषस्य मनाग्विच्छेदो भवेत् खलु ; तादृशक्षणिकविच्छेदावसरेऽपि असहिष्णुतया क्लेशमनुभवन्ती आसीदियं नायिका । तदिदं प्राथमिकप्रबन्धभूते **तिरुविरुत्ता**ख्ये दिव्यप्रबन्धे द्वित्रगाथाभिः आविष्क्रियते । लोके साधारणललनानामप्येष स्वभावः द्राविडकवितासु क्षुण्णः । तादृशानि कतिपयानि उत्तुङ्गग्रन्थस्थानि द्राविडपद्यान्युदाहृत्य भट्टार्याः "भोः पण्डितप्रकाण्ड ! 'मदीयं विश्लेषासहत्वरूपं स्वभावं संश्लेषकाले परिरम्भशैथिल्यतः प्रजातेन अङ्गविकारेण स्वयं साक्षात्कृत्यापि हन्त विश्लिष्टस्स निर्घृणो भगवान्' इति तावदत्र कथ्यते ; कास्वित् अनुपपत्तिरिह" इति पप्रच्छुः । स च एतन्निशम्य समाहितमना बभूव, प्रशशंस च **भट्टपादानां** मेधाविलासम् ।

**[ भगवतो दिव्यमङ्गळविग्रहस्य सुषमा ]**

असह्यशोकसमयेऽपि **'मदीयस्य नीलबलाहकसवर्णस्य'** इति कथनेन भगवतो भव्यतातिशयः स्वदिव्यमङ्गलविग्रहसुषमया वशीकर्तृत्वं च प्रकाश्येते । स भगवान् इदानीम् अत्रागत्य मदीयां परिस्थितिम् अवेक्षेत चेदवश्यमेव तस्य मनसि निर्वेदो जायेत ; अस्या विप्रयोगस्सः सर्वथा न उचितः इत्यपि स मन्येत ; एवम् अकुर्वतः तस्य भगवतः - इत्यपि प्रथमपादार्थः सुवचः । एतादृशेऽर्थे **मदीयां परिस्थितिम्** इत्यनेन इदानीन्तन्याः स्थितेरेव विवक्षणं नानुचितमिति प्रोक्तं भवति ।

**[ भक्तानां भगवति रोषस्य क्षणभङ्गुरत्वम् ]**

निष्फलसन्देशप्रापणे नास्ति मम समुत्साहः इति नैराश्यं प्रकाश्यापि पुनः सन्देशप्रदाने यदौत्सुक्यम् अजायत, अत्र व्याख्यातारः महामतयः आचार्यवर्याः अतिशोभनम्

उदाहरणं निदर्शयन्ति । यदा नन्दनन्दनो भगवान् व्रजात् मथुरां पुरीं प्रतस्थे तदा गोप्यस्सर्वा अपि **'मथुरां प्राप्य गोविन्दः कथं गोकुलमेष्यति । नगरस्त्रीकलालापमधु श्रोत्रेण पास्यति'** ।। (वि.पु.५-१८-१४) इत्यादिकमभिधाय निर्विण्णा बभूवुः । अथ च कालान्तरे कृष्णः गोपीरनुस्मृत्य तासां पुरतः स्वयं गन्तुं चकित इव **'सन्देशैस्सामममधुरैः प्रेमगर्भैरगर्वितैः । रामेणाश्वासिता गोप्यः'** (वि.पु.४-२४-२०) इत्युक्तरीत्या अग्रजं बलरामम् प्रजिघाय व्रजं व्रजयोषितामाश्वासनाय । अथ व्रजमागतं हलायुधम् अवलोक्य काश्चन गोप्यः कृष्णकुशलविचारप्रवणाः बभूवुः । तदात्वे अपराः गोप्यः आहुः - **'अथवा किं तदालापैः क्रियन्तामपराः कथाः'** । (वि.पु.५-२४-१५) इति । एवं नाम नैस्पृह्यं प्रकाशितवत्योऽपि मध्ये कथयन्ति **'अप्यसौ मातरं द्रष्टुं सकृदप्यागमिष्यति'** इति । पुनस्तम् उपालभन्ते **'पिता माता तथा भ्राता भर्ता बन्धुजनश्च किम् । सन्त्यक्तस्तत्कृतेऽस्माभिः अकृतज्ञध्वजो हि सः'**।। (वि.पु.५-२४-१६) इति । पुनश्च स्पृहां प्रकाशयन्ति - **'तथापि कच्चिदालापमिहागमनसंश्रयम् । करोति कृष्णो वक्तव्यं भवता राम ! नानृतम्'** ।। (५-२४-१७) इति । तदिदं श्रीविष्णुपुराणे पञ्चमांशे चतुर्विंशाध्याये सुविशदम् । तदेतदत्र सुचारु निदर्शनम् । रोषकषायितहृदामपि भगवति नैराश्यं चिरमनुवर्तितुं न प्रभवति, क्षणभङ्गुरमेव स्यात् इत्युक्तं भवति ।

**[ विश्लेषासह्यत्वप्रकाशनम् ]**

इतः परं स्वस्य सत्ता न घटेतेति सन्दिश्यते इह । चिन्तयन्त्याः इव स्वस्यापि प्राणाः प्रसभम् उत्क्रामेयुरिति मन्यमाना हि पराङ्कुशनायिका एवमाचष्टे । सत्यमस्मादृशां भाग्यवशादेव मुनिवरस्यास्य जीवितमनुवर्तते इव । सहस्रगीतिरूपदिव्यसूक्तिलाभात्मकं महाभाग्यमस्मासु सङ्कल्पितं खलु सत्यसङ्कल्पेन परमपुरुषेण । 'तत्सविधे विज्ञापयत' इत्यनुक्त्वा 'विज्ञापयिष्यथ वा न वेति न जाने' इति कथनं अवसादातिशयद्योतकम् । युष्माकमितः प्रस्थानावधि जीविष्यामि वा न वाऽहमिति हार्दो भावः ।

**[ प्रतिपदार्थ ]**

**हिन्दी - हे काले क्रौञ्चपक्षियों ! जो मेरा स्वभाव देखने पर भी दयाप्रकाशनपूर्वक इतना भी ख्याल न करते हैं कि यह वियोग इस के लिए**

**अनुचित है, ऐसे मेरे नीलमेघश्याम भगवान को मैं कौनसा संदेश भेजूँ ? (अर्थात् व्यर्थ संदेश भेजने में मुझे उत्साह नहीं है।) तथापि एक वचन सुनाना चाहती हूँ कि अब से वह (नायिका) जीवित न रहेगी । मैं यह नहीं जानती कि क्या तुम उन को यह एक बात सुनाओगे या नहीं ।**

**['क्रौञ्च'शब्द से महात्माओं का संबोधन है]**

इस गाथा में काले क्रौञ्च नामक पक्षियों का संबोधन किया जाता है । कुररी नामक एक पक्षी प्रसिद्ध है । क्रौञ्च भी इसी जाति का है । द्राविड साहित्य में कहा जाता है कि यह पक्षी क्षण भरके भी वियोग का सहन नहीं कर सकता । वियोग होने पर सदा रोते रहना इस का स्वभाव है । श्रीभागवत में एक कुररीगीत भी प्रसिद्ध है । तथा च क्रौञ्च शब्द से इस पक्षी की भाँति क्षणमात्र के भी भगवद्वियोग के सहन नहीं कर सकने वाले अर्थात् ऐसे तीव्रभक्तिवाले महात्मा लोग संबोधित किये जाते हैं ।

**[भगवान का सौंदर्य और स्वभाव]**

ऐसे महान विश्लेषदु:ख के समय में भी **मेरे नीलमेघश्याम** कहनेवाली नायिका का यह भाव है कि जो भी हो, भगवान मेरे परवश हैं, और अपनी शरीरकांति से मुझे अपने वश कर लेते हैं । अथवा पहले पाद का यह भी अर्थ हो सकता है कि मेरी अब की स्थिति देखकर कृपा न करनेवाले । इस का तात्पर्य है - यदि वे भगवान अब यहाँ पधारकर मेरी दशा देखेंगे, तो अवश्य ही पछताते हुए सोचेंगे कि इसे वियोगदु:ख देना सर्वथा अनुचित है । परं तु यह जाननेवाले निर्दय वे इधर आते ही नहीं ।

**[भक्तों का भगवान पर रोष क्षणिक है]**

पहले भगवान के पास व्यर्थ संदेश भेजने में अपना अनुत्साह बताकर, फिर संदेश भेजने की चेष्टा करनेवाली नायिका के इस विलक्षण चेष्टित के हमारे आचार्य एक बहुत ही सुंदर दृष्टांत देते हैं । जब भगवान श्रीकृष्णचंद्र अक्रूर के साथ व्रज से मथुरा पधारे, तब गोपियाँ विश्लेष से बहुत दु:खी हो गयीं । कुछ दिनों बाद

भगवान को इन का स्मरण हुआ । तब उन्होंने शायद स्वयं इन से मिलने में सकुचाते हुए बलरामजी के द्वारा इन को गर्वरहित, मृदु व मनोहर संदेश भेजा । तब व्रज आये बलराम को देखकर सभी गोपियाँ उन से मिलने गयीं । कितनी ही गोपियों ने उन से श्रीकृष्ण का कुशल पूछा । परं तु कितनी ही गोपियों ने रोष से कहा - **'अथवा किं तदालापैः क्रियन्तामपराः कथाः । यस्यास्माभिर्विना तेन विनास्माकं भविष्यति'** ।। (वि.पु.५-२४-१५) (उस की बात छोडकर दूसरी कोई बात करो ; जिस का हमारे विना काम चल सकता है, उस के विना हमारा काम भी अवश्य चल सकता है ; अर्थात् अगर श्रीकृष्ण अपनी भक्त हमारी याद किये बिना रह सकते हैं, तो क्या हम उन की याद किये बिना न रह सकेंगी ? अतः निर्दय उस की बात बंद करो ।) एसे कहने के बाद वे पूछती हैं - 'हमारी बात जैसी भी हो ; क्या श्रीकृष्ण अपनी माता के दर्शन के लिए एकबार व्रज नहीं आएँगे' ? इस के बाद फिर रोष की बात चलती है - 'हमने उन के लिए अपने माता, पिता, भाई, पति और दूसरे बंधुओं को भी छोड दिया ; परं तु वे सर्वथा कृतघ्न बन बैठे हैं' । इस के बाद वे फिर अपनी आशा प्रकट करती हैं - 'अहो राम ! सत्य कहो । क्या श्रीकृष्ण फिर कभी इधर आने की बात कर रहे हैं' ? यह वृत्तांत श्रीविष्णुपुराण (५-२४) में उपवर्णित है । इस प्रकरण का यह फलितांश है भगवान के प्रति भक्तों के मनमें उत्पन्न होनेवाली निराशा (एवं तत्प्रयुक्त रोष, विरक्ति इत्यादि) लंबे समय तक टिकेगी नहीं, किं तु शीघ्र मिट जाएगी । इसी प्रकार प्रकृत में श्रीपरांकुशनायिका भी अपनी निराशा छोडकर फिर भगवान से मिलने की आशा से उन को संदेश भेजती है ।

### [ विश्लेष को असह्य कहना ]

संदेश यह है कि **'अब मेरी सत्ता न रहेगी'** । आळ्वार का यह अभिप्राय है कि चिंतयंती (चिन्तन करनेवाली) की भाँति अपना भी शरीर अब छूट जाएगा । यह बात बिलकुल सत्य है ; परं तु हमारे जैसे संसारियों के भाग्य से ही उन के जीवन का अंत नहीं हुआ । अर्थात् सत्यसंकल्प भगवान संकल्प कर चुके थे कि संसारियों के उद्धार के लिए आळ्वार के श्रीमुख से सहस्रगीति निकालना ही चाहिए । अतः कुछ समय तक आळ्वार का इस संसार में विराजना निश्चित हुआ । इस के अतिरिक्त दूसरे किसी कारण से भी उन का भूमंडल में रहना असंभव था । कहना था कि

'भगवान से यह विनती करो' । उस के बदले 'न जाने तुम यह काम करोगे या नहीं' कहना आळ्वार के सीमातीत दुःख का द्योतक है । उन का भाव है - 'न जाने, तुम्हारे यहाँ से प्रस्थान करने तक मैं जीवित रहूँगी या नहीं' ।

**नल्हित्तान् कात्तळिक्कुम् पोळिलेळुम् विनैयेर्क्के**
**नल्हत्तानाहादो नारणनै क्कण्डक्काल्**
**मल्हुनीर् प्पुनर्प्पडप्पै इरैतेर् वण्शिरुकुरुहे**
**मल्हुनीर् क्कण्णेर्कु ओर् वाशहम् कोण्डरुळाये ।। ५ ।।**

**(गाथा) - रक्षित्वा स्वयमेव सप्त भुवनान्यास्ते जगन्नायकः**
**किं मह्यं बत नैव भाति कृपया नारायणः पापतः ।**
**दृष्ट्वा तं वद सुन्दराकृतिधरे ! क्षेत्रेषु सञ्चारिणि**
**प्रीत्या त्वं कुरुकाख्यपक्षिणि वचः किञ्चित्सबाष्पां तु माम् ।। ५ ।।**

[ प्रतिपदार्थः ]

**विवरणम् - समृद्धसलिलसंभृतेषु उद्यानवनेषु अशनगवेषणपरतया स्थित भोः धवलबालबक ! अश्रुसमृद्धनयनाया मम सकाशात् सन्देशं संगृह्य नारायणसकाशे कृपया प्रापय । (अथवा) तत्सकाशे निवेद्य ततः प्रत्युक्तिं मां प्रापय । स नारायणो दृष्टश्चेत् एवं कथय । (किमिति) सप्तलोकीमपि स्वयंप्रयोजनताधिया अभिरक्षतस्तस्य नारायणस्य पापिन्याः ममैकस्याः एव रक्षणं किमहो दुश्शकमिति ।**

[ भक्तरक्षणे एव नारायणत्वप्रतिष्ठा ]

गाथायाः अस्याः हार्दम् अभिसन्धिम् आचार्याः मर्मग्राहं गृहीत्वा उपवर्णयन्ति - अद्य स्थित्वा अद्यैव वा श्वो वा परश्वो वा निर्यास्यन्त्याः मम कथा दूरे तावदास्ताम् ; शाश्वतिकस्य तस्य नारायणत्वं तावदवश्यम् अभिरक्षणीयम् ; मदेकवर्जम् अवशिष्टस्य कृत्स्नस्य जगतोऽभिरक्षणे कृतेऽपि नारायणत्वं वैकल्यमेव प्राप्नुयात् हन्त ! तथा नाम तस्य वैकल्यसंपादनश्रद्धा माभूदिति कथयत इति सन्देशसारः । ननु किं नाम नारायणत्वम् ?

नारशब्दवाच्यानां सर्वेषां चिदचिदात्मकानां वस्तूनां स्वस्मिन् अवस्थितत्वम्, स्वस्य तेषु अवस्थितत्वं च केवलं न नारायणशब्दप्रवृत्तिनिमित्तम्, अपि तु **'माता पिता भ्राता निवासः शरणं सुहृद्गतिर्नारायणः'** (सुबा.उ.उ.खं.६) इत्युपनिषदाम्नातरीत्या सर्वविधस्वानुभावेन सर्वजनसंरक्षणमेव तत् । मामिव अन्यानपि कति कति भक्तानेवम् उपेक्षत इति न जाने । एवंविधस्य नारायणत्वं कथमिव प्रतिष्ठितं भवेदिति प्रोच्यताम् इति सन्दिश्यते ।

**[भगवान् भक्तैरेव ग्रहीतुं शक्यः]**

**स नारायणो दृष्टश्चेदिति** कथनस्य अयमाशयः - **न चक्षुषा पश्यति कश्चनैनम्,** (महा.ना.उ.) **'न मांसचक्षुरभिवीक्षते तम्'** इत्याद्याम्नातप्रक्रियया चक्षुरविषयभूतस्स भगवान् **'इच्छा गृहीताभिमतोरुदेहः'** (वि.पु.६-५-८४) इत्युक्तप्रक्रियया, **'तासामाविरभूच्छौरिः स्मयमानमुखाम्बुजः । पीताम्बरधरस्स्रग्वी साक्षान्मन्मथमन्मथः'** (भाग.१०-३२-२) इत्याद्युक्तप्रकारेण च निरतिशयसौन्दर्यलावण्यनिधिदिव्यमङ्गळ-विग्रहपरिग्रहेण 'दशशतपाणिपादवदनाक्षिमुखैः अखिलैरपि निजवैश्वरूप्यविभवैः' इत्याद्युक्तवैश्वरूप्यपरिग्रहेण च मया सह संश्लिष्य इतस्सारमुपार्ज्य निष्क्रान्तः पुनरपि तदेव रूपं (न मांसचक्षुरभिवीक्षते तम् इत्याद्युक्तं) परिगृहीतवानिव । अतस्तस्य दर्शनं दुर्घटम् ; यदि स कदाचित् **'भक्त्या त्वनन्यया शक्य अहमेवं विधोऽर्जुन'!** (भ.गी.११-५४) इति स्वोक्तरीत्या भवादृशां भक्तिधनानां चक्षुर्विषयस्स्यादिति ।

**['बक' इति पण्डिता उक्ताः]**

बकसंबोधनमिह निबद्धम् ; अत्र वक्तव्याः अर्थविशेषाः प्रथमगाथाविवरणे प्रोक्ताः प्रेक्ष्याः । (बकस्य) स्वाभाविकस्यापि धावळयस्य कथनं **'मम चाप्यन्तरात्माऽयं शुद्धं वेत्ति विभीषणम्'** (रामा.यु.कां.१८-३७) इति वानरेन्द्रप्रोक्तशुद्धिविशेषपरं ध्येयम् । बालत्वोक्तिश्च 'पाण्डित्यं निर्विद्य बाल्येन तिष्ठासेत्' इत्याम्नातबालत्वद्योतिका । **समृद्धसलिलसंभृतेषूद्यानवनेष्वशनगवेषणपर**तोक्तिश्च सुसमृद्धार्थभरितशास्त्रेभ्यः नानाविधस्वादुतमार्थसङ्ग्रहणसमुत्सुकता व्यञ्जनी विभाव्या ।

**[अश्रुसंभृतनयना इति शठकोपमुनीन्द्रस्य नामान्तरम्]**

**अश्रुसंभृतनयनाया ममेति** कथनं स्वस्य तथाविधनामविशेषवत्त्वप्रकाशनाय ।
**आह्लादशीतनेत्राम्बुः पुलकीकृतगात्रवान् । सदा परगुणाविष्टो द्रष्टव्यस्सर्वदेहिभिः ।।**

(वि.त.२) इत्यादिवचनविषयभावे मुनिवरोह्ययमेव हि प्राथमिकपदम्म् अञ्चति । प्रथमप्रबन्धे **(तिरुविरुत्ते)** द्वितीयगाथायामेव हि स्वस्य प्रवहदश्रुपूरत्वम् अभ्यदधात् असौ ।

**[प्रतिपदार्थ]**

**हिन्दी - समृद्ध जलयुत सुशीतल उपवनों में शिकार की प्रतीक्षा करनेवाले हे श्वेत बालबक ! अश्रुपूर्णनयनवाली मेरी ओर से संदेश लेकर, उसे कृपया नारायण को पहुंचा दो । (अथवा उन्हे संदेश पहुंचाकर उन का प्रत्युत्तर ले आओ ।) यदि वे नारायण दिखाई देंगे तो उनसे यह बात कहो कि प्रयोजन निरपेक्ष होकर सातों लोकों का रक्षण करनेवाले नारायण बिरुदधारी को क्या अकेली मेरा रक्षण ही अशक्य है ?**

**[भक्तरक्षण ही नारायण शब्द का अर्थ है]**

हमारे आचार्य इस पद्य का निगूढ भाव जानकर इस प्रकार बताते हैं - मैं (श्री परांकुशनायिका) आज जीवित होती हुई भी कल या परसों मरनेवाली हूं ; अतः मेरी चिंता सुदूर छोड दी जाय । परंतु शाश्वत विराजनेवाले भगवान के नारायणत्व का रक्षण अवश्यकर्तव्य है । मुझ एक के सिवाय समस्तलोकगत दूसरी सारी जनता की रक्षा करने पर भी नारायणत्व अधूरा ही रह जायगा । अतः उन से कहो कि इस प्रकार अपने नारायणत्व को अपूर्ण करना अनुचित है । यह तो एक समस्या सा है । अतः इस का कुछ विवरण अपेक्षित है । साधारणतया लोग नारायणशब्द का यह अर्थ जानते हैं कि भगवान 'नार' कहलानेवाले समस्त चेतनाचेतन पदार्थो के आधार हैं ; और स्वयं उन के अंतर्यामी भी हैं । परंतु उस शब्द का यह पूरा अर्थ नहीं । **'माता पिता भ्राता निवासः शरणं सुहृत् गतिः नारायणः'** (सुबा.उ.६) इत्याद्युपनिषद के अनुसार, प्रत्येक चेतन के माता पिता आदि समस्तविध बंधु होकर सर्वदा उन की रक्षा करनेवाले ही नारायण कहलाते हैं । परंतु ऐसे होने योग्य भगवान, न जाने, मेरी (परांकुशनायिका की) भांति और भी कितने भक्तों को सता रहे हैं । अतः उन से पूछो कि ऐसे उपेक्षा करनेवाले वे कैसे नारायण बिरुदधारी हो सकेगे ।

काञ्च्यां मम दुहिता सुखिनी वर्तते...मम पुत्रः यादवाद्रिम् अधिवसति इदानीम्' इत्येवमेवं व्यवहरामः । दिव्यदेशानां नामोच्चारणं सुकृतमिति धिया नैवं व्यवहृतम् अस्माभिः । (५) गृहकार्यनिर्वर्तनाय कांश्चन किङ्करान् वेतनविश्राणनेन वयम् आद्रियामहे ; तेषु नारायणनामा कश्चित् ; केशवनामा अपरः ; गोविन्दसंज्ञश्च अन्यः । स्वकार्यार्थं तेषाम् आह्वाने प्रसक्ते हे नारायण ! रे केशव ! अये गोविन्द ! इत्याकारयामः । भगवन्नामोच्चारणं सुकृतमिति धिया तु न । (६) केचन भागवताः दिव्यदेशसेवाहेवाकेन निर्जने वने व्रजन्ति ; तेषां सर्वस्वापहाराय केचन तस्कराः अनुधावन्ति ; तदात्वे कोऽपि राजभटः यदृच्छया नलिकास्त्रपाणिः तत्र संगतोऽभूत् ग्रामान्तरजिगमिषया । चोरास्तु तम् अवेक्ष्य 'एतेषां रक्षणार्थम् आगच्छत्यसौ' इति मन्यमानाः सद्यः कान्दिशीकाः भवन्ति । दिव्यदेशसेवार्थं व्रजन्तः भागवतास्ते सुरक्षिताः प्रयान्ति । वस्तुतो राजभटः सः भागवतरक्षार्थं नोपस्थितः । रक्षा तु यादृच्छिकी समघटत । (७) कश्चन कृषिजीवी क्वचन केदारे पलाण्डुगृञ्जनाद्यभिवर्धने निरतः ; तत्र तावत् उदकसौलभ्यं नाघटत ; ततः दविष्ठे क्वचन देशे महान्तं कूपं निर्माप्य पलाण्डुक्षेत्रं प्रति महतीं जलधारां प्रवाहयति ; सा तु महानदीनिर्विशेषं प्रसर्पति पथि । केचन भागवता मरुकान्तारसधर्मणो देशात् आगच्छन्तः कुत्रापि जलकणिकामपि अलभमानाः ताम्यन्तोऽत्र संगताः धारासलिलम् अवेक्ष्य भृशं प्रसन्नाः पिपासाप्रशमनादिकम् अकुर्वत; गृञ्जनकृषिकर्तुः तस्य भागवतोपचरणम् अनिष्टमपि यदृच्छया समघटत तत् । (८) कश्चन धनिकः द्यूतक्रीडार्थं वायुसेवार्थं च स्वकीयभवनबाह्याङ्गणे महतीं वेदिकां प्रच्छायां निरमापयत् ; स हि सन्ततं न तत्र वसति । अर्थात् बहवः भागवताः अपि तत्र विश्राम्यन्ति । भागवतविश्रान्तिसौकर्यसंपादनं महत्तरं सुकृतमिति धीस्तु नासीदेव अस्य । यदृच्छया तु तत् संघटते क्रियासमभिहारेण ।

एवमेवम् उदाहर्तुम् अर्हाणि सन्ति नाम भूयांसि । एवंविधेषु स्थलेषु कर्तुरिच्छया सुकृतगन्धोऽपि नास्तीति सुगमम् । सहजकरुणया चेतनान् अङ्गीकर्तुम् अवकाशविशेषम् अवेक्षमाणः भगवान् अस्मदीयेषु दुष्कृतेष्वपि सुकृतनामधेयम् आरोपयितुं जातुचित् अवकाशम् उपलभमानः कृपां प्रसर्पयति । भूयसीषु जन्मपरम्परासु यादृच्छिकं, प्रासङ्गिकं, आनुषङ्गिकं इति व्यपदेशयोग्यान् सुकृतविशेषान् स्वयमेव अस्मासु कल्पयित्वा दयते इति वस्तुस्थितिः । एतावता तस्याः कृपायाः सहेतुकत्वाभिधानं नैव सांप्रतम् । प्रबलदण्डनार्हपातकविशेषान् खलु वयम् अनारतं सृजामः । यदाहुः श्रीवत्साङ्कमिश्राः **'यद्ब्रह्मकल्पनियतानुभवेऽप्यनाश्यं तत्किल्बिषं सृजति जन्तुरिह क्षणार्धे'**

(श्रीवैकुण्ठस्तवे - ६१) इति । **'न निन्दितं कर्म तदस्ति लोके सहस्रशो यन्न मया व्यधायि',** (स्तो.र.२३) **'अमर्यादः क्षुद्रश्चलमतिरसूयाप्रसवभूः कृतघ्नो दुर्मानी स्मरपरवशो वञ्चनपरः। नृशंसः पापिष्ठः'** (स्तो.र.६२) इत्येवमेवम् अनुसन्धातुम् उत्कटाम् आर्हन्तीम् अधिवहताम् अस्माकं कृत्येषु धीपूर्वकोऽपि सुकृतलवलेशः कश्चिदस्तीति स्यान्नाम । अनर्घां भगवत्कृपां प्रति क्षोदिष्ठस्य अस्य कर्मणः फल्गुनो हेतुत्वेन अनुसंधानं न विवेकिकृत्यम् ।। अत्र प्रतिपक्षिणः एवं प्रत्यवतिष्ठन्ते;-अत्युत्तमायाः भगवत्कृपायाः अस्मासु सदृशहेतुर्नास्तीति कथ्यतां कामम् ; तावता तस्याः अहेतुकत्वकथनं कथमिव युज्यताम् ? इति । हन्त ! लघीयानेष वादः । याचकः पण्डितो राज्ञे लिकुचफलम् अर्पयन् महत्तरं राज्यं प्रतिलेभे यदि, राज्यदानं तत् सहेतुकमिति को वा मतिमान् मन्येत ? वयं मन्यामहे एवेति चेत्, कामं मन्यध्वम् । कः प्रतिरोद्धा ।

**अवतारिका**

**हिन्दी -** पिछले दशक में आळ्वार को जो भगवदनुभव मिला, वह सत्य ही बेजोड था । सर्वशक्त भगवान भी अधिक अनुभव देने में अशक्त हैं । दूसरा कोई भी अनुभव इसके सदृश अथवा इससे अधिक नहीं हो सकता, जिसे यह चेतन कभी माँग सकेगा । अतः इतना ही माँगा जा सकता है कि यही अनुभव, विच्छेद के विना, नित्य बना रहें । परंतु यह भगवान की मर्जी की बात है । अस्तु । पूर्वचार्यों का अभिप्राय था कि प्रकृत दसवें दशक में आळ्वार, पिछले दशक में अपने अनुभूत सीमातीत आनंद को ही स्वानुभवद्वारा प्रकाशित कर रहे हैं । गाय की जुगाली इस विषय का सुंदर दृष्टांत होता है । तथाहि - गाय का यह स्वभाव है कि वह घास पत्ता इत्यादि आहार को मानव की भांति एकदम नहीं निगल लेती ; परंतु चरने के समय शीघ्रता के लिए, उस आहार को बराबर चबाए विना ही तालु अथवा पेट के ऊपर के आमाशय में रख लेती है और बाद में किसी पेड की छाया में लेट कर, उस आहार को फिर अपने मुँह में लाकर, उसे धीरे धीरे, बडे आराम के साथ चबाती है । यह क्रिया रोमंथ (अथवा जुगाली) कहलाती है । इसी प्रकार, आळ्वार ने पिछले दशक में भगवान का सुंदर अनुभव किया तो सही ; परंतु उस समय अवकाशाभाव के हेतु वे परिपूर्ण आनंद का आस्वादन नहीं कर सके । वह काम प्रकृत दशक में किया जा रहा है; अर्थात् वे पूर्वानुभव की याद करते हुए अब पूर्ण आनंद पा रहे हैं । यह हुआ पूर्वाचार्यो का निर्वाह (माने अर्थवर्णन करने का प्रकार) ।

श्री पराशरभट्टार्य स्वामीजी ने इसके साथ और एक सुंदर अर्थ का समावेश किया । तथाहि - आळ्वार ने पिछले दशक के अनुभव की वारं वार याद करते हुए अपने मन में विचार किया कि 'ओह ! मुझे यह कैसा अनुभव मिला ! अपार करुणासागर भगवान की कृपा का यह कैसा विलक्षण प्रवाह है ! क्या स्वयं भगवान भी कभी इस से अधिक कृपा कर सकेंगे ? अथवा हम उसका सहन कर सकेंगे ? न, न । अस्तु । अब मुझे उनकी यह कृपा सहसा कैसे मिली ? इसका क्या कारण है'? परंतु बहुत सोचने पर भी इस का कोई कारण दीख नहीं पडा ; अतः आळ्वार ने यह निश्चय कर लिया कि यह तो भगवान की निर्हेतुक कृपा का ही काम है । अतः वे इस दशक में (अपने आनंद के साथ) उसी निर्हेतुक कृपा का वर्णन करने लगते हैं । यह निर्वाह श्री कुरुकेशस्वामीजी की षट्सहस्त्री टीका में उपवर्णित नहीं है, किंतु पहले पहल पेरियवाच्चान्पिळ्ळै की चतुर्विंशतिसहस्त्री (चौबीस हजार) टीका और बाद में छत्तीस हजार टीका में पाया जाता है । उक्त चौबीस हजार टीका में यह एक वाक्य विराजमान है - 'प्रकृत दशक, निर्हेतुक भगवत्कृपा के विषय में श्री पराशरभट्टर स्वामीजी के अन्यादृश वाग्विलास का प्रकाशक है' । (अर्थात् भट्टर स्वामीजी इस दशक का प्रवचन करने के समय भगवान की निर्हेतुक कृपा का बडा मनोहर विवरण करते थे) । श्रीवेदांतदेशिक स्वामीजी के जमाने में सहस्रगीति की तीन टीकाएं–षट्सहस्त्री नवसहस्त्री तथा चतुर्विंशति सहस्त्री (चौबीस हजार) –प्रचलित थी । इन में से अति संक्षिप्त होने के कारण षट् सहस्त्री व नव सहस्त्री वाचन से रसिकों को पूर्ण तृप्ति नहीं होती थी । अतः चतुर्विंशति सहस्त्री (चौबीस हजार) टीका का ही उस समय विशेष आदर व प्रचार था । वेदांतदेशिक स्वामीजी ने भी इसी ग्रंथ का स्वागत व ठीक अध्ययन किया, इसमें उपदिष्ट रसमय अर्थों का ही अपने ग्रंथों में तत्र तत्र उल्लेख किया और इसी के अनुसार द्रमिडोपनिषत्तात्पर्य रत्नावली ग्रंथ रचा । इसका सूक्ष्मविवेचन करनेवाले सरलतया यह अर्थ समझ सकते हैं । यह अर्थ अन्यत्र (श्री कांची प्र.अ. स्वामीजी के दूसरे ग्रंथों में) विशद रूप से बताया गया है । अस्तु । उक्त (तात्पर्यरत्नावली में-२१) प्रकृत दशक का सारार्थ बतानेवाले पद्य में देशिकजी लिखते हैं - **'स्ववितरणमहौदार्यतुष्टोऽभ्यचष्ट'** (आळ्वार ने भगवत्कृत स्वात्मदान के हेतु उनके महौदार्य से संतुष्ट होकर कहा) ; और आगे के पद्य में, जिस में सारे पहले शतक का ही सारार्थ बताया गया है, वे प्रकृत दशक का अर्थ लिखते हैं - **'अव्याजोदारभावात्'** (तात्पर्यरत्नावल्यां-२२) (भगवान के विना कारण उदार होने से ...) ।

यद्यपि इस दशक में आळ्वार अपने प्रति भगवान की प्रदर्शित निर्हेतुक कृपा का ही वर्णन कर रहे हैं । (अर्थात् आप इतना ही कह रहे हैं कि भगवान ने मुझपर निर्हेतुक कृपा की) ; दूसरों की बात नहीं की गयी । तथापि समझना चाहिए कि सामान्यतः भगवत्कृपा का ही यह स्वभाव बताया गया है । चूँकि यह निर्हेतुक भगवत्कृपा का प्रभाव सत्संप्रदायनिष्ठों का समादृत एक महान व मुख्य अर्थ है, अतः श्रीवचनभूषण और आचार्यहृदय में प्रतिपादित रीति से यहां पर इसका संक्षिप्त विवेचन करेंगे । यह विचारणीय अंश है–भगवान जो हमारे जैसे चेतनों पर कृपा करते हैं, वह क्या हमारे सद्गुण व सच्चरित्र देख कर करते हैं (जब कि कृपा सहेतुक सिद्ध होगी) ; अथवा क्या हमारे गुणदोषों की परवाह नहीं करते, स्वत एव करते हैं (जब कि वह निर्हेतुक होगी)? दूसरों का कहना है कि 'यदि भगवान निर्हेतुक (माने विना कारण ही) किसी व्यक्ति पर कृपा करेंगे तो उन्हें सब पर यह करनी पडेगी ; अर्थात् संसार में रहनेवाले सभी मानवों को उन के कृपापात्र होने चाहिए । परं तु हम प्रत्यक्षतः देख रहे हैं कि इस विशाल प्रपंच में कभी किसी एक व्यक्ति पर उन की कृपा बहती है ; दूसरे सभी कृपा के अविषय ही रह जाते हैं' । अतः कहना पडेगा कि चेतन की किसी प्रकार की विशेषता देख कर ही भगवान उस पर कृपा करते हैं । अत एव शास्त्रों में भगवत्कृपा प्राप्त करने के अनेक उपाय बताये गये हैं । यदि वह कृपा विना कारण ही मिले, तो उसे प्राप्त करने के लिए हमें प्रयत्न करने की आवश्यकता कौन-सी है ? अतः उसे सहेतुक कहना ही शास्त्र व युक्ति के अनुगुण है ।

अब इस का सारभूत समाधान बताएँगे । भगवान की कृपा एक अमूल्य वस्तु है । हमारा स्वभाव तो अपराध ही करते रहना है । ऐसे हमारे पास वह श्रेष्ठ वस्तु पाने के योग्य कौन-सा गुण हो सकता है ? अथवा कदाचित् ऐसी कोई वस्तु होगी जिसे किसी तरह गुण कहना शक्य हो । शास्त्रज्ञ ऐसे ही आठ एक गुण बताते हैं । उनका अब विवरण करेंगे । (१) सर्वदा प्राणिहिंसा करने में ही निरत हम ने कदाचित् दूसरे अनेक प्राणियों के साथ अचानक किसी भगवद्भागवतविरोधी का भी वध किया होगा । यह तो स्पष्ट है कि प्राणिहिंसा करना बडा पाप है ; किंतु भगवद्भागवत शत्रु का वध करना पुण्य है । परंतु हम ने इसे सुकृत मान कर, अथवा सुकृत का अनुष्ठान करने के संकल्प से यह काम नहीं किया । प्राणिहिंसा करने के लिए ही शस्त्र का प्रयोग करनेवाले हम ने अकस्मात् दुष्ट का भी संहार कर दिया । (२) हम किसी वेश्या में अनुरक्त

रहते होंगे ; वह तो सदा भगवान के मंदिर में गान, नर्तन इत्यादि सेवा करती है ; अतः उसे देखने के लिए हमें भी वारंवार मंदिर जाना पडता है ; भगवान के दर्शन भी करने पडते हैं । यह तो बात ठीक है कि मंदिर जाना और भगवान के दर्शन करना सत्कर्म हैं ; परंतु हम ने मंदिर जाना अथवा भगवान के दर्शन करने नहीं चाहा ; वेश्यालोलुप होकर इधर उधर भटकनेवाले हमें अकस्मात् मंदिर जाने का भी अवसर प्राप्त हुआ । (३) हमारे खेत में कोई गाय सस्य चरती होगी, जिसे मारने के लिए हम हाथ में डंडा लेकर दौडते हैं । वह गाय भी हमें देखकर डरती हुई भागती है और पासमें विराजमान किसी भगवन्मंदिर की परिक्रमा करती है । गाय के पीछे पीछे दौडनेवाले हम भी वह परिक्रमा कर लेते हैं । हम ने इसका ख्याल तक नहीं किया कि हम मंदिर की परिक्रमा कर रहे हैं ; परंतु गाय खेदनेवाले हमें वह सुकृत मिल गया । (४) संसारी हम अपने पुत्रों व पुत्रियों का नाना देशों में परिणय करते हैं, जिनमें श्रीरंग, श्रीवेंकटाद्रि, श्रीकांची, श्रीयादवाद्रि इत्यादि दिव्यदेश भी अंतर्गत होते हैं । पीछे हम कभी कभी अपनी संतान से अथवा संबन्धियों से मिलने के लिए वहाँ जाते हैं और ऐसी बातें करते हैं कि 'हम कल श्रीरंग जायंगे ; हम श्रीवेंकटाद्रि जाकर आये ; हमारी पुत्री श्रीकांची में रहती है ; हमारा पुत्र श्रीयादवाद्रि में निवास करता है' इत्यादि । हमें दिव्यदेशों का नामोच्चारण अथवा उनकी यात्रा करने का बिलकुल विचार नहीं रहता ; तथापि लौकिक वार्तालाप अथवा कामकाजों के बीच में यह भी सुकृत हो जाता है । (५) अथवा धनवान होने के कारण हम अपनी सेवा करने के लिए अनेक नौकर चाकर रखते हैं । उन में किसी का नाम नारायण, दूसरे का गोविंद, और तीसरे का केशव हो सकता है। उनको बुलाने की भावना से हम वारंवार पुकारते हैं कि 'हे केशव' ! 'हे गोविंद' ! 'हे नारायण' इत्यादि । भगवन्नामोच्चारण करने की हमारी चिंता तक नहीं रही । (६) अथवा कितने ही भगवद्भक्त जन दिव्यदेशों की यात्रा करते हुए किसी निर्जन वन से निकलते हैं । वहाँ दो चार चोर मिल कर उन भक्तों को लूटने की राह देख रहे हैं । उतने में शस्त्रधारी एक राजकर्मचारी उसी रास्ते से निकलता है जिसे देख कर चोर समझते हैं कि यह इन यात्रियों की सुरक्षा करने के लिए आया है; और वहां से भाग जाते हैं ; अर्थात् उस के निमित्त भक्तों की रक्षा हुई । उन भक्तों तथा कर्मचारी को इस रहस्य का पता भी न लगा । वे अपने अपने रास्ते चले गये । (७) कोई किसान अपने खेत में प्याज, लहसुन इत्यादि उपजाना चाहता हुआ, उधर पानी का अभाव होने से, दूरस्थित कुँए से निकलवा कर

नहरों द्वारा प्रकृत खेत तक पानी बहाता है । दिव्यदेशयात्रा करते दूर से चलकर आनेवाले थके व प्यासे कतिपय भक्त जन, इधर उधर पानी ढूंढते हुए यह नहर देखकर, उस में अपने हाथ पग मुँह धो कर, पानी पीकर प्रसन्न होते हैं । प्याज रोपनेवाले किसान को इस बात का पता भी न लगता कि ये भक्तजन मेरे पानी का उपयोग कर रहे हैं । यदि उसे इसका पता लगता, तो शायद वह उन्हें अपना पानी छूने तक नहीं देता । तथापि अकस्मात् उस से भक्तों की यह सेवा बन गयी । (८) कोई धनिक जुआ खेलना, हवा खाना इत्यादि काम के लिए अपने घर के बाहर विशाल व सुंदर ओरी बनवाकर, दिन भर और आधी रात तक अपने मित्रों के साथ उधर ही रहता है और बाद में घर के अंदर जाकर आराम करता है । उसके बाद कितने ही भक्त जन इधर उधर दिव्यदेशों की यात्रा करते हुए वह गाँव पहुंच कर उस ओरी में विश्राम कर लेते हैं । गृहस्वामी ने इन के लिए वह ओरी नहीं बनवायी ; उसे इस बात का पता भी नहीं चलता कि मेरी ओरी में यात्री लोग आराम करते हैं । परंतु अचानक ही उस को वारंवार उक्त प्रकार उन की सुविधा करने का अवकाश मिला ।

ऐसे और भी अनेक दृष्टांत दिये जा सकते हैं, जहां कर्ता की इच्छा अथवा ज्ञान के भी विना उस से सत्कर्म अनुष्ठित किये जाते हैं । परंतु स्वभावतः दयामय, और अत एव पापी चेतनों का अंगीकार करने की राह देखते रहनेवाले भगवान, उन के उक्त कार्यों को ही, (जिन में कितने ही स्पष्टरूप से पाप हैं ;) पुण्य का नाम देकर कहते हैं कि 'तुम ने मेरे क्षेत्रों के अथवा मेरे नामों का संकीर्तन किया, मेरे भक्तों की सेवा अथवा रक्षा की' और उन पर कृपा करते हैं । उस प्रकार हमारे एक जन्म में नहीं, किंतु अनेक जन्मपरंपराओं में यादृच्छिक (अकस्मात् होनेवाले), प्रासंगिक (दूसरे काम करने के प्रसंग में होनेवाले), आनुषंगिक (दूसरे काम के साथ किये जानेवाले) इत्यादि पुण्यों को हमारे सिर पर लाद कर, उन के निमित्त भगवान हमारा उद्धार कर देते हैं । इतने मात्र से उनकी कृपा को सहेतुक बतलाना कैसे उचित होगा ?

इस पर लोग फिर कह उठेंगे कि 'यह तो पापियों की बात हुई ; परंतु लोक में ऐसे पुण्यवान भी बहुत होते हैं जो भगवान की कृपा पाने के लिए नानाविध सत्कर्म करते हैं । उन के बारे में कृपा सहेतुक ही' ठहरेगी । 'यह भी बात ठीक नहीं है । यद्यपि हम इस बात का इनकार नहीं करेंगे कि हमारे जैसा पापी भी कदाचित् कोई सत्कर्म करता होगा और विशेष पुण्यवान जन भी इस संसार में कोई कोई रहता है ।

तथापि हमारे अनंत पापों के सामने यह पुण्य कौनसी गिनती में आएगा ? श्री यामुनाचार्य स्वामीजी स्तोत्ररत्न में कहते हैं कि '**न निन्दितं कर्म तदस्ति लोके सहस्रशो यन्न मया व्यधायि**' (२३) (अर्थात् इस संसार में (अथवा धर्मशास्त्रग्रंथों में) ऐसा कोई भी पाप बाकी नहीं रह गया जिसे मैं ने हजार बार नहीं किया हो ।) श्री कूरेश स्वामीजी कहते हैं कि **'यद्ब्रह्मकल्पनियुतानुभवेऽप्यनाश्यं तत् किल्बिषं सृजति जन्तुरिह क्षणार्धे'।** (श्रीवैकुण्ठस्तवे-६१) अर्थात् पलभर में मानव इतना पाप करता है, जिसका फल अनेक कल्पोंतक अनुभव करने पर भी समाप्त नहीं होगा।) जब ज्ञानियों के अग्रेसर इन आचार्यों का यह उद्गार' ठहरा, तब हमारे जैसे अज्ञों के बारे में कहना ही क्या ? सारभूत वार्ता यह है कि भगवान की कृपा ऐसी एक अनमोल वस्तु है जिस के सदृश कोई भी पुण्य हम से नहीं कभी पाप नहीं किया, किंतु निरंतर भगवद्भजन ही किया । तथापि उसके पिछले असंख्य जन्मों में किये हुए पापों के सामने इस एक जन्म का पुण्य गिनती में नहीं आ सकेगा । भगवान की कृपा तो सब से बडी वस्तु है । ऐसी अमूल्य वस्तु को, अपने अत्यल्प पुण्य के साथ तोलकर, उस का फल बताना, उस कृपा की अवहेलना है । अतः उसे निर्हेतुक बताना ही युक्तियुक्त है ।

इस पर भी लोग यह प्रश्न करेंगे कि 'यह तो स्वीकार्य है कि हमारे पास भगवत्कृपा के सदृश कोई पुण्य नहीं है । इतने मात्र से उसे एकदम निर्हेतुक कह डालना कैसे उचित होगा' ? यह आक्षेप बिलकुल निस्सार है । उपाय उसे कहते हैं जो फल के सदृश होता है । जब फल के अनुरूप न हो उसे उपाय कहना लोक व शास्त्र व्यवहार के विरुद्ध है । कोई गरीब ब्राह्मण किसी राजा के पास जाकर, एक नींबू की भेंट कर और स्तुति कर, यदि उस से विशाल जागीर पा लें, तब कौन सा विवेकी कहेगा कि पंडित जी ने नींबू देकर उस के बदले में जागीर पायी ? प्रशंसा तो राजा के औदार्य की होगी, न कि नींबू की । यदि कोई ऐसा आग्रह कर बैठे कि हम नींबू को जागीर का उपाय ही मानेंगे, तो बेशक मान ले ; उन को कौन रोकेगा ? कोई नहीं– इत्यलम् ।।

**पोरुमा नीळ्पडै आळि शङ्गत्तोडु**
**तिरुमा नीळ् कळल् एळुलहुम् तोळ**
**ओरुमाणिक्कुरळाहि निमिर्न्द**
**अक्करु माणिक्कम् एन्कण्णुळदाहुमे ।। १ ।।**

**(गाथा) - दिव्यायुधात्मकसुचक्रसुशङ्खधारी**
**श्रीमत्पदाम्बुजयुगं जगतां सुसेव्यम् ।**
**कर्तुं निजं किल विलक्षणवामनात्मा**
**संवृद्धनीलमणिरस्ति ममाक्षियुग्मे ।। १ ।।**

**[प्रतिपदार्थः]**

**विवरणम् - स्पर्धोन्मुखदिव्यायुधवरेण्यसुदर्शनपाञ्चजन्यधारी सन् सकललोकाभिवन्दितचरणारविन्दश्च सन् वामनब्रह्मचारिवर्ष्मणा विक्रान्तलोको नीलमणिनिभो भगवान् स्वदिव्यवपुस्सुषमां मम चक्षुर्गोचरतामनैषीत् ।।**

**[वामनावतारवैशिष्ट्यम्]**

दशकस्यास्य यत्प्रमेयमवधारितम् अवतारिकायां तदस्यां गाथायां सारसंक्षेपरूपतः प्रतिपाद्यते । यायजूको महाबलिः, तावत् लक्ष्मीपतिः भगवान् स्वकीयदिव्यसौन्दर्यलावण्य - प्रकाशकस्सन् स्वस्य पुरतः समायास्यति इति स्वप्नेऽपि न मेने । **'कौपीनं कटिसूत्रसीम्नि घटयन् मौञ्जीमभिव्यञ्जयन् कृत्तिं कृष्णमृगस्य वक्षसि वहन्नाषाढमंसेऽर्पयन् । स्वाध्यायस्वरसम्पदा परिषदां प्रीतिं समुत्पादयन् याञ्चायै बलियज्ञवाटनिकटं प्राप्तो वटुः पातु वः'** ।। इत्युपश्लोकितरीत्या परमविलक्षणदिव्यमूर्तिधारी यथा हि अचिन्तितमेव तस्य अग्रतः विरेजे, एवमेव हि केवलम् अहेतुककृपया ममापि पुरतस्तिष्ठति परमशोभनदिव्यमूर्तिप्रदर्शको भवन्–इत्युक्तं भवति ।

**स्पर्धोन्मुखदिव्यायुधधारी सन् -** महाबलियज्ञवाटोपसर्पणसमये यद्यपि सुदर्शनपाञ्चजन्यधारणं नासीत् भगवतः, तथाऽपि जगद्विक्रान्तिसमये तद्धारणम् आसीत् इति तत्र तत्र अनुसंदधते दिव्यसूरयः । दिव्यायुधयोः तयोः स्पर्धोन्मुखत्वविशेषणं द्वेधा व्याचक्षते आचार्यवर्याः - जगद्विक्रमणकाले प्रतिरोधप्रवृत्तानां नमुचिप्रभृतीनां विषये स्पर्धा - इति सर्वसुगमोऽयमर्थः । अथ द्वितोयोऽर्थस्तु - दिव्यायुधयोः अनयोः मिथो बद्धस्पर्धत्वं मङ्गलाशासनपरताप्रयुक्तम्। शृङ्गिबेरपुरसन्निकर्षे रामसीतामिथुने शयाने सति महता प्रेम्णा अङ्गरक्षके सौमित्रौ अपि अतिशङ्का गुहस्य, तस्मिन्नपि अतिशङ्का तत्परिकरस्य इत्ययमर्थः श्रीरामायणारूढः । पश्चादागतभरतसकाशे तदिदं गुहो वक्ति स्वयमेव - **'नियम्य पृष्ठे तु तलाङ्गुलित्रवान् शरैस्सुपूर्णामिषुधिं परंतपः । महद्धनुस्सज्यमुपोह्य लक्ष्मणो**

**निशामतिष्ठत्परितोऽस्य केवलम् ।। ततस्त्वहं चोत्तमचापबाणभृत् स्थितोऽभवं तत्र स यत्र लक्ष्मणः । अतन्द्रिभिर्ज्ञातिभिरात्तकार्मुकैर्महेन्द्रकल्पं परिपालयंस्तदा' ।।** (रामा.अयो.कां.८७-२२,२३) इति। श्लोकयोः अनयोः अर्थं अस्मत्पूर्वाचार्यव्यतिरिक्ता नैव जानते, न चापि ज्ञातुं प्रभवन्ति । मङ्गलाशासनप्रावण्यमूलभूतायाः अतिशङ्कायाः खलु कार्यमेतत् । एवं सुदर्शने पाञ्चजन्यस्य अतिशङ्का, पाञ्चजन्ये सुदर्शनस्य अतिशङ्का । तथा चोक्तं (श्रीगुणरत्नकोशे-२४) भट्टपादैः - **'स्नेहादस्थानरक्षाव्यसनिभिरभयं शार्ङ्गचक्रासिमुख्यैः'** इत्यादि । सर्वथाऽपि अपायशङ्कागन्धावकाशानास्पदे परमपदे वार्ता यदीदृशी, आसुरप्रकृतिमेदुरे तामसमण्डलेऽस्मिन् किमु वक्तव्यम् ? अत एव **स्पर्धोन्मुखे**ति विशेषणस्य द्वितीयोऽयमर्थः सुघटितः । पूर्वाचार्याः तावदिममर्थम् अनुगृह्य, अस्मिन्नर्थे रसज्ञा विरला इति धिया प्राथमिकार्थे सांगत्यातिशयमाहुः ।।

### [प्रतिपदार्थ]

**हिन्दी - स्पर्धा करनेवाले दिव्यायुध शंखचक्रों को धारण कर, समस्तलोकाभिवंदित श्रेष्ठ चरणारविंदवाले विलक्षण वामन ब्रह्मचारी बनकर, बाद में बढकर लोकों को नापनेवाले नीलमणिसदृश भगवान ने अपने दिव्यमंगल विग्रह की शोभा को मेरे नेत्रों का गोचर बना दिया ।।**

### [वामनावतार का वैशिष्ट्य]

अवतारिका में इस दशक का जो प्रमेय (माने प्रतिपाद्य वस्तु) बतलाया गया, वह इस पद्य में संक्षेपतः उपवर्णित है । यज्ञ करते हुए महाबलि की सपने में भी कल्पना न रही कि भगवान् अपने दिव्यमंगलविग्रह की शोभा दिखाते हुए उस के यहाँ पधारनेवाले हैं । तथापि भगवान कौपीन, कटिसूत्र, मौञ्जी, पलाशदंड, मृगचर्म आदियों से सजाये हुए, वेदपाठ करते हुए, सदस्यों के मनों का अपहरण करने में समर्थ दिव्यवामन रूप को धारण कर अचानक ही उस के सामने प्रकट हो गये न ? अब आळवार कहते हैं कि ठीक इसी प्रकार भगवान अपनी निर्हेतुक कृपा से मुझे अपने परमशोभन दिव्यविग्रह के दर्शन देते हुए मेरे सामने विराजमान हैं ।

**स्पर्धा करनेवाले दिव्यायुधों को धारण कर** । यद्यपि वामनवेषधारी भगवान ने शंख चक्रों का धारण नहीं किया । तथापि दिव्यसूरियों का अनुसंधान है कि आगे

के त्रिविक्रम रूप में उनका धारण किया गया था । उसी का वर्णन यहाँ पर भी किया गया । शंखचक्रों को स्पर्धा करने वाले कहने का तात्पर्य आचार्यों से दो प्रकार उपवर्णित हैं । सर्वसुगम सरल प्रकार यह है कि भगवान के लोक नापने के समय उन को रोकने की चेष्टा करनेवाले नमुचि इत्यादि दुष्टदानवों के साथ भगवान के दिव्यायुध स्पर्धा करने लगे । दूसरा प्रकार तो यह है कि ये दिव्यायुध, भगवान के मंगलाशासन करने में निरत होने के कारण, आपस में ही स्पर्धा करते हैं । अत्यंत प्रेमपरवश भक्तों का यह स्वभाव हैं कि वे कभी कभी आपस में ही अविश्वास करते हैं । इस विषय का एक बडा सुंदर दृष्टांत श्रीरामायण में मिलता है । तथाहि - वनवास के लिए अयोध्या से प्रस्थित श्रीराम, लक्ष्मण और जानकी जब शृंगिबेर पुर पहुंचे, तब रात का समय था । गुहदेव ने उनका स्वागत व सत्कार किया । उसे स्वीकार कर, श्रीरामचंद्रजी सीतादेवी के साथ लक्ष्मण-विरचित पर्णशय्या पर सो गये । लक्ष्मण जी स्वयं शयन किये विना, अत्यंत प्रेम से दिव्यदंपतियों की सुरक्षा करने के लिए हाथ में धनुर्बाण उठाकर चौकीदार की भांति चारों ओर घूमने लगे । यह देखकर गुहदेव ने सोचा कि 'शायद यह लक्ष्मण श्रीरामचंद्रजी को दुःख पहुंचाने की राह देख रहा है' ; और इस कल्पित आपत्ति से प्रभुको बचाने की इच्छा से वह स्वयं हाथ में आयुध लेकर लक्ष्मणजी के पीछे पड गया । गुहदेव के नौकरों ने शस्त्रधारी इन दोनों को देखा और सोचा कि 'ये दोनों मिलकर कुछ अनुचित काम करने का विचार कर रहे हैं । इनसे प्रभु को बचाना हमारा कर्तव्य है' । अतः वे भी हाथ में धनुर्बाण उठाकर रात भर जागृत व सावधान रहे । भरतजी के साथ वार्तालाप करते हुए स्वयं गुहदेव ने कहा - **'नियम्य पृष्ठे तु तलाङ्गुलित्रवान् शरैस्सुपूर्णामिषुधिं परंतपः । महद्धनुस्सज्यमुपोह्य लक्ष्मणो निशामतिष्ठत्परितोऽस्य केवलम् ।। ततस्त्वहं चोत्तमचापबाणधृत् स्थितोऽभवं तत्र स यत्र लक्ष्मणः । अतन्द्रिभिर्ज्ञातिभिरात्तकार्मुकैः महेन्द्रकल्पं परिपालयंस्तदा' ।।** (रामा.अयो.कां.८७-२२,२३) इन पद्यों का यह अर्थ है - लक्ष्मण जी हाथ पर हस्तत्राण धरकर, पीठपर बाणपूर्ण तरकस लगाकर, हाथ में बडे धनुष को तैयार उठाकर, श्रीरामचंद्र जी के पास ही खडे थे । मैं भी श्रेष्ठ धनुष व बाण धरकर लक्ष्मण के रहने के उसी स्थान पर खडा था । मेरे बंधु लोग भी धनुष उठाकर महेंद्र के सदृश प्रभु का परिपालन करते हुए सचेत ही साथ में रह गये । 'दूसरे साधारण विद्वान इन पद्यों में गुहदेव की अथवा उन के परिजनों की अतिशंका की गंध तक नहीं सूंघ सकते । परंतु मर्मज्ञ हमारे पूर्वाचार्य, वाल्मीकिप्रयुक्त

शब्दों का विलक्षण मिलाप, प्रेमियों का स्वभाव इत्यादियों का ठीक विवेचन कर यह निश्चय कर देते हैं कि इन पद्यों में गुह और इनके परिजनों के विलक्षण प्रेमान्ध्य का ही वर्णन किया गया हैं । यह तो स्पष्ट है कि गुहदेव ने भरतजी पर शंका की । अतः लक्ष्मण जी के पर भी शंका करना उसके लिए कोई बडी बात नहीं ।

तथाच यहाँ ठीक कहा गया कि अत्यंत प्रेम-परवश होने के कारण भगवान के शंखचक्र एक दूसरे से अविश्वास करते हैं । अत एव श्री पराशर भट्टार्य स्वामीजी ने परमपदनिवासी नित्यसूरियों का वर्णन करते हुए, श्रीगुणरत्नकोश में - २४ कहा कि **'स्नेहादस्थानरक्षाव्यसनिभिरभयं शार्ङ्गचक्रासिमुख्यैः'** (परमपद इस लिए निर्भय है कि वहां पर शंख चक्र खड्ग धनुष इत्यादि दिव्यायुध विराजमान हैं, जो अस्थाने (माने जहां जब डरने का कारण नहीं है, वहां भी) डरते हुए सदा भगवान का रक्षण करने को तैयार रहते हैं ।) जब निडर परमपद की यह बात हुई, फिर समस्त दोषाकर इस भूमंडल के बारे में हम क्या कह सकते हैं ? अतः शंखचक्रों को कदाचित् आपस में स्पर्धा करना शक्य ही है । हमारे आचार्यों ने इस अर्थ का वर्णन करने के बाद शायद सोचा कि इस अर्थ का रस समझनेवाले मिलना कठिन है । इसलिए उक्त पहले अर्थ को ही उचिततर बता दिया ।।

**कण्णुळ्ळे निर्कुम् कादन्मैयाल् तोळिल्**
**एण्णिलुम् वरुम् एन्निनि वेण्डुवम्**
**मण्णुम् नीरुम् एरियु नल्वायुवुम्**
**विण्णुमाय् विरियुम् एम्बिरानैये ।। २ ।।**

**(गाथा) - यः पञ्चभूतजगदात्मक एव नाथ-**
**स्तं प्राप्य भक्तिभरिता यदि सोऽस्ति दृश्यः ।**
**सञ्चिन्तयन्ति यदि तं स तदाऽपि वश्य-**
**स्स्याद्भक्तियुक्तमनसां ! किमितोऽस्ति कृत्यम् ? ।। २ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् - पृथिवीसलिलतेजोमरुद्वियदादिसकलजगदात्मना विस्तृतो भगवान् परमभक्तियुक्ततया नमस्यतां सदैव चक्षुषोः पुरतोऽवतिष्ठेत । चिन्तनमात्रेऽपि समुपस्थितस्स्यात् । किमपेक्षितमितोऽधिकम् ।।**

[गजेन्द्रमोक्षवर्णनम्]

परिगणनायाः परमभक्त्याश्च अविशेषेण संनिदधीत भगवानिति कथ्यतेऽत्र । मूले चिन्तनमात्रेऽपि इति यदस्ति तत् द्राविडवाङ्मर्यादया बहुधाऽर्थान् अभिधातुमलम् । चिन्तामात्रे, व्यवहरणमात्रे, परिगणनामात्रे समुपस्थितो भवति भगवानिति । **'परमापदमापन्नो मनसाऽचिन्तयद्धरिम्'** (वि.ध.६८) इत्युक्तरीत्या ग्राहग्रस्तः गजेन्द्रो यदा मनसा केवलम् अचिन्तयत् तदा **'करिप्रवरबृंहिते भगवतस्त्वरायै नमः'** (श्रीरङ्गराजस्तवे २-५७) इति वक्तुं योग्यतया सरभसम् उपाययौ हि सरसस्तीरम् ; तथा नाम समुपेयात् । **व्यवहारमात्रे -** मातृघातुकोऽपि पुमान् मातुस्ताडनेन हस्तव्यथायां जातायां 'अम्ब' ! इति वदति खल्ववशः । एवम् ईश्वरसद्भावम् अनङ्गीकुर्वन्नपि जनो घटपटकुड्यकुसूलादिपदानां मध्ये ईश्वरपदमपि कदाचित् व्यवहरति ननु ; तदात्वे सोऽयं मत्सद्भावम् ऊरीकृतवानहो ! इति प्रहृष्यन् समुपस्थितो भवति । **परिगणनामात्रे -** एकं द्वे त्रीणि चत्वारीति संख्यातुमुपक्रम्य चतुर्विंशतिः, पञ्चविंशतिः षड्विंशतिः...इति संख्याने क्रियमाणे 'अचित्तत्वानि चतुर्विंशतिः, चेतनः पञ्चविंशः, परमचेतनोऽहमेव ननु षड्विंशः' इति वदन् उपस्थितो भवति । भगवतः उपस्थितिर्नाम केषुचित् साक्षादेव ; कतिपयेषु रक्ष्यत्वेन अभिमतिरूपा । परमभक्तिरूपसमुत्तुङ्गफलस्य अङ्कुरावस्थायां गणनीयम् अद्वेषमाभिमुख्यं च वहतो जनानिव एवंविधानपि स्वकीयाभिमुख्यपात्रतां नयति इति प्रतिपत्तव्यम् । **किमपेक्षितमितोऽधिकम् ? -** अल्पीयसोऽवकाशस्य लाभेऽपि प्रहृष्यति भगवानिति ज्ञातवताम् अस्माकं नैर्भर्ये का नाम चिन्ता इत्युक्तं भवति । **पृथिवीसलिले**त्यादिना भगवतस्सर्वशरीरित्वकथनेन 'शरीरी स्वशरीराणां विषये एवमभिमुखो भवतीति किमत्र चित्रम्' ! इत्युक्तं भवति ।।

[प्रतिपदार्थः]

**हिन्दी - पृथिवी, जल, अग्नि, वायु और आकाशरूप समस्त जगत के रूप में विस्तृत होनेवाले भगवान, परमभक्ति के साथ नमस्कार करनेवाले भक्तों के**

**नेत्रों के सामने सदा प्रकट होते हैं । चिंतन करने मात्र से वे उपस्थित होनेवाले हैं । इस से भी बढकर हम और क्या चाह सकते हैं ?**

**[गजेन्द्रमोक्ष का वर्णन]**

इस गाथा में आळ्वार कहते हैं कि परमभक्ति की भांति गिनती करने पर भी भगवान प्रकट होते हैं । मूलगाथास्थ **एण्णिलुम् वरुम्** शब्द के अनेक अर्थ होते हैं - केवल चिंतन करने पर, केवल व्यवहार करनेपर अथवा केवल गिनती करने पर भगवान प्रकट होते हैं । गजेंद्रमोक्ष प्रकरण में बताया गया कि **'परमापदमापन्नो मनसाऽचिन्तयद्धरिम्'** (वि.ध.६८) (अत्यंत दु:खी गजराज ने अपने मन में भगवान का चिंतन किया) और उसी समय गरुडारूढ भगवान अतिशीघ्र उस के सामने प्रकट हुए । इसी प्रकार चिंता करने वाले दूसरों के सामने भी वे प्रकट होंगे । केवल व्यवहार करने पर कहने का यह अर्थ है कि भगवान का नाममात्र लेने पर भी वे प्रकट होते हैं । कोई अपनी माता पर रुष्ट होकर उसे हाथसे मारना लगता है; इससे जब उसका हाथ दुखता है, तब उसके मुँह से यह उद्गार निकलता है कि 'हा ! माँ !' इसी प्रकार, ईश्वर का इनकार ही करनेवाला भी मानव कभी, 'हा राम' ! कहते भगवान का नाम लेता है । यह सुनकर भगवान सोचते हैं कि 'यह मानव मुझ को मानता है' और उस के सामने प्रकट होते हैं । गिनती करने पर कहने का यह तात्पर्य है - कोई मानव किन्हीं वस्तुओं को गिनते हुए, 'एक, दो, तीन,....चौबीस, पच्चीस, छब्बीस....' इत्यादि कहता है । तब भगवान सोचते हैं कि 'यह मानव तत्वों की गिनती कर रहा है। चौबीस अचित्तत्व हुए ; पच्चीसवाँ तो चेतन हुआ और छब्बीसवाँ तत्व मैं हूं ; इस प्रकार यह मेरा अनुसंधान कर रहा है' और उस के सामने प्रकट होते हैं । इस प्रकरण में प्रकट होने का अर्थ, उस व्यक्ति को प्रत्यक्ष दर्शन देना हो सकता है; अथवा उस की रक्षा करने का संकल्प करना हो सकता है। तथा च इस प्रकरण का यह तात्पर्य समझ लेना चाहिए कि भगवान परमभक्ति रूप महाफल की अंकुरदशा कहलानेवाली अद्वेष, आभिमुख्य इत्यादि दशाओं में रहनेवालों की भांति ऐसे (माने पूर्वोक्त चिंतन इत्यादि) करनेवाले लोगों के विषय में भी अभिमुख होते हैं । **इस से भी बढकर** इत्यादि । जब भगवान का यह स्वभाव अवगत हुआ कि वे अत्यल्प अवकाश पाने पर भी हृष्ट होते हैं, फिर हमें अपनी श्रेय:प्राप्ति के बारे में शंका करने की आवश्यकता कौन-सी है ? पृथिवी, जल इत्यादि

से भगवान को सर्वशरीरी कहने का यह तात्पर्य है कि 'शरीरी भगवान के अपने शरीरभूत जीवों के विषय में इस प्रकार अभिमुख होने में कोई आश्चर्य नहीं है' ।।

**एम्बिरानै एन्दै तन्दै तन्दैक्कुम्**
**तम्बिरानै तण् तामरैक्कण्णनै**
**कोम्बरावु नुण्णेरिडै मार्वनै**
**एम्बिरानैत्तोळाय् मडनेञ्जमे ।। ३ ।।**

**(गाथा) -** **हे ! भव्य ! मानस ! भजाद्य मम प्रभुं तं**
**नाथं च मत्पितृपितामहतत्पितॄणाम् ।**
**पद्माक्षमेव मयि दिव्यकटाक्षयुक्तं**
**लक्ष्मीञ्च वक्षसि दधानमुदात्तरूपाम् ।। ३ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् -** अयि मम विधेय हृदय ! **मन्नाथं पारम्पर्येण मत्कुलनाथं शिशिरकमलसदृशनयनम् वल्लीजैत्रवलग्नशालिलक्ष्मीसमाश्लिष्टवक्षसं मत्प्रभुं प्रणम तावत्** ।।

भगवतो विलक्षणस्वभावानुसन्धानं हि कृतम् अधस्ताद्गाथाद्वितये ; तेन च हृदयमतितराम् आर्द्रमासीत् मुनिवरस्य । अथ तूष्णीम् अवस्थातुं कथं नु शक्येत ? स्वरूपानुरूपवृत्तिर्हि अवर्जनीया भवति; अत एव स्वहृदयं प्रेरयति महोपकारकमिमं भगवन्तं प्रणमतादिति । **मन्नाथम् पारम्पर्येण मत्कुलनाथम्** इत्याम्रेडनम् हृदयगतायाः आर्द्रतायाः कार्यम् । इमां सूक्तिम् अनुसृत्यैव भगवान् भाष्यकारः श्री वैकुण्ठगद्ये **'भगवन्तं नारायणं मम कुलनाथं मम कुलदैवतं मम कुलधनं'** इत्यनुसंदधे । मन्नाथम् इत्यादिस्तुतिवचनवैलक्षण्यम् अवहितवता भगवता 'एवं नाम स्तुवन् विलक्षणः पुमान् को नाम संसारमण्डलेऽस्मिन्'! इति विष्फारितेक्षणेन वीक्षितः मुनिवरः तादृशकटाक्षवीक्षण-सौवादवम् (माधुर्यं) अनुभवन्नाह **शिशिरकमलसदृशनयनम्** इति । **'तानहं द्विषतः क्रूरान् संसारेषु नराधमान् । क्षिपाम्यजस्रमशुभानासुरीष्वेव योनिषु'** । (भ.गी.१६-१९)

इति निग्रहशीलो भगवान् हन्त ! साम्प्रतं कथमिव एवं मृदुमधुरकटाक्षवीक्षाविषयं मां तनोति इति विचिन्त्य वीक्षमाणः मुनिवरः नित्यम् अज्ञातनिग्रहायाः इन्दिरायाः सन्निधानबलादेव एतदिति प्रतिपद्यमानः प्राह **वल्लीजैत्र** इत्यादि । स्वकीयदिव्यावयवसुषमया सेयं स्वतन्त्रमपि भगवन्तं स्वकिङ्करम् आरचयितुं कुशलेति सूचयन्निव सौन्दर्यवर्णनपुरस्सरं तां निर्दिशति ।।

**[प्रतिपदार्थः]**

**हिन्दी - हे मेरे वश्य मन ! मेरे नाथ, परंपरा से मेरे कुलनाथ, सुशीतल कमलसदृश नेत्रवाले और अपने वक्ष से लता सदृश कमरवाली लक्ष्मीजी का धारण करने वाले मेरे प्रभु का नमस्कार करो ।।**

पिछली दो गाथाओं में भगवान के विलक्षण स्वभाव का अनुसंधान करने से आळ्वार का हृदय बहुत नरम हो गया । अतः वे चुप रहने में अशक्त होकर, अपने मन को ऐसे महोपकारक भगवान की स्वरूपानुरूप सेवा करने की आज्ञा दे रहे हैं, प्रकृत गाथा में । **मेरे नाथ, मेरे कुलनाथ** इत्यादि का वारं वार रटना आळ्वार के हृदय की तात्कालिक नरम अवस्था का द्योतक है । इस वाक्य के आधार से ही भगवान श्री भाष्यकार स्वामीजी ने श्रीवैकुंठ गद्य में लिखा - **"भगवन्तं नारायणं मम कुलनाथं, मम कुलदैवतं, मम कुलधनम्"** इत्यादि । आळ्वार का यह स्तुतिवचन सुन कर, भगवान ने आँख खोल कर देखा कि "इस संसार मंडल में रहता हुआ ऐसी विलक्षण स्तुति करनेवाला कौन है" ? अतः आळ्वार उस सुशीतल कटाक्ष के माधुर्य का आस्वादन करते हुए उन विशालनेत्रों की स्तुति करते हैं - **सुशीतल-कमल-सदृश-नेत्रवाले । "तानहं द्विषतः क्रूरान् संसारेषु नराधमान् । क्षिपामि"** (भ.गी.१६-१९) इत्याद्युक्त प्रकार, अभी तक निग्रह करते रहे हुए भगवान् अब कैसे अकस्मात् मुझ पर ऐसी कृपादृष्टि डाल रहे हैं ? यह सोचते हुए आल्वार ने निश्चय किया कि 'यह तो अवश्य ही नित्यमज्ञातनिग्रहा (माने कभी दंड देना नहीं जाननेवाली) महालक्ष्मी का प्रभाव है'; अतः उनका वर्णन करते हैं - **लतासदृश कमरवाली** इत्यादि से । लक्ष्मीजी के सौंदर्य का वर्णन करने का यह भाव है कि लक्ष्मीजी इस सौंदर्य से भगवान को अपने वश करके, चेतन के अपराध से रुष्ट होकर उसे दंड देने के उद्यत उन को शांत करके, और उन के स्वातंत्र्य को भी दबा कर, उन्हें अनुग्रह करने में उद्यत करती हैं ।।

**नेञ्जमे नल्लै नल्लै उन्नैप्पेत्ताल्**
**एन्शेय्योम् इनि येन्न कुरैविनम्**
**मैन्दनै मलराळ् मणवाळनै**
**तुञ्जुम्बोदुम् विडादु तोडर् कण्डाय् ।। ४ ।।**

**(गाथा) - मन्मानस ! त्वमिह भासि सुसाधु ! साधु !**
**त्वां प्राप्य किं न तु भजाम ? किमस्त्यसाध्यम् ?**
**लक्ष्मीपतिं सततयौवनशालिनं तं**
**देवं भज त्वमनिशं मम यावदायुः ।। ४ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् - अयि हृदय ! तव साद्गुण्यं किमिति वर्णयेयमहम् ? त्वदानुकूल्ये लब्धे सति किं नामास्ति मम दुस्साधम् ? (अवाप्तसमस्तकामः एव खल्वहम्।) नित्ययुवानं निरतिशयभोग्यताशालिलक्ष्मीवल्लभम् अनारतमनुवर्तेथाः ।।**

कृतज्ञता हि जनिधर्मणां प्रधानतमो गुणः । 'अयि हृदय ! तं प्रणम तावत्' इत्युक्तिसमसमये एव सम्मुखीनतां यतः प्राचीकशत् मानसं निजम्, ततोऽत्यन्तं प्रहृष्यन्मुनिवरः कृतज्ञताम् आविष्कुर्वन् विशेषतोऽभिनन्दति तत् । बालकमुद्दिश्य 'पठ तावत्, पाठशालां प्रयाहि तावत्' इत्युक्तिमात्रे यदि तस्मिन् आभिमुख्यं पश्यतः पितरौ, अथ किं कुरुतः ? भृशमभिनन्दतः, तथा ह्येतत् । **"मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः"** (मै.उ.६-३४) इति सर्वानुभवसाक्षिकवचनानुसारेण कथ्यते **त्वदानुकूल्ये लब्धे सती**त्यादि । उभौ सखायौ गृहात् प्रस्थितौ भगवन्मन्दिरनिषेवणकुतूहलेन । अन्यतरो मध्येमार्गं नाटकशालाम् अवेक्ष्य तत्र प्रविष्टः, अपरस्तु यथोद्देशम् आलयमुपेत्य विलक्षणानन्दम् अन्वभूत् ; किमत्र कारणं वक्तुं शक्यम् ? मनसो वृत्तिः तादृशी इत्येव हि सुवचम् । आनुकूल्यावमर्शसमयेषु मनसः संश्लाघनम् आर्याणाम् अनर्घचर्या । दिव्यप्रबन्धेषु मनसोऽभिनन्दनं क्रियासमभिहारेण वीक्षितुं योग्यम् । स्वात्मीयहर्षप्रकर्षप्रकाशनपर्यायः एतदिति प्रतिपत्तव्यम् ।

अथ **नित्ययुवानम्** इत्यारभ्य **अनारतमनुवर्तेथा** इति हृदयं प्रत्युपदेशः (अधस्तात्पञ्चमे दशके यथा, तथा) नैच्यानुसन्धानेन परावर्तितुं मा भूत् प्रयत्नस्तव इत्यभिसन्धिना क्रियते मुनिवरेण । स व्याधिविशेषः सन्निहितो भविता इति प्रतिभानात् एवमभिधीयते इति मर्मज्ञाः आचार्याः अनुगृह्णन्ति । भविष्यति च तथैव उपरिष्टात्।।

**[प्रतिपदार्थः]**

**हिन्दी - हे मन ! वाह ! वाह ! तुम्हारे अच्छेपन की मैं कैसे प्रशंसा करूँ ? तुम्हारे अनुकूल होने पर मैं क्या नहीं कर सकूंगा ? (मेरी सभी इच्छाएं पूर्ण होंगी ही ।) नित्ययुवा और असीम भोग्यतावाली लक्ष्मीजी के वल्लभ भगवान की निरंतर सेवा करो ।।**

कृतज्ञता मानवों का मुख्य गुण माना जाता है । पिछली गाथा में आळ्वार ने अपने मन से कहा कि 'भगवान का नमन करो'। यह सुनते ही मन प्रणाम करने को तैयार हो उठा । अतः इस गाथा में आळ्वार अपनी कृतज्ञता प्रकाशित करते हुए उसकी (मन की) प्रशंसा करते हैं । जैसे, माँ बाप के यह वचन सुनते ही कि "बेटा ! पाठशाला जा और विद्या सीख", यदि बालक पाठशाला जानेकी तैयारी करे, तो माँ बाप उस की प्रशंसा करते हैं ; इसी प्रकार आळ्वार भी अपने मन की प्रशंसा कर रहे हैं । शास्त्र का यह प्रसिद्ध वचन है कि **"मन एव मनुष्याणां कारणं बन्धमोक्षयोः"** (मै.उ.६-३४) (अर्थात् मन ही मानव के संसार अथवा मोक्ष पाने का कारण है)। एतदनुसार कहा जा रहा है **तुम्हारे अनुकूल होने पर** इत्यादि । दो मित्र मंदिर जाने की इच्छा से घर से निकले । मार्ग में एक चित्रगृह दीख पडा । एक जन मंदिर जाने की बात छोड कर चित्र देखने गया ; दूसरा तो अपने पहले संकल्प के अनुसार मंदिर ही गया और भगवान के दर्शन कर घर लौटा । इन दोनों की चर्या में इस अंतर का कारण यदि पूछा जाय, तो हम इतना ही कह सकते हैं कि उन के मन वैसे थे । महात्माओं का यह स्वभाव है कि जब वे अपने मन को अपना अनुकूल देखते, तब उस की प्रशंसा करते हैं । दिव्यप्रबंधों में तो वारंवार मन की प्रशंसा दीख पडती है । समझना चाहिए कि उस का तात्पर्य आळ्वार के अपने अत्यधिक हर्ष का प्रकाशन करना है ।

**नित्ययुवा** इत्यादि हृदय को उपदेश है । नित्यसेवा करने का आदेश इसलिए दिया जा रहा है कि आळ्वार को यह भय है कि अपना मन (पाँचवें दशक की भाँति)

नैच्यानुसंधान करता हुआ कदाचित् भगवान से दूर हट जाने का विचार कर डाले । मर्मज्ञ आचार्यों का यह कहना है कि प्रकृत में आळ्वार को ऐसा लग रहा है कि वह रोग (नैच्यानुसंधान पूर्वक हट जाना) अपने को शीघ्र आनेवाला है । आळ्वार का यह भय सत्य होनेवाला है ।।

**कण्डाये नेञ्जे करुमङ्गळ् वाय्क्किन्नु ओर्**
**एण् तानु मिन्निये वन्दियलुमारु**
**उण्डानै उलहेळुम् ओर् मूवडि**
**कोण्डानै कण्डु कोण्डनै नीयुमे ।। ५ ।।**

**(गाथा) - हे मानस ! त्वमिह पश्यसि सिद्धिमेतां**
**मत्कर्मणान्तु परितोऽपि विनैव चिन्ताम् ।**
**भुक्त्वा च सप्तभुवनानि पदत्रयेण**
**त्रातारमेव जगतां त्वमपश्य एवम् ।। ५ ।।**

**[प्रतिपदार्थः]**

**विवरणम् - भो हृदय ! कार्यसंसिद्धौ संमुखीनायां सत्यां चिन्तालेशमन्तराऽपि सा फलेग्रहिः भवतीत्यमुम् अंशम् अनुभवसाक्षिकम् अद्राक्षीः खलु त्वम् । सप्तलोकीनिगरणसमर्थं लोकविक्रान्तिदक्षं च भगवन्तं है है ! त्वमपि खलु अनायासमलभथाः ।।**

**[भगवतः निर्हेतुककृपाप्रतिपादनम्]**

दशकमिदं निर्हेतुककृपाप्रतिपादनपरमिति निर्वहताम् आचार्याणाम् इयं गाथा अत्यन्तमवधानपथे विन्यस्ता इति वेदितव्यम् । अधस्तात् द्वितीयगाथायां **एण्णिलुम् वरुम्** (चिन्तामात्रेऽप्युपस्थितो भवति) इति ह्यनुगृहीतम् । चिन्तारूपव्याजमात्रमपि अनपेक्षितं इति प्रत्याययितुम् अस्यां गाथायाम् **ओर् एण् तानुमिन्निये** (चिन्तालेशमन्तराऽपि) इत्यनुगृह्यते । अत्रेदम् अवधेयम् ; **"अहेतुत्वे सति अतिप्रसङ्गवारकत्वं व्याजत्वम्"** इति तावत् व्याजलक्षणमाचक्षते शास्त्रज्ञाः । अत्र अतिप्रसङ्गवारकत्वदलनिवेशनेन

हेतुत्वशङ्काकलङ्ककणिकाप्रसङ्गः संभवितुमर्हति; तस्यापि अवकाशं वारयन् मुनिवरः इमां गाथां विशिष्टोक्तिसनाथाम् अनुगृह्णाति इति । सत्यम् एतन्निध्यानेनैव वेदान्ताचार्याः **"अव्याजोदारभावात्"** इति (द्र.ता.२२) समगिरन्त । समासशरीरे 'व्याजमप्यन्तरा' इति अपिशब्दयोगः तावदवर्जनीयः । 'निर्हेतूदारभावात्' इति कथने तत्र समासशरीरे अपिशब्दयोगो नान्वियात् ; अव्याजेत्यत्र तु तद्योगविरहो नान्वियादिति प्रेक्षन्तां प्रेक्षावन्तः ।

चिन्तामात्रमप्यन्तरेण स कार्यकर्ता इत्यमुमंशं द्रढयितुम् इतिहासद्वितयं प्रदर्श्यते सप्तलोकीनिगरणं लोकविक्रान्तिश्चेति । प्रलयापदः संनिधाने एवंविधा रक्षा भवतु इति वा भवित्रीति वा नहि खलु कोऽपि दध्यौ । लोकविक्रान्तिसमयेऽपि 'अस्मच्छिरसि भगवत्पादारविन्दघटना भवित्री' इति च न कोऽपि अमंस्त । तथा च भगवतः प्रकृतिरियम् इत्युपपादितं भवति ।।

**[प्रतिपदार्थः]**

**हिन्दी - हे मन ! तुम ने देखा न कि यदि कार्यसिद्धि होनेवाली हो, तो वह हमारे चिंतन के विना हो जायगी ? वाह ! वाह ! सातों लोकों को निगलनेवाले और तीन पगों से नापनेवाले भगवान को तुम ने भी प्रयास के विना पाया ।।**

**[भगवान का निर्हतुक कृपा प्रतिपादन]**

समझना चाहिए कि इस गाथा का गाढ विवेचन करने के फलतया ही हमारे पूर्वाचार्यों ने यह सिद्धांत किया कि प्रकृत दशक में भगवान की निर्हेतुक कृपा का वर्णन किया जा रहा है । पिछली दूसरी गाथा में बताया गया कि **एण्णिलुम् वरुम्** (माने हमारे चिंतन करने पर भगवान प्रकट होंगे) । प्रकृत गाथा में कहा जा रहा है कि चिन्तालेश के विना भी कार्यसिद्धि होगी । इसका यह भाव है - शास्त्रकार 'व्याज' (माने बहाना) नामक एक पदार्थ का वर्णन करते हैं । उसका लक्षण है - **"अहेतुत्वे सति अतिप्रसङ्गवारकत्वम्"**; माने व्याज वह है जो (उद्दिष्ट किसी काम का) वास्तव में कारण न होता हुआ भी इस लिए कारण के रूप में बताया जाता है कि अन्यथा किसी नियम का भंग हो जायगा । अर्थात् व्याज दूसरों को बताने के लिए एक कारणाभास मात्र है । तथाच इस में असल कारण होने की शंका कदाचित् की जा सकती है । अब आळ्वार कह रहे हैं कि ऐसे किसी व्याज के अभाव में भी भगवान की कृपा बहेगी ।

इस गाथा का ठीक विवेचन करके ही श्रीवेदांतदेशिक स्वामीजी ने इस दशक का सारांश **"अव्याजोदारभावात्"** बताया । अव्याजशब्द का अर्थ होता है-'व्याज के **भी** विना' । निष्कारण, निर्हेतु इत्यादिशब्दों का यह अर्थ नहीं होगा । अतः निर्हेतुक इत्यादि शब्दों के बदले अव्याजशब्द का प्रयोग करनेवाले आचार्य का यही अभिप्राय है कि भगवान की कृपा किसी प्रकार की व्याज की भी अपेक्षा नहीं करती ।

'हमारी चिंता के भी विना भगवान हम पर कृपा करेंगे' - इस अर्थ के लिए दो सुंदर दृष्टांत दिये जाते हैं **सातों लोकों को निगलनेवाले** इत्यादि से। जब प्रलयापद आयी, तब किसी को उसका ख्याल तक न रहा ; फिर अपनी रक्षा के लिए भगवान से माँगे कौन ? एवं किसी की आशा भी न रही कि भगवान हमारी रक्षा करेंगे । इतना होने पर भी भगवान ने केवल अपनी कृपा से समस्तलोकों को निगलकर, अर्थात् अपने पेट में रख कर सबको बचाया । अतः निर्हेतुक कृपा का यह सुंदर दृष्टांत हुआ । एवं भूमि का नापना भी कृपा का ही काम है । आऴ्वार का अभिप्राय है कि उस समय भूमि नापने बहाने भगवान ने सब के सिर पर अपना श्री पाद धरा । किसी ने यह महाभाग्य माँगा नहीं, इस का ख्याल तक किया नहीं । तथा च ये दोनों उक्त अर्थ के बडे सुंदर दृष्टांत सिद्ध हुए ।।

**नीयुम् नानुम् इन्नेर् निर्क्किल् मेल् मत्तोर्**
**नोयुम् शार्कोडान् नेञ्जमे शोन्नेन्**
**तायुम् तन्दैयुमाय् इव्वुलहिनिल्**
**वायु मीशन् मणिवण्णन् एन्दैये ।। ६ ।।**

**(गाथा) - हे ! चित्त ! मातृवदसौ पितृवच्च नाथो**
**लोकेऽपि नीलमणिवर्ण इहावतीर्णः ।**
**स्वामी ममास्ति हि ! विलोक्य दशां किलैता-**
**मद्यावयोर्न किल दुःखलवं च कुर्यात् ।। ६ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् - हे हृदय ! तव च मम चैतादृशे आभिमुख्ये सुस्थिरे सति, मातृवत् प्रियपरः पितृवत् हितपरश्च सन् लोकेऽस्मिन्नवतीर्य संनिदधानः सर्वेश्वरो**

**मणिसवर्णः स्वामी यावज्जीवमस्माकं न किमपि अवद्यमुपनमयेत् ; तदिदमहं ते सुदृढमवोचम् ।।**

**[भगवतः सर्वबन्धुत्वनिरूपणम्]**

**"सम्पदामग्रे विपदः, विपदामग्रे सम्पदः", "दुःखस्योपरि सुखम्, सुखस्योपरि दुःखम्", "संयोगाः विप्रयोगान्ताः"** इति लोकानुभवसाक्षिकानां न्यायानाम् अनुसंधानेन मुनिवरस्य चेतसि काचिदाशङ्का समजनि - उन्मस्तकम् इदानीम् उज्जृम्भमाणस्य अस्य ब्रह्मानन्दस्य काचित् प्रच्युतिः स्यात् किमु ! इति । अनया शङ्कया व्यामुग्धं हृदयं संबोध्य तदुपच्छन्दनरूपम् इदम् अभिधीयते । मातापितृसहस्रेभ्योऽपि वत्सलतमो भगवान् स्वयं न कमपि क्लेशम् उपनमयेत् अस्माकम् । परंतु **"आत्मैव रिपुरात्मनः"**(भ.गी.६-५) इत्युक्तरीत्या अस्मदीये क्लेशे हेतुभावः सत्यम् अस्माकमेव स्यात् । हे हृदय ! तव च मम च यदिदानीम् अस्ति आभिमुख्यम् तदेतद्यदि न व्यपैति, यदि वा सुस्थिरम् अवतिष्ठेत, तर्हि स भगवान् न कमपि क्लेशम् उपधास्यति इति विश्वसिहि इत्याश्वासनम् आतनोति मुनिवरः । अत्र मूले **"न कमपि व्याधिमुपजनयेद्भगवान्"** इति व्याधिशब्दोल्लेखो वर्तते । अयोग्यतानुसन्धानेन (नैच्यानुसन्धानेन) भगवद्विसर्जनकामना एव व्याधिशब्दविवक्षिता इत्याचार्याः । भगवतोऽत्र मातृसाम्यं केवलमनुक्त्वा पितृसाम्यमपि कथितम् इत्येतदवधेयम् । हितपरो हि पिता नाम । तदात्वे अप्रियं सत् कालान्तरे यद्भवति प्रियम् तदेव हि हितं नाम । तादृशहितधिया यदि कदाचित् भगवानपि स्वविश्लेषं जनयित्वा क्लेशयेत् तदपि कृपाकार्यमेव मन्तव्यमिति सूचितं भवति ।

**यावज्जीवमस्माकं न किमप्यवद्यमुपनमयेत्** - निषिद्धानुष्ठानेषु प्रवृत्तिमुत्पाद्य वा, प्रयोजनान्तरेषु साधनान्तरेषु च रुचिम् उत्पाद्य वा, चिरन्तनसञ्चित कर्मफलानुभववैयग्रीम् उत्पाद्य वा, नैच्यानुसन्धानेन अपसर्पणेच्छाम् उत्पाद्य वा न कमपि क्लेशमावहेत् भगवानिति भावः ।। **तदिदमहं ते सुदृढमवोचम्** - गीतायां **"भूय एव महाबाहो ! शृणु मे परमं वचः,** (भ.गी.१०-१) **इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे"** (भ.गी.९-१) इति प्ररोचनपूर्वकं ये ये परमार्थाः प्रोक्ताः परमात्मना, तेभ्योऽपि अभ्यर्हितमिदं मुनिवरस्य वचनमिति शब्दसंदर्भतः प्रतिपत्तव्यं भवति ।।

**[प्रतिपदार्थ]**

**[भगवान् का बन्धुत्व स्थापन]**

**हिन्दी - हे मन ! यदि तुम और मैं इसी आभिमुख्य में स्थिर रहेंगे, तो माता के सदृश प्रियपर और पिता के सदृश हितपर होकर इस लोक में अवतार लेकर हमारे पास आनेवाले, मणि के सदृश हमारे स्वामी हमारे जीवन काल में हमें किसी प्रकार का दुःख नहीं देंगे; मैं सुदृढ कहूंगा कि यह बात सत्य है ।।**

यह तो लोकानुभव की बात है कि संपत्ति के बाद विपत्ति आती, और सुख के बाद दुःख मिलता है । इसका ख्याल करनेवाले आळ्वार के मन में यह चिंता उत्पन्न हुई कि "अभी सीमातीत ब्रह्मानंद का जो अनुभव हो रहा है, यह क्या कायम रहेगा, अथवा टूट जायगा ?" इस शंका से व्याकुल अपने मन को आळ्वार आश्वासन करते हुए यह गाथा गाते हैं । भगवान हजारों माँबापों से भी अधिक वत्सल हैं ; अतः वे कभी हमें क्लेश नहीं देंगे । परंतु **"आत्मैव रिपुरात्मनः"** (भ.गी. ६-५) इत्याद्युक्त प्रकार हम ही अपने क्लेश का हेतु होते हैं । अतः हे मेरे हृदय ! तुम सुदृढ निश्चय कर लो कि यदि हम दोनों अभी की भांति सर्वदा भगवान के अभिमुख ही रहेंगे और इस निष्ठा से न चूकेंगे, तो भगवान हमें कोई दुःख नहीं देंगे । मूलगाथा में "(भगवान हमारे पास) **और किसी रोग को आने नहीं देंगे"** करके रोग शब्द का प्रयोग किया गया है । आचार्यों का अभिप्राय है कि अपने को अयोग्य मानकर भगवान से दूर हट जाने की इच्छा ही रोग कहला रहा है । भगवान को माता और पिता के सदृश कहने का यह भाव है- अपनी संतान के बारे में माता का काम अलग और पिता का अलग होता है । माता प्रियपर होती है और पिता हितपर । तत्काल सुख देनेवाला प्रिय है और तत्काल दुःख देने पर भी बाद में सुख देनेवाला हित है । अतः, पिता कहने का यह भाव हुआ कि बाद में कल्याण करने के लिए यदि भगवान प्रकृत में कभी अल्प विश्लेषदुःख भी दें, तो भी उसे कृपाकार्य ही समझना चाहिए ।

**किसी प्रकार का दुःख नहीं देंगे** - पापाचरण में प्रवृत्ति, फलांतरों अथवा उपायांतरों में आशा, प्राचीन कर्मफलानुभव करने में व्यग्रता, नैच्यानुसंधान करने के कारण भगवान से दूर हट जाने की इच्छा इत्यादि दुःख के हेतु हैं । इन में से कोई भी हमें उत्पन्न नहीं होगा । **मैं सुदृढ कहूंगा** इत्यादि । बात करते करते, बीच में, "मैं

कहता हूं, सुनो" इत्यादि कहना उस बात की मुख्यता का सूचक है ; जैसे गीताजी में बीच बीच में भगवान कहते हैं - **"भूय एव महाबाहो ! शृणु मे परमं वचः"** (भ.गी.१०-१) (हे महाबाहु ! फिर मेरी यह श्रेष्ठ वार्ता सुनो), **"इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे"** (भ.गी.९-१) (असूयारहित तुम्हें मैं दूसरी एक रहस्य वार्ता कहूंगा) इत्यादि । इस अवतारिका के बाद भगवान ने (गीता में) जो कहा, वे सभी श्रेष्ठ शास्त्रार्थ ठहरे । समझना चाहिए कि यहाँ आळ्वार अपने मन से जो बात कर रहे हैं, यह उक्त गीतावचनों से भी बढकर श्रेष्ठ उपदेश है ।।

**एन्दैये येन्नुम् एम्बेरुमान् एन्नुम्**
**शिन्दैयुल् वैप्पन् शोल्लुवन् पावियेन्**
**एन्दै येम्बेरुमान् एन्नु वानवर्**
**शिन्दैयुळ् वैत्तु शोल्लुम् शेल्वनैये ।। ७ ।।**

**(गाथा) -** **यं सूरिवर्यनिवहाः परमं भजन्ते**
**स्वस्वामिनं स्वपितरं दिवि चिन्तयन्तः ।**
**तं मानसे मम कथं बत ! पापशील**
**स्वस्वामिनं स्वपितरं च वृथाऽत्र मन्ये ? ।। ७ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् - 'अस्मत्सत्ताहेतुभूत ! अस्मत्स्वामिन् !' इति श्रीवैकुण्ठनिकेतनैः नित्यसूरिभिः अनुसंधातुमभिधातुं च योग्यं परात्परं भगवन्तं हे हन्त ! पापी सोऽहं स्तौमि -'मम तात ! मम शेषिन्' ! इति।।**

अधस्तनगाथायां नैच्यानुसन्धानेन अपसर्पणेच्छामपि भगवान् नोत्पादयेत् इति मुनिवरेण मनसा यद्विचिन्तितम्, हा बत ! सैव मुखं प्रदर्शयितुम् उपचक्रमे । "अस्मदीयगृहस्य सम्यगुद्धारे कृते सति सर्पभयं न स्यात्" इति कथयन् कश्चित् सद्य एव क्वापि कोणे मुखं प्रदर्शयन्तं सर्पम् अपश्यदिव । हेयस्य वस्तुनः प्रसङ्गमात्रमपि तदुपस्थापकं भवतीव । सङ्कल्पसूर्योदये श्रीमान्वेङ्कटनाथार्यः प्राह - **"दोषानुचिन्तनार्था स्मृतिरपि दूरीकरोति**

**वैराग्यम्"** (१-४०) इति । विरक्तिविवृद्धिकामः कोऽपि महान् तदर्थं विषयाणां दोषान् अनुचिन्तयितुम् आरेभे ; दोषाश्रयतया विषयस्मरणम् अवर्जनीयं हि जातम् ; तावन्मात्रेऽपि विरक्तिः विगलनाभिमुखी बभूव इति तात्पर्यम् । एवं नाम प्रसङ्गमात्रेणापि बाधकेषु वस्तुषु अन्यतमं हि नैच्यानुसन्धानतोऽपसर्पणकाङ्क्षणम् ; चिन्तितमात्रेण तदुपनतमिव हन्त । तत्स्फोरिका सेयं गाथा । नित्यानुभवभाग्यभागिभिः सर्वोत्तुङ्गैः नित्यसूरिभिः यानि वचांसि वक्तुमर्हाणि तानि सर्वथाऽपि अनधिकारी सोऽहम् अवोचम् इति कथनमिह भगवतः सकाशात् अपसर्पणप्रागभावपिशुनम् इति मन्तव्यम्।।

**पापी सोऽहम्** - सात्त्विकोऽपि सन् कोऽपि पुमान् रजस्तमोऽभिभवेन हेतुना सद्मनि अग्निं प्रक्षिप्य पश्चात् सत्त्वोद्रेकेण अनुशिश्ये इति श्रुतम् । एवम् एषोऽपि मुनिवरोऽनुशेते इत्याचार्याः । ननु भगवन्नामचिन्तनसंकीर्तने किमहो ! अग्निप्रक्षेपतुल्यपापम् ? इति पृच्छा प्रादुर्भवेत् ; तदिदं मुनिवरस्यास्य धिया इति समादधते च । देवभोग्यं पुरोडाशं स्पृशन्तं शुनकमिव ह्यात्मानं मन्यतेऽधुना मुनिवरः ।।

**हिन्दी - "हे हमारे सत्ताधारक ! हे हमारे स्वामिन्" ! इत्यादि प्रकार नित्यसूरियों की चिंता व प्रशंसा पाने योग्य परात्पर भगवान को, हाय ! पापी मैं, "हे मेरे बाप ! हे मेरे नाथ" ! इत्यादि कहता हुआ चिंतन व स्तवन कर रहा हूं ।।**

पिछली गाथा में आळवार ने अपने मन में निश्चय किया कि अब मुझे नैच्यानुसंधान करने पर भगवान से छूटने की आपत्ति नहीं आएगी ; परंतु हाय ! इस गाथा में वही रोग अपना सिर दिखा रहा है । कोई अपने गृहांगण में बैठ कर कहता था कि "हमारे इस गृह की ठीक मरम्मत करने पर यहां सांप का भय न रहेगा" । उतने में किसी कोने में एक सांप ने अपना सिर दिखाया । हेय वस्तु का प्रसंग करना भी उस का आह्वान बनेगा । यथा संकल्पसूर्योदय नाटक में श्रीवेदांतदेशिक स्वामीजी ने कहा - **"दोषानुचिन्तनार्था स्मृतिरपि दूरीकरोति वैराग्यम्"** । (१-४०) कोई महात्मा अपना वैराग्य दृढ करने के लिए विषय दोषों का चिंतन करने लगे । इस प्रसंग से उन्हें विषयों का भी चिंतन करना पडा । इतने मात्र से उसका वैराग्य घटने लगा । इस प्रकार अपने प्रसंगमात्र में भी अनिष्ट उत्पन्न करनेवाली वस्तुओं में एक ठहरा यह नैच्यानुसंधान और तत्प्रयुक्त दूर हटने की इच्छा । अर्थात् आळवार से उसका नाम लेने मात्र से वह उनके

सामने आकर खडा हो गया । प्रकृतगाथा इस अर्थ का सूचक है । अर्थात् "विषयलोलुपता से सर्वथा दूर रहकर भगवान का नित्यानुभव करनेवाले नित्यसूरियों के वचनों का अनुकरण, सर्वथा उसका अनधिकारी, मैं कर रहा हूं" कहनेवाले आळ्वार को अब भगवान से छूट जाने की बुद्धि ही उत्पन्न होने वाली है ।

**पापी मैं -** आचार्य कहते हैं कि सात्विक ही रहनेवाला एक पुरुष कदाचित् रजस्तमोगुणों के वश होकर दूसरों का घर जलाकर, बाद में अपना स्वाभाविक सत्वगुण पाकर जैसे अपने काम के लिए पछतायेगा, इसी प्रकार आळ्वार अपने कृत भगवदनुभव के लिए अब पछताते हैं । यह सुनकर कोई पूछेगा कि क्या भगवान का अनुभव, चिंतन, संकीर्तन इत्यादि करना, अग्निप्रक्षेप के सदृश पाप है । इस का प्रत्युत्तर यही है कि यहाँ आळ्वार ऐसे ही मान रहे हैं ; क्योंकि वे अब अपने को देवयोग्य पुरोडाश छूनेवाले कुत्ते के सदृश अवद्यकारी मान बैठे हैं ।।

**शेल्व नारणन् एन्न शोल् केट्टलुम्**
**मल्हुम् कण्पनि नाडुवन् मायमे**
**अल्लु नन्पहलुम् इडैवीडु इन्नि**
**नल्हि येन्नै विडान् नम्बि नम्बिये ।।८।।**

**(गाथा) -** **बाष्पावळिर्मम किल प्रवहत्यहो ! श्री-**
**नारायणेति वचनं तु निशम्य नेत्रात् ।**
**चित्रं ! कथं न्विदमसौ मयि सादरोऽस्ति**
**श्रीमान् दिवानिशमतो न निजं त्यजेन्माम् ।। ८।।**

[प्रतिपदार्थः]

[नारायणनामवैशिष्ट्यम्]

**विवरणम् - श्रीमन्नारायणेति (केनचित्पथिकेनोच्चारितं) दिव्यनाम यदृच्छया श्रुत्वा तावन्मात्र एव बाष्पपर्याकुलनयनो भवामि हन्त ; भगवन्तं तमन्विष्यामि च । अत्याश्चर्यं ह्येतत् । शुभगुणपुष्कलस्स च भगवान् दिवा निशि च निरन्तरं माम् अपरित्यजन् मय्येव व्यामुग्धो विराजते ।।**

भगवतश्चिन्तनं कीर्तनं च महत्तरं पातकमिति धृतवान् मुनिवरः भगवद्गुणप्रचार-विरहितं जीर्णकुड्यकुहरं किमपि अन्विष्य तत्र प्रयात इव । यथाकथञ्चिदपि तम् एनम् आत्मसात्कर्तुकामो निसर्गसुहृत् परमपुरुषः कमपि उपायम् अकुरुत ; यस्मिन् रहस्स्थले मुनिवरोऽयं निषसाद, तत्रोपान्ते काचन वेदिका ; भारवाहिनः पान्थाः स्वं स्वं भारं तत्र मुहूर्तं विन्यस्य विश्रम्य प्रयान्ति ; तदात्वे कश्चन भारवाही पथिको भारवहनक्लेशभूम्ना तस्यां वेदिकायां भारावरोपणोद्युक्तः श्रीमन्नारायण इति उच्चैः कीर्तयन् भारम् अवारोपयत् । मुनिवरस्य वैमुख्यं व्युदस्य आभिमुख्यं सम्पिपादयिषुणा परेण पुंसा हि कारितोऽयम् अभ्युपायः । श्रीमन्नारायणेति तदुक्तिश्रवणमात्रेण मुनिवरः 'हा हा ! किमेतत् ! कोऽयं मयि भगवतः पक्षपातोऽतिविलक्षणः। उदासीनमपि मां सूत्रानुबद्धशकुनिक्रमेण हि भगवान् आकर्षति ; अहो ! कीदृक् अस्य करुणाविभवः' ! इति विस्मितः बाष्पपर्याकुलमुखो भूत्वा विसृष्टचरं भगवन्तम् अन्वेष्टुम् उपचक्रमे । तदिदम् अभिधीयते गाथायाम् अस्याम् । पथिकेन नारायणेति केवलं कथिते इयान् व्यामोहो न स्यादिव मुनिवरस्य । "दिव्यसूरीणां परिसरे ब्रह्मचारिनारायणनामवक्ता नैकोऽपि" इति प्रथा च वर्तते । प्रोक्ते नामनि अर्थानुसन्धानमपि अनपेक्षितम् ; विषहरणमन्त्राः यथा शब्दशक्त्यैव केवलं कुर्वन्ति कार्यं तथा भगवन्नामापि इति वेदितव्यम् ।।

**[प्रतिपदार्थ]**

**[नारायण नाम का वैशिष्ट्य]**

**हिन्दी - (किसी पांथ से उच्चरित) श्रीमन्नारायण दिव्य नाम के आकस्मिक श्रवणमात्र से मेरी आँखें आँसू से भर जाती हैं ; और मैं उन्हें ढूंढने लगता हूं । ओह ! यह कैसे आश्चर्य की बात है ! शुभगुणपरिपूर्ण वे भगवान भी रातदिन विच्छेद के विना मुझ पर कृपा व प्रेम करते हुए, मुझ से मिलकर ही रहते हैं ।।**

भगवान के चिंतनकीर्तनों को बडा पाप मानने वाले आळ्वार ने भगवद्गुण प्रचार से सर्वथा विरहित किसी जीर्ण-कुड्य की गुफा में जाकर बैठ गये। उनकी आशा थी कि ऐसे करने से भगवान भूल जायंगे । परंतु भगवान ने आळ्वार को भूलना नहीं चाहा । अतः उन्हों ने आळ्वार को अपने वश करने के लिए एक उपाय रचा । जिस दीवार के पास आळ्वार बैठे थे, उस की दूसरी ओर एक चबूतरा था, बोझा ढोते उस

रास्ते से निकलनेवाले जिस पर अपना बोझा रखकर थोडा आराम कर लेते थे । प्रकृत में एक भारवाहक उधर आया और जोर से 'श्रीमन्नारायण' कहते हुए उस चबूतरे पर अपना बोझा उतार दिया । यह शब्द सुनते ही आळ्वार का नैच्यानुसंधान शांत हुआ और उन्हों ने विचार किया कि "ओह ! यह क्या है मुझ पर भगवान का विलक्षण पक्षपात ! मैं ने उन से दूर भागना चाहा ; परंतु वे मुझे अपनी ओर खींच रहे हैं । ओह ! कैसी है इन की कृपा" ! यह सोचकर आळ्वार आश्चर्यमग्न व अश्रुपूर्णनयन होकर अपने से परित्यक्त भगवान को ढूँढने लगे । यह अर्थ इस गाथा में बताया जा रहा है । यदि पथिक ने "श्रीमन्नारायण" कहने के बदले केवल 'नारायण' कहा होता, तो शायद आळ्वार को इतना व्यामोह उत्पन्न नहीं होता । आळ्वारों की गोष्ठी में कोई ब्रह्मचारी नारायण का नाम नहीं लेते ; उस नाम की कोई कीमत भी न होती । उक्त नाम का अर्थानुसन्धान करने की भी आवश्यकता नहीं रहती ; विषहर मंत्र की भांति केवल शब्दशक्ति से ही भगवान के दिव्यनाम अपने काम कर सकते हैं ।।

**नम्बियै तेन्कुरुङ्गुडि निन्र**
**अच्चेम्बोने तिहळुम् तिरुमूर्तियै**
**उम्बर् वानवर् आदियञ्जोदियै**
**एम्बिरानै एन्शोल्लि मरप्पनो ।। ९ ।।**

**(गाथा) - श्रीमत्कुरङ्गनगरस्थितमच्युतं तं**
**सम्पूर्णवैभवमुदारसुवर्णमूर्तिम् ।**
**सूरीन्द्रनाथमपि चादि परं च तेजः**
**किं वा वदन्मम विभुं बत विस्मरेयम् ।। ९ ।।**

[प्रतिपदार्थः]

**विवरणम् - वैष्णववामनक्षेत्रे (तिरुक्कुरुङ्गुडिदिव्यदेशे) विराजमानं हिरण्मयदिव्यमूर्तिशालिनं ब्रह्मेशानादिभ्योऽप्यत्यन्तविलक्षणानां नित्यसूरीणां जीवातुभूतं तेजसां राशिमूर्जितमस्मत्प्रभुं हन्त ! केन हेतुना विस्मर्तुं प्रभवामि।।**

**[वामनक्षेत्रवैभववैशिष्ट्यम्]**

भगवद्विषयावगाहने यद्यपि सुखातिशयो वर्तते, तथाऽपि मुहुः वियोगादिक्लेशानामपि संभवेन भगवतः सर्वात्मना विस्मरणं शाश्वतिकसुखनिदानमिति केचित् अवोचन्निव ;

